करते हुये अभीष्ट विषय की प्रतिज्ञा करते हैं। अर्थात् निरूपणीय विषय के बोध का जनक शब्दोच्चारणरूप व्यापार ( शिष्यों के अवधानार्थ ) करते हैं।

फणिभाषित—फणी=पतञ्जलि के द्वारा कथित भाष्यरूपी समुद्र से शब्दकौस्तुभ नामका ग्रन्थ निकाला गया है। उसमें निर्णीत किये गये सिद्धान्तों का इस ग्रन्थ में सङ्क्षेप से वर्णन करते हैं। मैंने ( भट्टोजिदीक्षित ) भाष्यरूपी समुद्र से शब्दकौस्तुभ नाम का ग्रन्थ उद्धृत किया है इस प्रकार का कथन शब्दकौस्तुभोक्त अर्थों में कपोलकल्पितत्व की व्यावृत्ति के लिये किया गया है।

शब्दकौस्तुभ के काल्पनिक होने से उसमें निर्णीत अर्थों के बोधक कारिकायें भी अप्रामाणिक हो जातीं। फलतः वैयाकरणों के लिये तन्मूलक यह ग्रन्थ भी अनुपादेय हो जायगा। 'तत्र निर्णीत' यह कथन अधिक जानकारी प्राप्त करने के लिये शब्दकौस्तुभ देखना चाहिये इसकी अभिव्यक्ति के लिये है ॥ १ ॥

हिन्दीभाष्य—आरम्भ किये जाने वाले कार्य में विघ्न निवारणार्थ मङ्गल किया जाता है। मङ्गलाचरण ग्रन्थ समाप्ति के प्रति कारण नहीं है, किन्तु विघ्नध्वंस के प्रति कारण है। ग्रन्थ समाप्ति तो प्रतिभा आदि कारणों से होती है।

शङ्का—मङ्गलाचरण करने पर भी कादम्बरी आदि ग्रन्थों की समाप्ति नहीं हुई, मङ्गल के न रहने पर भी नास्तिकों के ग्रन्थों की समाप्ति देखी गई है। अतः मङ्गलाचरण की विघ्न ध्वंस के प्रति कारणता नहीं हो सकती। अन्वय और व्यतिरेक से कार्यकारणभाव का निर्णय होता है। यहाँ ऐसा नहीं है।

समाधान—विघ्नों की प्रचुरता होने से मङ्गलाचरण रहने पर भी वहाँ ग्रन्थ की समाप्ति नहीं हुई। अल्प मङ्गल से अधिक विघ्नों का नाश नहीं होता। इसी प्रकार नास्तिकों के ग्रन्थों की समाप्ति जन्मान्तरीय मङ्गल से विघ्नध्वंस के द्वारा समझनी चाहिये।

महावैयाकरण भट्टोजिदीक्षित ने शब्दकौस्तुभ नाम का एक बृहद् ग्रन्थकी रचना की है। इसका उल्लेख स्वरचित सिद्धान्त[1] कौमुदी में भी किया है। उक्त ग्रन्थ में निर्णीत सिद्धान्तों को कारिका द्वारा प्रकट किया गया है। उक्त कारिकाओं का विस्तृत विवेचन कौण्डभट्ट ने वैयाकरण भूषणसार लिखकर किया है।

## अथधात्वर्थनिर्णयः

प्रतिज्ञातमाह—

**फलव्यापारयोर्धातुराश्रये तु तिङः स्मृताः।**
**फले प्रधानं व्यापारस्तिङर्थस्तु विशेषणम् ॥ २ ॥**

### अथधात्वर्थनिर्णयः।

तत्र स्फोटस्यार्थबोधजनकत्वात् तेनैवाऽऽकाङ्क्षानिवृत्तेश्च वाक्यस्फोटस्य 'वाक्यस्फोटोऽतिनिष्कर्षे' इत्यादिना सिद्धान्तयिष्यमाणत्वेऽपि प्रतिवाक्यं सङ्केतग्रहासम्भवात्

१. इत्थं लौकिकशब्दानां दिङ्मात्रमिह दर्शितम्।
विस्तरस्तु यथाशास्त्रं दर्शितः शब्दकौस्तुभे ॥

तदन्वाख्यानस्य लघूपायेनासुकरत्वाच्च तत्र कल्पनया पदानि विभज्य तेष्वपि प्रकृतिप्रत्ययभागांस्तथैव प्रविभज्य, कल्पिताभ्यामन्वयव्यतिरेकाभ्यां तत्तदर्थेष्वपि प्रकृतिप्रत्ययानामनादिसङ्केतबोधनद्वारा साधुत्वान्वाख्यायके महर्षिप्रणीते शास्त्रे प्रक्रियानिर्वाहाय पदवर्णस्फोटावपि सम्मताविति दर्शयँस्तिङन्तार्थप्रधाने सुप्तिङ्चयादिरूपे वाक्ये धात्वर्थस्य प्राधान्यात्तमेवादौ निरूपयितुमाह मूले—*फलव्यापारयोरिति* ।

प्रतिज्ञातमाह—प्रतिज्ञातार्थं शब्दकौस्तुभ में निर्णीत अर्थ का निरूपण करते है ।

हिन्दीभाष्य—वर्णों की उत्पत्ति और विनाश अनुभव सिद्ध होने से उनकी अनित्यता सन्देहास्पद नहीं है । अनित्य होने से उनका समुदाय रूप पद; एवं पद समूहात्मक वाक्य भी नित्य नहीं हो सकता । ऐसी अवस्था में अर्थबोध का कारणीभूत शक्ति लक्षणा और व्यञ्जना रूप वृत्तियों का आश्रय पद और वाक्य में से कोई नहीं हो सकता । वर्णों के क्षणिक होने से तत् समूहात्मक पद और वाक्य का स्वरूप ही दुर्घट है । एक वर्णमात्र में शक्ति मानने पर अन्य वर्णों का उच्चारण व्यर्थ हो जायगा इत्यादि अनेक कारणों से स्फोट का स्वीकार करना आवश्यक है ।

लोक में प्रवृत्ति तथा निवृत्ति का कारण वाक्य है । वाक्य के श्रवण करने पर कोई किसी कार्य में प्रवृत्त होता है या निवृत्त होता है । अतः वाक्य के धर्मों से रूषित ( भासित ) वाक्य-स्फोट ही 'वाक्यस्फोटोऽतिनिष्कर्षः' इस कारिका से सिद्धान्त रूप में स्वीकृत किया गया है । तथापि लघु उपाय से समस्त वाक्यों में शक्ति ग्रहण नहीं कराया जा सकता । वाक्य अनन्त हैं । 'अनभ्युपाय एष शब्दानां प्रतिपत्तौ प्रतिपदपाठः' इस महाभाष्य से भी उक्तार्थ सूचित होता है । अत एव वाक्य में पद, एवं पद में वर्ण स्फोट ( प्रकृतिप्रत्ययरूप ) माना गया है । अन्वय और व्यतिरेक से प्रकृति प्रत्यय और तदर्थ की कल्पना की गई है । जिसके रहने पर जो रहता है उसको अन्वय और जिसके न रहने पर जो नहीं रहता, उसको व्यतिरेक कहते हैं । 'असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा ततः सत्यं समीहते'—(वा. प.) असत्य मार्ग के द्वारा सत्य की प्राप्ति होती है । प्रकृति-प्रत्यय के विभाग अवास्तविक होने पर भी वह सत्य वाक्यस्फोट का ज्ञापक होता है । नग शब्द की लिपि में नकार के आगे एक खड़ी लकीर देने से वह शब्द नाग अर्थात् हाथी का बोधक हो जाता है । खड़ी रेखा मिटा देने से नग पर्वत का बोधक हो जाता है । लिपि शब्द नहीं है क्योंकि लिपि नेत्र से गृहीत होती है, शब्द कान से सुना जाता है । अतः दोनों में भेद है । काल्पनिक लिपि में वृद्धि और ह्रास शब्द में सूचित होता है । इसी प्रकार काल्पनिक प्रकृतिप्रत्यय के विभाग द्वारा व्याकरण से शब्द साधुत्व का अन्वाख्यान होता है । वास्तविक वाक्य स्फोट के ज्ञान के लिये ही प्रकृति-प्रत्यय का विभाजन तथा वर्ण एवं पद स्फोट की कल्पना है ।

एक तिङ् वाक्यम् इसके अनुसार एकतिङन्तार्थ मुख्य विशेष्यक बोधजनक जो सुबन्त तिङन्त समूह है उस को वाक्य[1] कहते हैं । सुबन्तार्थ की अपेक्षा तिङन्तार्थ की प्रधानता है । तिङन्तार्थ में भी तिङर्थ की अपेक्षा धात्वर्थ का प्राधान्य होने से सर्वप्रथम प्रधान धात्वर्थ का निरूपण करते हैं—फलव्यापारयोरिति ।

---

१. वाक्य के स्वरूप का विचार आगे किया जायगा ।

अर्थ—फल और व्यापार अर्थ में धातु पदकी एवं आश्रय ( कर्ता कर्म ) में तिङ् की शक्ति है। शाब्दबोध में फल की अपेक्षा व्यापार प्रधान है। तिङ् का अर्थ धात्वर्थ में विशेषण है।

हिन्दीभाष्य—फल और व्यापार का वाचक धातु है। यह वैयाकरणों का सिद्धान्त है। इस मत में फल और व्यापार निरूपित शक्ति, पृथक्-पृथक् धातु में है अथवा विशिष्ट निरूपित एक ही शक्ति है। यदि पृथक्-पृथक् शक्तिवाद है तो, भिन्न-भिन्न शक्ति द्वारा उपस्थापित पदार्थों का उद्देश्य विधेयभाव से अन्वय नियम होने के कारण फल और व्यापार का परस्पर उद्देश्य विधेयभाव से अन्वय होना चाहिये। नीलो घटः इत्यादि स्थल उक्त नियम के उदाहरण हैं। अतः फलविशिष्ट व्यापार और व्यापार विशिष्टफल में शक्ति माननी चाहिये। कर्तृ प्रत्यय के समभिव्याहार में फलप्रकारक व्यापारविशेष्यक बोध, कर्मवाचक प्रत्यय के समभिव्याहार में व्यापार प्रकारक फल विशेष्यक बोध होता है। इस विशिष्ट शक्ति पक्ष में पूर्वोक्त उद्देश्य विधेयभाव से अन्वय शङ्का तथा विपरीत बोध प्रसङ्ग की सम्भावना नहीं है।

वस्तुतः ऐसा मानने पर शक्तिद्वय कल्पना होने से गौरव है। इसी प्रकार स्तोकं पचति इस स्थल में स्तोक पदार्थ एवं ग्रामादि कर्म का फलांश में अन्वय नहीं होगा। 'पदार्थः पदार्थेन अन्वेति नतु पदार्थैकदेशेन' यह न्याय है। अर्थात् पदार्थ = पदजन्य जो प्रतीति उसकी मुख्य विशेष्यता का आश्रय, इसका दूसरे पदार्थ ( इसका स्वरूप भी पूर्वोक्त ही है ) में अन्वय होता है पदार्थ के एकदेश में नहीं। अतएव घटपदार्थैकदेश घटत्व में नित्यत्वान्वय तात्पर्य से नित्यो घटः ऐसा प्रयोग नही होता। यहाँ भी फल, व्यापार में विशेषण है अतः पदार्थैकदेश होने से कर्तृ प्रत्यय स्थल में उसके साथ स्तोक शोभन आदि का अन्वय नहीं होगा। इस कारण से यह पक्ष अनुपादेय है।

एक वृन्त में दो फलों के समान फल और व्यापार में 'धातु पद की खण्डशः शक्ति है। फल का व्यापार के साथ अनुकूलत्व सम्बन्ध से अन्वय होता है। सम्बन्ध पदनिष्ठ शक्ति से अनुपस्थित होने पर भी परस्पर आकांक्षा वश शाब्दबोध में भासित होता है। जिस किसी सम्बन्ध से उपस्थित पदार्थ का शाब्दबोध में भान वारण के लिये वृत्तिज्ञान ( शक्ति लक्षणा व्यञ्जना इनमें से अन्यतम के ज्ञान ) से जन्य उपस्थिति ( स्मरणरूपा ) अपेक्षित होती है। अर्थात् तत्प्रकारक तद्विशेष्यक शाब्दबोध के प्रति वृत्तिज्ञानाधीन तत्प्रकारक तद्विशेष्यक उपस्थिति कारण है। इस कार्यकारण भाव के अनुसार प्रकारतया विशेष्यतया भासमान पदार्थों के लिये पूर्वोक्त उपस्थिति कारण है। संसर्गरूप से भासमान की वृत्तिज्ञान जन्य उपस्थिति आवश्यक नहीं है। जन्यतानिरूपित जनकत्वरूप अनुकूलत्व अपदार्थ भी शाब्दबोध में भासित होता है यह निष्कर्ष है।

शङ्का—एक पद से उपस्थापित पदार्थों का परस्पर अन्वय मानने पर हरि शब्द से उपस्थित इन्द्र और अश्व का परस्पर आधाराधेयभाव सम्बन्ध से अन्वय प्राप्त होगा। अतः एक पदोपस्थापित अर्थों का परस्परान्वय नहीं होता। ऐसी दशा में एक पद से उपस्थापित फल और व्यापार का अन्वय नहीं होना चाहिये।

समाधान—लकार से उपस्थित वर्तमान और कृति एवं एवकार से उपस्थित अन्य योग और व्यवच्छेद इनका परस्परान्वय देखने से उक्त व्युत्पत्ति प्रायिक है। उद्देश्य

विधेयभाव से अन्वयापत्ति का परिहार एक शक्ति से उपस्थापित होने के कारण करना चाहिये।

कर्ता और कर्म में लकार का विधान है। व्यापाराश्रय कर्ता एवं फलाश्रय कर्म कहा जाता है। फल और व्यापार धातु से प्रतिपादित होने के कारण फलाश्रय एवं व्यापाराश्रय घटक आश्रयमात्र लकार का अर्थ है। 'आश्रये तु तिङः स्मृताः' इस वचन का उक्त अभिप्राय है।

'फले प्रधानं व्यापारः'—प्राचीन मत में कर्तृ प्रत्यय स्थल और कर्म प्रत्यय स्थल में फल विशेषण और व्यापार विशेष्य शाब्दबोध में होता है। पचति और पच्यते इन दोनों स्थलों में विक्लित्यनुकूलो व्यापारः इस प्रकार व्यापार मुख्य विशेष्यक बोध होता है।

नवीन मत में कर्तृ प्रत्यय स्थल में व्यापार विशेष्यक कर्म प्रत्यय स्थल में फल विशेष्यक बोध होता है। पचति से एकाश्रयको विक्लत्यनुकूलो व्यापारः, पच्यते से व्यापारजन्या विक्लितिः[1] ऐसा बोध होता है। यद्यपि प्रत्ययार्थं आश्रय का प्राधान्य 'प्रकृतिप्रत्ययौ सहार्थं ब्रूतस्तयोः प्रत्ययार्थस्य प्राधान्यम्' इस नियम के अनुसार होना चाहिये, तथापि 'भावप्रधानमाख्यातम्'[2] इसके अनुसार तिङन्त में भाव=व्यापार की प्रधानता होती है प्रत्ययार्थ की नहीं।

**धातुरित्यत्र स्मृत इति वचनविपरिणामेनान्वयः।**
**फलं विक्लित्यादि।**

तत्र धातुरित्यस्य 'स्मृताः' इति न विशेषणम्। विभिन्नवचनान्तोपस्थापितत्वात्। विशेष्यवाचकपदोत्तरविभक्तितात्पर्यविषयसंख्याविरुद्धसंख्याया अविवक्षायां विशेष्य-विशेषणवाचकपदयोः समानवचनकत्वनियमात्। अत एव 'नीलो घटः' इत्यादेर्न साधुत्वम्। तद्विवक्षायां तु 'वेदाः प्रमाणं' 'जात्याकृतिव्यक्तयः पदार्थः' (न्याय-सूत्रे—२।२।१८) इत्यादौ विभिन्नवचनत्वमपि। न च प्रकृते तद्विक्षायां बीज-मस्तीत्यतो वचनविपरिणामेनान्वयं दर्शयति भूषणसारे—*धातुरित्यत्रेति*।

ननु यदुद्देशेन श्रुतेर्लोकतो वा प्रवृत्तिरवगता तत्त्वं फलत्वम्। अन्येच्छानधीनेच्छा-विषयत्वमिति यावत्। तदुक्तं हरिणा—

'यस्यार्थस्य प्रसिद्धयर्थमारभ्यन्ते पचादयः।
तत्प्रधानं फलं तेषां न लाभादि प्रयोजनम्॥' इति।

'स्वरितञितः' (पा० सू० १।३।७२) इति सूत्रेऽपि फलपदस्य प्रवृत्त्युद्देश्यमुख्य-फले एव प्रसिद्धेः। तथा च तादृशफलस्य धातुवाच्यत्वे विक्लित्यनुकूलव्यापारदशायां

१. विक्लित्ति=पाकक्रिया से होने वाली तण्डुल आदि के अवयवों की शिथिलता या वैशद्य है।

२. 'आख्यातमाख्यातेन क्रिया सातत्ये' इस मयूरव्यंसकादि गण पठित वचन में आख्यात से तिङन्त का बोध होता है। अतः आख्यात से तिङन्त का यहाँ ग्रहण है।

तण्डुलस्य धात्वर्थतादृशफलाश्रयत्वाभावात् कर्मत्वानुपपत्तिः, तज्जन्यतादृशफलाश्रयस्य तदापत्तिश्चेत्यत आह—*फलं विक्लित्यादीति* । अयमाशयः—फलपदस्य लोके रूढ्या तादृशार्थोपस्थापकत्वेऽप्यत्र पारिभाषिकार्थपरतैव । अन्यथा सकर्मकत्वादि-व्यवहारो दुरुपपादः स्यादिति । तत्त्वं च—तद्धात्वर्थजन्यत्वे सति तद्धातुजन्योपस्थिति-विषयत्वं तद्धात्वर्थत्वं वा । जन्यत्वं च—जन्यत्वप्रकारकप्रतीतिविषयत्वम् । तेन सत्तादौ नातिप्रसङ्गः । गम्याद्यर्थव्यापारजन्यविभागादावतिप्रसङ्गवारणाय विशेष्यं, तदर्थव्यापारेऽतिप्रसक्तिनिरामाय च सत्यन्तम् । तच्च विक्लित्यादीनामक्षतम् । तस्यापि प्रकृतपच्यादिशक्यता तत्तद्रूपेणैव, तथा बोधस्य सर्वानुभवसिद्धत्वात् । यद्वक्ष्यति वाक्यार्थप्रदर्शनाऽवसरे—'विक्लित्यनुकूलो व्यापार' इति, धातुत्वादिकमजानतोऽपि तद्बोधाच्चेति भावः ।

परे तु—कर्तृप्रत्ययसमभिव्याहारे तद्धात्वर्थजन्यत्वे सति तद्धात्वर्थनिष्ठविशेष्यता-निरूपितप्रकारतावत्त्वम् । जन्यता चाऽऽरोपिताऽनारोपिता वेत्यन्यदेतत् । विभाग-जन्यसंयोगादिरूपे पतत्यर्थे विभागसंयोगयोः फलत्ववारणायोभयम् । कर्माख्याते फलस्य विशेष्यतयैव भानात्तत्रातिप्रसङ्गवारणाय कर्तृप्रत्ययसमभिव्याहार इति वदन्ति । तच्चिन्त्यम् । अनुगतफलत्वानिरुक्तेः । विभागजन्यसंयोगे निरवयवत्वात्प्रत्यक्षत्वात् पतत्यर्थत्वाभावस्य वक्ष्यमाणतया व्यावर्त्त्याऽप्रसिद्धेश्चेत्यधिकमग्रे वक्ष्यते ।

अर्थ—कारिकास्थ तिङ् के साथ अन्वित बहुवचनान्त, स्मृताः इस पद का एकवचनान्त स्मृतः ऐसा परिवर्तन कर धातु के साथ अन्वय करना चाहिये ।

फल से विक्लित्ति आदि का ग्रहण है ।

हिन्दीभाष्य—विशेष्य वाचक पदों के लिङ्ग और संख्या के अनुसार तत् समानार्थक विशेषणवाचक पद में लिङ्ग और संख्या का निर्देश करना चाहिये । जैसा कि लिखा है—

'या विशेष्येषु दृश्यन्ते लिङ्गसंख्याविभक्तयः ।
प्रायस्ता एव कर्तव्याः समानार्थे विशेषणे ॥'

इसके अनुसार 'तिङः' के अनुरोध से किया गया 'स्मृताः' इस बहुवचनान्त पद को धातु के अनुरूप स्मृतः ऐसा एकवचनान्त रूप में परिवर्तित करना चाहिये । परिवर्तित होने पर ही समानविभक्ति होने से अभेदान्वय होगा ।

शङ्का—समान अर्थ वाले ( अभेदान्वित ) विशेष्य विशेषण वाचक पदों को सर्वत्र समान विभक्तिक होने का नियम नहीं है । अतएव 'वेदाः प्रमाणं, स्मृतयः प्रमाणम् , रक्षोहागमलध्वसन्देहाः प्रयोजनम् , जात्याकृतिव्यक्तयः पदार्थः' इत्यादि अनेक वचनों में उक्त नियम का व्यभिचार स्पष्ट रूप से देखा जाता है । इसी प्रकार यहाँ भी विभिन्न वचन का प्रयोग युक्त होने से वचन का विपरिणाम अनावश्यक है ।

समाधान—यत्र विशेष्यवाचक पदोत्तर विभक्ति तात्पर्य विषयीभूत संख्याविरुद्ध संख्याया अविवक्षितत्वं तत्रैव समानवचनकत्व नियमः । अर्थात् विशेष्यवाचकपदों से उत्पन्न विभक्ति के अर्थभूत संख्या से विपरीत संख्या का विशेष्यवाचक पद से विवक्षित विभक्ति के द्वारा बोधन इष्ट न होने पर समानविभक्तिकत्व नियम माना जाता है।

(दोनों में समान विभक्ति का निर्देश होता है) वेदाः प्रमाणम् इत्यादि पूर्वोक्त उदाहरणों में विशेष्यवाचक वेद स्मृति आदि पदों से उत्पन्न जस् विभक्ति से विवक्षित बहुत्व संख्या से विरुद्ध एकत्व संख्या की विशेषणवाचक प्रमाण पद से उत्पन्न सुविभक्ति से सभी वेदों और स्मृतियों में एक प्रकार का ही शाब्दप्रामाण्य बोधन के लिये विवक्षा है। अतः वहाँ समान विभक्तिकत्व नियम नहीं माना गया। यहाँ स्मृताः इस पद के आगे आई हुई जस् विभक्ति की अर्थभूत बहुत्व संख्या विवक्षित नहीं है अतः नीलो घटः के समान समानवचनकत्व नियम से उक्त प्रयोग में अन्वय बोध के लिये स्मृताः का धातुः के अनुरूप एकवचनान्त से परिवर्तन आवश्यक है।

जिसके उद्देश्य से शास्त्रीय अथवा लौकिक कार्यों में प्रवृत्ति या निवृत्ति होती है वही मुख्य फल है। 'स्वरित ञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले' (१।३।७२) इस सूत्र में इसी प्रकार का फल लिया गया है। स्वर्गादि के उद्देश्य से याग में प्रवृत्ति होती है अतः स्वर्गादि ही यागादि के फल हैं। इसीलिये यागादि के फलस्वरूप स्वर्गादि की प्राप्ति यजमान में होने से परस्मैपद होता है। कर्ता को तादृश फल की प्राप्ति होने पर आत्मने पद होता है। यदि यहाँ भी उक्त प्रकार फल की विवक्षा होगी तो 'तण्डुलं पचति' इत्यादि प्रयोग में तण्डुल आदि फलाश्रय न होने से कर्म नहीं हो सकेंगे। पाक क्रिया में प्रवृत्ति का उद्देश्य तण्डुल नहीं है अपितु क्षुधा की निवृत्ति या तृप्ति है। ऐसी दशा में इन प्रयोगों के साथ-साथ सकर्मकाकर्मक का व्यवहार भी उच्छिन्न हो जायगा। अतः लोक प्रसिद्ध तथाविध फल यहाँ विवक्षित नहीं है। इस आशय से लिखते हैं 'फलं विक्लित्यादि'।

तद्धात्वर्थजन्यत्वे सति तद्धातुजन्योपस्थितीय विषयताश्रयत्वं फलत्वम्। जिस धातु का अर्थ फलरूप से विवक्षित है उसी धातु का लक्षणघटक तत् पद से ग्रहण करना चाहिये। उस धातु के अर्थ (व्यापार) से जन्य हो तथा उस धातु से जन्य उपस्थितीय विषयता का आश्रय अर्थात् उस धातु का अर्थ हो। उसीको यहाँ फल कहते हैं। पच्धात्वर्थ व्यापार से विक्लिति अवयव शैथिल्य गम् धात्वर्थ व्यापार से संयोग और त्यज्धात्वर्थ व्यापार से विभाग क्रमशः पूर्वोक्तधातु जन्य उपस्थितीय विषयता के आश्रय अर्थात् उन धातुओं के अर्थ हैं अतः वे उन उन धातुओं के वाच्य फल हैं।

जन्यत्व प्रकारक जो प्रतीति तद्विषयत्व रूप जन्यत्व यहाँ विवक्षित है। प्रतीति आहार्य भ्रम और अनाहार्य (सत्य) दोनों प्रकार की ली जाती है। भूधात्वर्थ सत्तारूप फल, धात्वर्थ जन्य न होने पर भी तादृश [1]आहार्य प्रतीति विषय होने से उसमें जन्यत्व की बाधा नहीं है।

व्यापार में फल लक्षण की अतिव्याप्ति वारण के लिये धात्वर्थ जन्यत्व का लक्षण में सन्निवेश है। व्यापार धात्वर्थ जन्य नहीं होने से दोष नहीं हुआ। गम्धात्वर्थ व्यापार से संयोग के समान विभाग भी जन्य है। विभाग पूर्वक ही संयोग होता है। इस प्रकार विभाग में उक्त लक्षण की अतिव्याप्ति दोष के वारणार्थ धातुजन्योपस्थितीय विषयताश्रयत्व का प्रवेश है। विभाग गम् धातु का अर्थ नहीं होने से उपस्थितीय विषयता का आश्रय नहीं है अतः फल नहीं हुआ।

---

१. बाधकालिकेच्छाजन्यं ज्ञानमाहार्यम्।

कर्मप्रत्ययस्थल में फल का विशेष्य रूप से भान होने पर भी दोष नहीं है। लक्षण में धातु जन्योपस्थितीय विषयता के निवेश होने से प्रकारता और विशेष्यता दोनों का संग्रह होता है। अतः कर्मप्रत्ययस्थल में विशेष्यताख्य विषयता और कर्तृप्रत्ययस्थल में प्रकारताख्य विषयता का आश्रय होने से उभयत्र लक्षण सङ्घटित हो जाता है।

कुछ लोगों ने कर्तृप्रत्ययसमभिव्याहारे तद्धात्वर्थजन्यत्वे सति तद्धात्वर्थनिष्ठ-विशेष्यतानिरूपितप्रकारताश्रयत्वम् इसको फल का लक्षण माना है। कर्तृप्रत्यय के रहने पर उस धातु के अर्थ से जन्य हो और उस धातु के अर्थ की विशेष्यता से निरूपित जो प्रकारता उसके आश्रय को फल कहा है। प्रकार ( विशेषण ) में प्रकारता विशेष्य में विशेष्यता रहती है। इनका परस्पर निरूप्यनिरूपकभाव है। कर्तृप्रत्यय-स्थल में व्यापार विशेष्य होता है। फल उसमें विशेषण होता है। कर्मप्रत्ययस्थल में व्यापार विशेषण और फल विशेष्यरूप से शाब्दबोध में प्रतीत होता है। इस लक्षण में भी जन्यता आरोपित अनारोपित दोनों प्रकार की मानी जाती है। पत् धात्वर्थ विभाग जन्य संयोग है। विभाग में फलातिप्रसङ्ग वारण के लिये लक्षण में धात्वर्थ-जन्यत्व का प्रवेश है। विभाग धात्वर्थसंयोग से जन्य नहीं है। अपितु संयोग ही विभाग से जन्य है। अतः दोष नहीं है। इसी प्रकार संयोग में फलातिप्रसङ्गवारण के लिये तद्धात्वर्थ निष्ठ विशेष्यता निरूपित इत्यादि द्वितीय दल का निवेश है। संयोग में धात्वर्थ निष्ठ विशेष्यता निरूपित प्रकारता नहीं है, अतः दोष नहीं है। कर्तृप्रत्यय-समभिव्याहारे इसके निवेश से कर्म प्रत्यय स्थल में फल की विशेष्यता रहने पर भी आपत्ति नहीं है।

यद्यपि कर्म प्रत्यय स्थलीय फल का संग्रह इस लक्षण से नहीं होने से अनुगत फल स्वरूप का ज्ञान दुर्घट है, तथापि धात्वर्थ निष्ठ विशेष्यता निरूपित प्रकारताश्रयत्व को उपलक्षण मानकर सभी फलों का अनुगम हो सकता है। कभी भी प्रकारताश्रय होने से उसकी प्रकारताश्रय में गणना होगी। पत्धातु का विभागपूर्वक संयोग अर्थ नहीं है, किन्तु गम् धातु के समान पत्लृ गतौ से गति का कथन है। अतः संयोगानुकूल व्यापार का ही बोध होता है। विभाग की प्रतीति शाब्द नहीं है, किन्तु विभाग के विना उत्तर देश संयोग नहीं हो सकता। अतः उसकी कल्पना होती है। अतएव संयोगरूप फलाश्रय होने से 'नरकं पतितः' इस प्रयोग में नरक पदोत्तर द्वितीया विभक्ति होती है।

शङ्का—ग्रामं गच्छति के समान ग्रामं पतति इस प्रयोग की भी साधुता होनी चाहिये, क्योंकि दोनों धातुओं का समान अर्थ है।

समाधान—जिस प्रकार गम् धातु का संयोग सामान्य अर्थ होने पर भी उत्तरदेश-संयोग रहने पर ही इस धातु का प्रयोग होता है। उसी प्रकार पत् धातु का संयोग सामान्य अर्थ होने पर भी अधोदेश संयोग होने पर ही इस धातु का प्रयोग इष्ट है। गम् धात्वर्थ संयोग में उत्तरदेश, एवं पत् धात्वर्थ संयोग में अधोदेश उपलक्षण हैं। अतएव धात्वर्थ में ग्राम भूमि आदि का उत्तरदेश, अधोदेश आदि धात्वर्थ से संग्रह होजाने के कारण धातु में अकर्मकत्व की आपत्ति नहीं हुई। उपलक्षण होने से धात्वर्थ नहीं हो सकता। अधोदेश से संयोग होने पर 'विहगो भूमिं पतति' ऐसा प्रयोग इष्ट ही है। इस

प्रकार आद्य दल का व्यावर्त्य न होने से उसका निवेश लक्षण में आवश्यक नहीं है। इत्यादि विवेचन अन्यत्र स्पष्ट है।

व्यापार—फल के प्रयोजक क्रिया को व्यापार कहते हैं। क्रिया और व्यापार एक होने के कारण व्यापार लक्षण में व्यापाररूप क्रिया के प्रवेश से आत्माश्रय दोष हो जायगा। एवं दण्ड आदि का व्यापार भी फल का प्रयोजक होने से इसमें भी धात्वर्थ व्यापार की प्रसक्ति हो जायगी। इसी प्रकार धात्वर्थ व्यापार का आश्रय कर्ता माना जाता है। दण्ड भी तादृश व्यापाराश्रय होने से आख्यातार्थ कर्ता होगा। अभिहित कर्ता में प्रथमा होने से तृतीया नहीं होगी। 'आकडारादेका संज्ञा' (१।४।१) इस सूत्र से एक ही संज्ञा के विधान का नियम है। करण संज्ञा की अपेक्षा कर्तृ संज्ञा में परत्व होने से उसका बाध कर कर्तृ संज्ञा होने से प्रथमा का प्रसङ्ग होगा।

फल प्रयोजक क्रिया में प्रयोजक साक्षात् या परम्परा से विवक्षित है। साक्षात् ग्रहण करने पर करण में अतिव्याप्ति होगी। क्योंकि करण साक्षात् फल प्रयोजक क्रिया का आश्रय है। कर्ता तथाविध धात्वर्थ क्रिया का आश्रय नहीं होगा। करण के व्यापार को प्रकृष्ट कहा गया है। अव्यवधान से फल निष्पादकता इसमें प्रकृष्टता है। कर्ता, करणव्यापार के द्वारा फल का उत्पादक होता है। यदि परम्परा से प्रयोजक क्रिया को व्यापार मानें, तो चावल का क्रयण भी पाकव्यापार जन्य विक्लित्तिरूप फल का परम्परया प्रयोजक होने से क्रयण दशा में भी पचति प्रयोग की आपत्ति हो जायगी। क्रयणादि व्यावृत्त फल प्रयोजकत्व का निर्वचन नहीं हो सकता। जनक, अजनक उभय साधारण ही प्रयोजकत्व है।

व्यापार तज्जन्यत्वे सति तज्जन्यजनकत्व रूप है। अर्थात् उससे जन्य और उससे जन्यका जनक व्यापार है। उदाहरण स्वरूप दण्ड का व्यापार चाक की भ्रमि (घूमना) है। भ्रमि दण्ड से जन्य और दण्ड से जन्य घट का जनक है। एवंभूत व्यापार का भी यहाँ ग्रहण नहीं है। एतादृश व्यापार को धात्वर्थ मानने पर अन्तिम अग्निसंयोग से उत्पन्न विक्लित्ति दशा में ही पचति का प्रयोग होगा अधिश्रयण (पात्र को अग्नि पर रखना) दर्वीपरिघट्टन (करछुल से चलाना), फूत्कार (अग्नि को फूकना) आदि दशा में पचति का प्रयोग नहीं हो सकेगा। क्योंकि कारण (जनक) अन्यथासिद्धि से शून्य नियत पूर्ववर्ती (कार्योत्पत्ति से अव्यवहित पूर्वक्षणवृत्ति) होता है। अतः अधिश्रयण आदि अन्यथासिद्ध होने से जनक नहीं होंगे।

किसी ने लक्षण में जनक से जनकत्वेन प्रतीयमान का ग्रहण कर उक्त दोष की व्यावृत्ति की है। यह ठीक नहीं है। क्योंकि अन्यथासिद्ध में जनकत्व ही नहीं माना जाता। तब उसकी जनकत्वरूप से प्रमा प्रतीति कैसे होगी। जिस किसी प्रकार की प्रतीति विवक्षित होने पर लक्षण के अतिप्रसक्त होने से व्यापार स्वरूप का निर्धारण असम्भव हो जायगा। कुलाल पिता घट के प्रतिअन्यथासिद्ध है। अतः उसमें घट जनकत्व की प्रतीति नहीं होती।

'फल-व्यापारयोर्धातुः' इस कारिका के व्याख्यान प्रसङ्ग में फल और व्यापार का निरूपण किया गया है। अतः धात्वर्थ व्यापार का ही लक्षण करना प्रकरण से प्राप्त है। इस प्रकार दण्डादि व्यापार से व्यावृत्त ही व्यापार लक्षणीय होने से दण्डादि जन्य

व्यापार में व्यापार लक्षण का अतिप्रसङ्ग दर्पणोक्त उचित ही है। अनौचित्य का प्रदर्शन 'व्यापारस्तु—धातुवाच्यस्तु' इस स्वकीय कथन से विरुद्ध होता है, अतएव निरस्त है।

इस प्रकार पूर्वोक्त लक्षणों से धात्वर्थ व्यापार का स्वरूप अनिर्णीत होने से स्वयं ग्रन्थकार उसके स्वरूप का प्रदर्शन करते हैं व्यापारस्तु भावना इत्यादि—

**व्यापारस्तु भावनाऽभिधा साध्यत्वेनाऽभिधीयमाना क्रिया। उक्तञ्च वाक्यपदीये—**

**'यावत् सिद्धमसिद्धं वा साध्यत्वेनाऽभिधीयते।**
**[1]आश्रितक्रमरूपत्वात् सा क्रियेत्यभिधीयते॥' इति।**

ननु व्यापारत्वं न फलप्रयोजकक्रियात्वम्। आत्माश्रयात्। क्रियात्वस्यैव हि तत्त्वात्, दण्डादिव्यापारस्य धात्वर्थत्वापत्तेश्च। नचेष्टापत्तिः। धात्वर्थव्यापाराश्रयस्यैव कर्तृताया वक्ष्यमाणतया तदाश्रयस्य दण्डादेः कर्तुराख्यातेनाभिधानाद् 'दण्डेन देवदत्तः पचति' इत्यादौ दण्डादिपदोत्तरं तृतीयाऽनापत्तेः, प्रथमापत्तेश्च। कर्तृकरणसंज्ञयोराकडारीयतया संज्ञाद्वयसमावेशासम्भवेनाभिमतकरणसंज्ञायाः परया कर्तृसंज्ञया बाधात्। किञ्च प्रयोजकत्वं यदि साक्षाज्जनकत्वं, तदा 'पचति' इत्यादौ कर्तृव्यापारस्य धात्वर्थत्वानापत्तिः, तस्य करणव्यापारद्वारैव फलजनकत्वात्। यदि जनकाजनकसाधारणं, तदा तण्डुलक्रयणस्यापि फलप्रयोजकक्रियात्वात् तद्दशायामपि देवदत्तादौ 'पचति' इति प्रयोगापत्तिः। तण्डुलादिक्रयणादिव्यावृत्तस्य तादृशप्रयोजकत्वस्य निर्वक्तुमशक्यत्वाच्च। अत एव न तज्जन्यत्वे सति तज्जन्यजनकत्वरूपं तन्त्रान्तरप्रसिद्धं तत्। तदवच्छिन्नस्य धातुवाच्यत्वे साक्षाद्विक्लित्तिजनकान्तिमाग्निसंयोगदशायामेव 'पचति' इति प्रयोगः स्यान्नत्वधिश्रयणादिदशायामपि। तेषामन्तिमाग्निसंयोगेनान्यथासिद्धतया विक्लित्त्यजनकत्वादित्यत आह—*व्यापारस्त्विति*। साध्यत्वेनेति विशेषणे तृतीया। तथा च पदान्तरसमभिव्याहाराप्रयोज्यसाध्यत्वप्रकारकाऽभिधानविषयत्वं व्यापारत्वमित्यर्थः। अभिधानस्य प्रकारतावत्त्वं विषयतानिरूपकत्वं चौपचारिकम्। तादृशसाध्यत्वप्रकारकप्रतीतिविषयत्वमिति यावत्। 'घटं करोति' इत्यादौ कृञ्समभिव्याहारे घटादीनामपि साध्यत्वेन प्रतीतेरतिप्रसङ्गभङ्गाय पदान्तरसमभिव्याहाराप्रयोज्येति प्रतीतिविशेषणम्। तदसमभिव्याहारे तेषां तत्त्वेनाप्रतीतेः। अधिश्रयणाऽऽद्यधःश्रयणपर्यन्तक्रियाकलापस्य पदान्तरसमभिव्याहारमन्तरेणापि साध्यत्वेन प्रतीयमानत्वादुक्तव्यापारत्वमविकलमिति तदवच्छिन्ने पच्यादिधातुवाच्यता नानुपपन्नेति भावः॥ उक्तार्थस्य स्वोत्प्रेक्षितत्वं निरस्यति-*उक्तञ्चेति*। *यावदिति*।

---

१. क्रमशब्द अर्शआद्यजन्त होने से क्रमवान् का बोधक है। आश्रितं क्रमवद् रूपं यया सा आश्रितक्रमरूपा तस्या भावः तत्त्वम् तस्मात्। रूपत्वमिति पाठः।

सर्वमित्यर्थः। सर्वपदार्थमेव विवृणोति—*सिद्धमित्यादिना*। सिद्धम्—विद्यमान-ध्वंसप्रतियोगि 'अपाक्षीत्' इत्यादौ। असिद्धम्—भूतभिन्नं वर्त्तमानं तादृशप्रागभाव-प्रतियोगि च, 'पचति' 'पक्ष्यति' इत्यादौ। *साध्यत्वेन*—वक्ष्यमाणस्वरूपेण। *अभिधीयते*। तत्प्रकारकप्रतीतिविषय इत्यर्थः। क्वचिद्विवक्ष्यते इति पाठः। एतेन क्रियाशब्दस्य रूढिः प्रदर्शिता। यौगिकत्वमप्याह—*आश्रितेति*। आश्रितं क्रमरूपं यस्यास्तत्त्वात् पूर्वापरीभूतावयवकत्वादित्यर्थः। तदीयाऽवयवानामधिश्रय-णाद्यधःश्रयणपर्यन्तानां क्रमेणोत्पत्तेः क्रियापदेन सा उच्यते। यत्र च न क्रमिकाव-यवको व्यापारस्तत्र रूढिरेवादरणीया, पौर्वापर्यारोपो वा। फलस्यापि स्वजनकव्या-पारगतपौर्वापर्यारोपेण तथैव भानम्। अत एव तन्मात्रवाचकस्य धातुत्वसिद्धि-रिति भावः।

अर्थ-भावना अभिधा तथा साध्यत्वरूप से प्रतीयमान क्रिया ये सब व्यपार के ही नामान्तर हैं। वाक्यपदीय में भी कहा है—

सिद्ध—निष्पन्न अथवा असिद्ध-अनिष्पन्न क्रिया का साध्यत्वरूप कथन इष्ट हो एवं जिसका स्वरूप क्रमिकरूपसे आश्रीयमाण हो उसको क्रिया कहते हैं।

हिन्दीभाष्य—मनुष्य या प्राणिमात्र क्रिया ही करता है। क्रिया विशेष से फल-विशेष की प्राप्ति होती है। क्रिया के विना वस्तु की उपलब्धि नहीं होती।

सिद्ध—और असिद्ध के भेद से क्रिया दो प्रकार की है। भूतकाल की क्रिया सिद्ध कहलाती है। जैसे अपाक्षीत् से प्रतीत क्रिया। असिद्ध उसको कहते हैं जो क्रिया भूत-कालिक न हो। अर्थात् वर्तमान अथवा भविष्यत् काल की हो। जैसे पचति, पक्ष्यति इत्यादि स्थल की क्रिया।

असिद्ध का अनिष्पन्न अर्थ करने पर वर्तमान क्रिया का संग्रह नहीं होगा अतः असिद्ध से भूतभिन्न का संग्रह होता है। ये दोनों भेद साध्यत्व रूप से अभिधीयमान होने पर धात्वर्थ क्रिया से व्यवहृत होते हैं। क्रम[1] से अवयवभूत क्रियाओं की उत्पत्ति होने से क्रिया नाम सार्थक है।

क्रिया क्रम से उत्पन्न होती है। अधिश्रयण (अग्निपर पात्र रखना), दर्वीपरिघट्टन (करछुल से चलाना), मण्डापसारण (माड निकालना) इत्यादि क्रियायें क्रम से होती हैं। मण्डापसारण पहले और अधिश्रयण बाद में नहीं होता। अतः क्रिया पद योगरूढ है जहाँ अवयवार्थ का सम्भव नहीं है जैसे 'ईश्वरोऽस्ति', 'पर्वताः सन्ति' इत्यादि स्थलों में सत्ता का पौर्वापर्य रूप क्रम न होने से योगार्थ का त्याग कर केवल रूढि ही विवक्षित है अथवा सत्ता में पौर्वापर्य का आरोप करने से योगार्थ क्रमिकत्व की उपपत्ति हो सकती है। अत एव व्यापारगत पौर्वापर्य का फल में आरोप कर फलमात्र वाची को भी क्रियावाची मानकर धातु कहा जाता है।

---

१. क्रियते क्रमेण अवयवानामुत्पत्त्या या सा क्रिया।

न च साध्यत्वेनाऽभिधाने मानाभावः। पचति, पाकः, करोति, कृतिः, इत्यादौ धात्वर्थाऽवगमाविशेषेऽपि क्रियान्तराऽऽकाङ्क्षाऽनाकाङ्क्षयोर्दर्शनस्यैव मानत्वात्।

तथा च क्रियान्तराऽऽकाङ्क्षानुत्थापकतावच्छेदकरूपं साध्यत्वम्। तद्रूपवत्त्वमसत्वभूतत्वम्। एतदेवाऽऽदाय

'असत्त्वभूतो भावश्च तिङ्पदैरभिधीयते।'

इति वाक्यपदीयमिति द्रष्टव्यम्॥

*पाक इति*। यद्यपि साध्यत्वेनोपस्थितिरप्यत्र, कथमन्यथा स्तोकं पाकः इत्यादौ स्तोकादीनां कर्मता, तथाऽपि तत्र घातूपस्थाप्यभावस्य गुणतया प्रधानीभूतघञुपस्थाप्यस्य तस्य सिद्धतैवेत्याशय;।

पर्यवसितार्थमाह–*तथा चेति*। क्रियान्तरेति*। अयमाशयः—यद्धर्मवत्ताज्ञानात् क्रियान्तराकाङ्क्षोदयस्तादृशज्ञाने प्रकारतयाऽवच्छेदकं यत्तत्सिद्धत्वम्। तद्भिन्नत्वं ज्ञाननिष्ठतादृशाऽऽकाङ्क्षोत्थापकत्वाभावावच्छेदकं वा साध्यत्वम्। साध्यत्वज्ञानस्य तु नाकाङ्क्षाप्रतिबन्धकत्वम्। क्लृप्तकारणाभावादेव तदनुत्पादात्। न च क्रियान्तराकाङ्क्षानुत्थापकतावच्छेदकधर्मरूपसाध्यत्वेन धात्वर्थोपस्थितौ 'कृष्णं नमेच्चेन् सुखं यायात्' इत्यादावाकाङ्क्षाभावेन क्रियान्तरान्वयो न स्यादिति वाच्यम्। तत्रापि चेत्पदसमभिव्याहारेणाकाङ्क्षोत्थापनात्। हिरुगादीनां क्रियाप्राधान्यव्यवहारस्तु तदर्थस्य क्रियामात्रविशेषणत्वात्। अत एव न हिरुगाद्यर्थे कारकाणामन्वयः। तेषां क्रियान्तरसाकाङ्क्षत्वादिति।

वस्तुतस्तु सिद्धत्वज्ञाने साध्याकाङ्क्षावत् पच्याद्यर्थे साध्यतयावगते 'किमस्य साधनम्' इत्याकाङ्क्षोदयेन साधनाकाङ्क्षोत्थापकतावच्छेदकरूपवत्त्वमेव साध्यत्वम्। अत एव 'एतदेवादाय' इत्यग्रिमग्रन्थसङ्गतिः, अन्यथा पचति भवतीत्यादौ पूर्वोक्तरूपाभावेन तदसङ्गतिः स्पष्टैव।

उक्तञ्च हरिणा—"प्रयोगार्हेषु सिद्धः सन् मन्तव्योऽर्थो विशेषणैः।
प्राक् च साधनसम्बन्धात् क्रिया नैवोपजायते॥" इति॥

'साधनं हि क्रियां निर्वर्तयति' इति "सुट्कात्" (पा० सू० ६।१।१२५) इति सूत्रस्थभाष्यमप्येतत्कल्पेऽनुगुणमित्यवधेयम्।

केचित्तु–पचतीत्यनुगतव्यवहारादस्ति पचित्वादिकं जातिः। तथा च क्रमिकानेकव्यक्तिवृत्तिजातिरेव क्रिया। साध्यत्वं च तस्या व्यक्तिद्वारकमेव। स्फोटवदस्याः क्रमवद्भिः क्षणैरभिव्यक्तिः।

"जातिमन्ये क्रियामाहुरनेकव्यक्तिवर्तिनीम् ।
असाध्या व्यक्तिरूपेण सा साध्येवोपलक्ष्यते ॥"

इति वाक्यपदीयं चाऽत्र कल्पे मानमित्याहुः ।

साध्यत्वासत्त्वभूतपदयोः पर्यायतामाह—*तद्रूपवत्त्वमिति* । *एतदेवेति* ॥ निरुक्तरूपासत्त्वभूतत्वमेवेत्यर्थः । *असत्त्वभूत इति* । "भावप्रधानमाख्यातम्" ( नि १ अ० १ ख० ) इति निरुक्तार्थप्रतिपादकमेतत् ।

'सत्त्वस्वभावमापन्ना व्यक्तिर्नामभिरुच्यते ।'

इति अस्य पूर्वार्धम् । *भावश्चेति* । चोऽवधारणे, उक्तभाव एवेत्यर्थः । तेन सत्त्वभूतस्य तस्य व्यवच्छेदः ॥ तिङ्पदैरिति बहुवचनस्वारस्येन तिङन्तपदैरित्यर्थः । *अभिधीयते*—बोध्यते इत्यर्थः । अभिधीयते इत्यस्य प्राधान्येनैवेति शेषः । तेन कृदन्तपदैरसत्त्वावस्थभावाऽभिधानेऽपि न क्षतिरिति भावः । तिङन्तपदैरिति भावाऽऽख्याताभिप्रायेणेति कश्चित् ।

अर्थ—क्रिया की साध्यत्वरूप से प्रतीति होने में प्रमाणाभाव नहीं है पचति, पाकः । करोति, कृतिः इत्यादि स्थलों में तिङ् तथा कृत् की प्रकृति पच् और कृ धातु के अर्थ में किसी प्रकार का विशेष न होने पर भी पचति करोति इत्यादि तिङन्त में अन्य क्रिया की अनाकाङ्क्षा और पाकः तथा कृतिः इत्यादि कृदन्त स्थल में क्रियान्तर की आकाङ्क्षा की प्रतीति ही तथाविध अभिधान में प्रमाण है ।

क्रियान्तर—अन्य क्रिया की आकाङ्क्षा का अनुत्थापक अर्थात् उत्थापन न करनेवाला इसमें रहने वाली जो अनुत्थापकता इसका अवच्छेदक धर्म ही साध्यत्व है । साध्यत्व स्वरूप असत्त्व-भूतत्व है । इसमें भर्तृहरि की सम्मति देते हैं—

तिङन्त पद से असत्त्वभूत भाव ( क्रिया ) की प्रतीति होती है ।

हिन्दी-भाष्य—पचति, करोति इत्यादि तिङन्त स्थल में धातु वाच्य पाकादि क्रिया की साध्यत्वरूप से प्रतीति होती है । क्यों कि पचति कथनानन्तर किसी दूसरी क्रिया की आकाङ्क्षा नहीं होती है । पाकः कृतिः इत्यादि कृदन्तस्थल में पाकादि क्रिया को पाकः इत्यादि से कथनानन्तर अभूत् भवति भविष्यति वा पाक हो चुका या हो रहा है । अथवा होगा ऐसी क्रियान्ताराकाङ्क्षा देखने से धात्वर्थ क्रिया यहाँ साध्यत्व रूप से प्रतीत नहीं होती किन्तु सिद्धत्व रूप से । जहाँ क्रिया को क्रियान्तर की आकाङ्क्षा नहीं होती, वहाँ साध्यत्व रूप से और जहाँ क्रियान्तर की आकाङ्क्षा होती है वहाँ सिद्धत्व रूप से क्रिया की प्रतीति होती है यह निष्कर्ष है ।

क्रियान्तराकाङ्क्षा—इत्यादि का भावार्थ यह है—धात्वर्थ क्रिया जिस स्थल में अन्य क्रिया की आकाङ्क्षा का अनुत्थापक अर्थात् अनुत्पादक होती है उस धात्वर्थ क्रिया में तादृशानुत्थापकता रहती है । जिसप्रकार जनक में जनकता कार्य में कार्यता आदि का अवच्छेदक दण्डत्व घटत्व आदि माना जाता है, उसी प्रकार क्रियानिष्ठ अनुत्थापकता का अवच्छेदक साध्यत्व है । दण्ड में कारणता और दण्डत्व दोनों के रहने से दण्डत्व, कारणता का अवच्छेदक होता है । एवं अनुत्थापकता और साध्यत्व क्रिया में होने से

अनुत्थापकता और साध्यत्व क्रिया में होने से अनुत्थापकतावच्छेदक साध्यत्व को माना जाता है।

शङ्का—साध्यत्व ज्ञान के लिये किये गये लक्षण में क्रिया का प्रवेश, तथा क्रिया के परिचय के लिये (साध्यत्वेन प्रतीयमाना में) साध्यत्व का निवेश होने से लक्षण अन्योन्याश्रयरूप दूषण से ग्रस्त है।

समाधान—सामान्य क्रिया के ज्ञात होने पर ही उसके विशेष रूप भेदों का प्रतिपादन हो सकता है। अतः क्रिया के साध्यरूप विशेष की जिज्ञासा में किये गये लक्षण में क्रिया सामान्य का प्रवेश उक्त दोष से ग्रस्त नहीं है।

वस्तुतः साध्यत्व रूप से प्रतीयमान क्रिया में ही कारकों का अन्वय होता है। पचति के प्रयोग करने पर इसका साधन क्या है इस प्रकार की आकाङ्क्षा नियमतः होती है। अतः साधनाकाङ्क्षोत्थापकतावच्छेदक रूपवत्त्वमेव इस प्रकार लक्षण करने से अन्योन्याश्रय दूषण की आशङ्का भी समाप्त हो जाती है। अत एव पचति भवति की सङ्गति भी होती है। ऐसा न मानने पर पच्धात्वर्थ का भूधात्वर्थ क्रिया में अन्वय होने से साकाङ्क्ष है। अतः साध्यत्व रूप से पच्धात्वर्थ क्रिया की प्रतीति नहीं होगी। 'भवतिक्रियायाः पच्यादिक्रियाः कर्त्र्यो भवन्ति' इस भाष्य के अनुसार वहाँ पचति इस अर्थ को कर्तृत्वरूप से भवत्यर्थ की ओर पचत्यर्थ को कर्तृत्वेन देवदत्त की आकाङ्क्षा होने से साध्यत्व की उपपत्ति इस लक्षण से हो जाती है।

धातु से सर्वत्र क्रिया साध्यत्व रूप से प्रतीत होती है।

धातु से तिङन्त स्थल में साध्यत्वेन क्रिया की और कृदन्तस्थल में सिद्धत्व रूप से प्रतीति होती है ऐसी धारणा भ्रमात्मक है। वस्तुतः दोनों ही स्थलों में धातु से क्रिया की प्रतीति साध्यत्व रूप से ही होती है। साध्यत्व से प्रतीयमान क्रिया में ही कारक का अन्वय माना जाता है। 'ओदनस्य पाकः कृष्णस्य कृतिः' इत्यादि स्थलों में 'कर्तृकर्मणोः कृति' इस सूत्र से षष्ठी नहीं होगी। क्यों कि कृदन्त स्थल होने से यहाँ क्रिया की प्रतीति सिद्धत्व रूप से आप के मत में मानी जाती है।

'साध्यत्वेन क्रिया तत्र धातुरूपनिबन्धना।
सिद्धभावस्तु यस्तस्याः स घञादिनिबन्धनः॥'

इस कारिका से भी उक्तार्थ का स्पष्टीकरण होता है। सिद्धत्वरूप से प्रतीति घञादि प्रत्ययों से होती है। इसीलिये धात्वर्थ क्रिया में अन्वय विवक्षा होने पर स्तोकं पाकः, तथा घञर्थभाव में अन्वयविवक्षा करने पर स्तोकः पाकः इस द्विविध प्रयोग की सङ्गति होती है। 'पाकः' आदि स्थलों में घञ् से प्रतीयमान क्रिया का ही लिङ्ग एवं संख्या पाकः इत्यादि में प्रतीत होती है। धात्वर्थ की अपेक्षा घञर्थ प्रधान होने से विभक्त्यर्थ लिङ्गसंख्या का अन्वय उसी में होता है, धात्वर्थ में नहीं।

शङ्का—इस पक्ष में "तिङन्त पद से असत्त्वभूत भाव की प्रतीति होती है" इस आशययुक्त हरिकारिका से विरोध होगा। क्यों कि कृदन्तस्थल में भी धातु से असत्त्वभूत क्रिया की प्रतीति आप के मत में होती है। साध्यत्व ही असत्त्वभूतत्व है।

समाधान—हरिकारिका का आशय यह है कि असत्त्वभूतभाव की प्राधान्येन

प्रतीति तिङन्त स्थल में होती है। कृदन्त पाक आदि में प्रत्ययार्थ प्रधान होता है इस नियम से घञप्रत्ययार्थ की प्रधानता होने से असत्त्वभूत भाव वहाँ प्रधान नहीं हुआ। जो असत्त्वभूत भाव धात्वर्थ है वह प्रधान नहीं है। अपि तु घञर्थ में विशेषण है। असत्त्वभूतभाव की प्रधानता तिङन्तस्थल में ही होती है, अतः विरोध नहीं है।

हिरुक् और पृथक् इन दोनों अव्ययों में क्रियाविशेषण होने मात्र से क्रिया वाचित्व का व्यवहार है।

अयं च व्यापारः फूत्कारत्वाधःसन्तापनत्वयत्नत्वादितत्तद्रूपेण वाच्यः। पचतीत्यादौ तत्तत्प्रकारकबोधस्याऽनुभवसिद्धत्वात्। न च नानार्थताऽऽपत्तिः, तदादिन्यायेन बुद्धिविशेषादेः शक्यताऽवच्छेदकानामनुगमकस्य सत्त्वात्। आख्याते क्रियैकत्वव्यवस्थापि; अवच्छेदकबुद्धिविशेषैक्यमादायैव। उक्तंच वाक्यपदीये—

"गुणभूतैरवयवैः समूहः क्रमजन्मनाम्।
बुद्धया प्रकल्पिताऽभेदः क्रियेति व्यपदिश्यते॥' इति।

*अयं चेति*। साध्यत्वेन प्रतीयमानो व्यापारश्चेत्यर्थः। *वाच्य इति*। पचत्यादिशक्य इत्यर्थः। *अनुभवसिद्धत्वादिति*। अत एव व्यजनादिना वह्निप्रज्वलनदशायां फूत्कार एव गृहीतशक्तिकस्य न पचतीतिप्रयोगः। यागे, इच्छा, ज्ञानं वेति विप्रतिपत्तिस्तु स्वीयबोधानुसारादेवेति भावः। *न च नानेति*। नानाधर्मावच्छिन्नशक्तिनिरूपकतावच्छेदकैकधर्मवत्त्वं नानार्थत्वम्। तच्च पच्यादावक्षतमिति भावः। फलांशमादाय तत्त्वं त्वाशङ्कितुरपीष्टमेवेति बोध्यम्। *बुद्धिविशेषादेरिति*। स्वनिरूपितविषयतावच्छेदकत्वसम्बन्धेनेति शेषः बुद्धिविशेषविषयतावच्छेदकत्वस्येति यावत्। अयं भावः—तदादिभ्यश्चैत्रत्वादितत्तद्रूपेण बोधः सर्वानुभवसिद्धः। स च चैत्रत्वाद्यनुगमकधर्मं विनाऽनुपपन्न इति बुद्धिविशेषविषयतावच्छेदकत्वं तदनुगमकधर्ममङ्गीकृत्य तदनुगतीकृततदवच्छिन्नेषु चैत्रादिषु तदादीनां शक्तिः। बुद्धिविशेषविषयतावच्छेदकत्वस्योपलक्षणत्वोपगमाच्च न चैत्रत्वादीनां तेन रूपेण शाब्दबोधे भानापत्तिः। अनुगतनानाधर्माऽवच्छिन्नशक्तिनिरूपकताऽवच्छेदकैकधर्मवत एव नानार्थत्वम्, न तेषां तदपीति तदादिशक्तिनिरूपणे निर्णीतमन्यत्र, तद्वदिहाप्यवसेयमिति।

ननु पूर्वापरीभूतक्षणनश्वरक्रमिकव्यापाराणां मेलनाऽसम्भवात्तदात्मकक्रियाया अनैक्याद् 'एका च क्रिया' इति 'प्रशंसायाम्' (पा. सू. ४।२।६६) इति सूत्रस्थभाष्यासङ्गतिरत आह—*आख्यातेति*। निर्विभक्तिकः पाठः साधुः। आख्यातप्रतिपाद्यक्रियैकत्वव्यवस्थापीत्यर्थः। सविभक्तिकपाठे सप्तमी वैषयिकाधारे अध्याहृतज्ञानक्रियामादाय बोध्या। *बुद्धिविशेषैक्यमिति*। सङ्कलनरूपबुद्धिविशेषात्मका-

विच्छेदकैक्यमादायेत्यर्थः। तथाचावयवाऽऽश्रयं पौर्वापर्य्यं, समुदायाश्रयमेकत्वमादाय तत्सङ्गतिरिति भावः। तत्र मानमुपन्यस्यति *उक्तञ्चेति॥ गुणेति*॥ क्रमिकैतद् व्यापारसमूहं प्रति गुणभूतैस्तत्तद्रूपेण भासमानैरवयवैरुपलक्षितः सङ्कलनात्मकैकत्व-बुद्धया प्रकल्पितोऽभेदो यस्य तद्रूपः समूहः क्रियेति व्यवह्रियते इति कारिकार्थः। तत्र क्षणनश्वराणां व्यापाराणां वस्तुभूतसमुदायाऽभावाद्, बुद्धयेत्युक्तम्।

अर्थ—साध्यत्वरूप से प्रतीयमान व्यापार फूत्कारत्व अधःसन्तापनत्व यत्नत्व आदि विशेष रूपसे पच् आदि धातु का वाच्य है। पचति इत्यादि स्थल में फूत्कारत्वादि विशेष प्रकार का बोध अनुभव से सिद्ध है।

शङ्का—फूत्कारत्वादि विशेषरूप से व्यापार को धातु वाच्य मानने पर पच् आदि धातु नानार्थ हो जायगी।

अनेक धर्मावच्छिन्न शक्ति का निरूपकतावच्छेदक एक ही पच्त्व धर्म है।

समाधान—तदादिन्याय से बुद्धि विशेष आदि को शक्यतावच्छेदक का अनुगमक मानने से दोष नहीं है। "तिङन्त में एक ही क्रिया का बोध होता है" इस प्रकार का नियम बुद्धिविशेष जो कि अवच्छेदक अर्थात् शक्यतावच्छेदकतावच्छेदक है (और समूहालम्बनात्मक) तद्गत एकत्व के अनुसार माना गया है।[1]

क्रम से उत्पन्न होने वाली क्रिया, समूह में गुणभूत—तत्तद् रूप (फूत्कारत्व दर्वीपरिघट्टनत्वादि) रूप से भासमान अवयवों से उपलक्षित जो क्रमिक क्रियाओं का समुदाय (क्षणनश्वर क्रियाओं का समूह नहीं हो सकने से) सङ्कलात्मक एकत्वविषयक बुद्धि द्वारा उनके अवयवों के समूह के साथ अभेद तथा बुद्धि से ही नश्वर क्रियायों के कल्पित समूह का ही व्यवहार होता है।

हिन्दीभाष्य—पचति इसके श्रवण होने पर फूत्करोति (अग्नि को फूकता है) दर्व्या परिघट्टयति (करछुल से चलाता है) एवं अधः श्रयते (पात्र को उतारता है) आदि में सन्देह नहीं होता। प्रत्युत पूर्वोक्त व्यापारों का होना निश्चित रहता है। इस से इसकी सिद्धि होती है कि फूत्कारत्वादि तत्तद् विशेष रूप से फूत्कारादि पच् आदि के वाच्य हैं। अन्यथा व्यापारत्व रूप से व्यापार के धातु वाच्य होने पर भी फूत्कारादि विशेष में सन्देह बना ही रहेगा। तद्धर्मावच्छिन्न विषयक निर्णय ही तद्धर्मावच्छिन्न विषयक सन्देह का निवारक होता है। पचति आदि द्वारा फूत्कारत्व से फूत्कारादि की प्रतीति होने पर ही तादृश सन्देह (फूत्करोतिनवा) की निवृत्ति होगी। अतः विशेष धर्म से वाच्यता माननी चाहिये। धातुत्व रूप से धातु सामान्य की वाच्यता व्यापारत्वेन व्यापार में है। पच् गम् आदि विशेष की वाच्यता फूत्कारत्वादि रूप से फूत्कारादि विशेष में वाच्यता है यह तात्पर्य है।

शङ्का—पचत्यादिधातु फूत्कारत्वादिरूप से फूत्कार आदि का वाचक होने पर अनेकार्थक हो जायगी। जिस प्रकार हरिशब्द का इन्द्र, अश्व, विष्णु आदि अनेक अर्थ होने से

---

१. नानाधर्मावच्छिन्नशक्तिनिरूपकतावच्छेदकधर्मत्वम् नानार्थत्वम्। फूत्कारत्व-अधः सन्तापनत्वादि नानाधर्मों से अवच्छिन्न पच् आदि धातु निष्ठ शक्ति की निरूपकतावच्छेदक एक धर्म पच्त्व है।

हरि शब्द अनेकार्थक है। उसी प्रकार पच् आदि के फूत्कार अधःसन्तापन, दर्वीपरिघट्टन आदि अनेक अर्थ होने से अनेकार्थकत्व की आपत्ति होगी।

नानाधर्मावच्छिन्न शक्यता से निरूपित जो एकधर्मावच्छिन्न शक्तता तादृश शक्ततावत्त्व ही नानार्थकत्व है फूत्कारत्व अधः सन्तापनत्वादि अनेक धर्मों से अवच्छिन्न फूत्कारादि निष्ठ जो शक्यता इससे निरूपिता पच्यादि निष्ठ शक्तता ( पद शक्त और अर्थ शक्य होता है ) वह स्वस्व आनुपूर्वी रूप पच्त्वादि एक धर्म से अवच्छिन्न है। अतः तद्वत्वरूप नानार्थकत्व का प्रसङ्ग अपरिहार्य है। अर्थ भेद से शक्ति भेद होने के कारण नाना शक्ति माननी पड़ेगी। अत एव गौरव है। यह भाव है।

समाधान—यत् तत् आदिपदों से चैत्र मैत्र घट आदि विशेष का बोध सर्वानुभव सिद्ध है। अतः पूर्वोक्त पदों का चैत्रत्व मैत्रत्व घटत्वादि तत्तद् विशेष धर्मावच्छिन्न में शक्ति है। ऐसा न मानने पर 'सः' इस पद से मनुष्य या पदार्थ सामान्य का बोध होने पर भी चैत्र मैत्र आदि विशेष का बोध नहीं होगा प्रकरणादि के अनुसार विशेष विशेष अर्थ का बोध होता है। अतः विशेषरूप से यत् तत् आदि पदों की शक्ति आवश्यक है। ऐसी दशा में चैत्रत्व मैत्रत्व घटत्व आदि अनेक धर्मों से अवच्छिन्न जो चैत्रमैत्रादि निष्ठ शक्यता इससे निरूपित एकधर्म यत्त्व तत्त्वादि से अवच्छिन्न शक्तता तादृश शक्तता यत् तत् पद में होने से अनेकार्थकत्व प्राप्त होता है। इस दोष के परिहार के लिये बुद्धि विषयता-वच्छेदकत्वोपलक्षित धर्मावच्छिन्न में इन पदों की शक्ति मानी जाती है। चैत्र को बुद्धिस्थ कर यदि सः इसका प्रयोग हुआ है तो वहाँ प्रयोक्ता की बुद्धि के विषय चैत्र और मैत्र को बुद्धिस्थ कर यदि तत् पद का प्रयोग किया गया है तो, चैत्र और मैत्र बुद्धि का विषय होता है। बुद्धिविषय चैत्रादि में बुद्धि विषयता है उसका अवच्छेदक चैत्रत्व मैत्रत्वादि है। इन सभी अवच्छेदकों में एक अवच्छेदकत्व धर्म है। इससे उपलक्षित धर्म चैत्रत्व मैत्रत्वादि हैं। इन धर्मों से अवच्छिन्न में तदादिपद की शक्ति मानते हैं। बुद्धि विषयता-वच्छेदकत्व एक धर्म है जो कि चैत्रत्व मैत्रत्वादि सभी अवच्छेदकों में रहता है। तत् पद की बुद्धि विषयता चैत्र मैत्र आदि में है। इसकी अवच्छेदकता चैत्रत्व मैत्रत्व आदि में है इन अवच्छेदक धर्मों में एक बुद्धि विषयतावच्छेदकत्व धर्म है इसके एक होने से शक्ति की एकता के कारण नानार्थकत्व का प्रसङ्ग नहीं है। बुद्धि विषयता-वच्छेदकत्व उपलक्षण[1] होने से शाब्दबोध में चैत्रत्व मैत्रत्व के समान उस उपलक्षण का भान नहीं होता है। अननुगत अनेक धर्मावच्छिन्न निरूपित शक्ति स्थल में ही अनेकार्थकत्व का प्रसङ्ग होता है। सः यः इत्यादि स्थल में चैत्रत्व-मैत्रत्वादि धर्म का बुद्धिविषयतावच्छेदकत्व के द्वारा अनुगम हो जाने से अननुगत धर्म से अवच्छिन्न शक्ति नहीं है। अतः नानार्थकत्व दोष नहीं है।

यहाँ भी वही उपाय है—फूत्कारत्व अधःसन्तापनत्व चुल्ह्युपरिधारण आदि अधि-श्रयण से अधःश्रयण पर्यन्त व्यापारों के समूह को एक बुद्धि में रखने से फूत्कारादि उस बुद्धि के विषय हैं। अतः उन में बुद्धिविषयता है। उन विषयताओं का अवच्छेदक फूत्कारत्व अधः सन्तापनत्व आदि है। इन सबों का बुद्धिविशेष विषयतावच्छेदकत्व

१. तत्पदजन्य जो बोध तद्विषयत्व रूप से तत्पद की शक्ति के ज्ञान का अविषय रहना उपलक्षण है।

रूप एक धर्म से अनुगम होता है। फूत्कारादि समूह को विषय करने वाली एक बुद्धि ही बुद्धि विशेष है इससे निरूपित जो फूत्कारादि निष्ठ विषयता उस विषयता का अवच्छेदक फूत्कारत्वादि धर्म है, इस प्रकार स्वनिरूपितविषयतावच्छेदकत्व सम्बन्ध-से बुद्धि विशेष से उपलक्षित फूत्कारत्वादि धर्म से अवच्छिन्न फूत्कारादिनिष्ठ शक्यता निरूपित शक्ततावत्त्व पच आदि धातु में है, अतः नानार्थकत्व नहीं हुआ।

प्रश्न—पूर्वापरीभाव से उत्पन्न होने वाली क्रमिक और क्षणनश्वर क्रियाओं का समूह नहीं हो सकता। अतः आख्यात से प्रतिपाद्य क्रिया एक ही है इस व्यवस्था (नियम) की उपपत्ति किस प्रकार से होगी।

समाधान—संकलनात्मक=एकत्व विषयक बुद्धि से कल्पित जो समूह तद्विषयक जो बुद्धि विशेषात्मक अवच्छेदक इसकी एकता का क्रिया में आरोप होने से क्रिया के एकत्व का नियम माना गया है। अर्थात्—अवयवभूत फूत्कारादि क्रिया के पौर्वापर्य का समूह में आरोप, तथा समूह गत एकत्व से 'एका क्रिया' व्यवस्था उपपन्न होती है। एकैक क्रिया में समूहत्वारोप से अधिश्रयण आदि एक व्यापार दशा में भी पचति आदि का व्यवहार उपपन्न होता है। आरोप में वृद्ध व्यवहार ही कारण है।

आख्यात से "आख्यातमाख्यातेन" इत्यादि वचन में तिङन्त का ग्रहण होता है। उसके अनुसार "आख्यात क्रियैकत्व व्यवस्था" इसमें भी आख्यात से तिङन्त का बोध होगा। तिङन्त वाच्य क्रिया नहीं है, तथापि आख्यात अर्थात् तिङन्त से प्रतिपाद्य= होती ही बोधविषयीभूतक्रिया तो है। अतः आख्यात से धातु ग्रहण के लिये आख्यायते प्रत्याय्यते अनेन इस व्युत्पत्ति की क्लिष्ट कल्पना अनावश्यक है। योगार्थ से रूढ्यर्थ बलवान् है इसलिये भी आख्यात से रूढ्यर्थ तिङन्त ही लिया जायगा। आख्यात क्रियैकत्व इस स्थल में आख्यात से तिङन्त का ग्रहण है। तिङन्त कृदन्त का भी उपलक्षण है। यहाँ के निर्णय से कृदन्तस्थल का भी निर्णय हो जायगा। भाष्य में भी 'न वै तिङन्तान्येक-शेषारम्भं प्रयोजयन्ति' इस वचन से तिङन्त में ही अनेक क्रियाओं के बोध के लिये अनेक शब्दों का प्राप्त प्रयोग वारणार्थ एकशेष प्राप्ति की आशङ्का का एक क्रिया मानकर समाधान किया गया है। आपके मत से तो तिङन्त के समान कृदन्तस्थल में भी पूर्वोक्त शङ्का आवश्यक थी। अतः तिङन्त कृदन्त का भी उपलक्षण है यह आपको भी मानना होगा। अर्थात् इसी प्रकार शङ्का समाधान वहाँ भी समझना चाहिये। आख्यात से तिङन्त का ग्रहण होने पर भी उपलक्षणतया उसका भी सङ्ग्राहक होगा। अतः धातुवाची आख्यात का ग्रहण मानना व्यर्थ है। भावघञर्थ में अनेकत्व पाकौ पाकाः आदि से स्पष्ट ही प्रतीत होता है।

गुणभूतैरवयवैः इत्यादि—क्रिया (व्यापार) समूह के प्रति फूत्कारत्व अधः-सन्तापनत्व आदि रूप से भासमान फूत्कार अधःसन्तापन आदि क्रियाओं से उपलक्षित जो क्रम से उत्पन्न होने वाली क्रियाओं का समूह वही क्रिया है। क्रिया तथा उनका समूह इस प्रकार परस्पर भेद की प्रतीति से समूहः क्रिया इस प्रकार की एकात्मता असङ्गत है एवं अस्थिर नश्वर क्रियाओं का समूह भी असम्भव है। इसलिये "बुद्ध्या' कहा। बुद्धि के द्वारा समूह और उसके अवयवभूत क्रिया इन दोनों

में अभेद की कल्पना करने से उक्त शङ्काओं का निराकरण हो जाता है। अर्थात् समूह और अवयवों के साथ समूह का अभेद ये दोनों ही संकलनात्मक एकत्व बुद्धि से कल्पित हैं। प्रकल्पिताभेदः—कल्पित किया गया अभेद यह अर्थ है।

**धात्वर्थं निरूप्य तिङर्थमाह-*आश्रये त्विति*। फलाश्रये, व्यापाराश्रये चेत्यर्थः। फलाश्रयः कर्म्म, व्यापाराश्रयः कर्त्ता। तत्र फलव्यापारयोर्धातुलभ्यत्वान्न तिङस्तदंशे शक्तिः। अन्यलभ्यत्वात्। शक्यतावच्छेदकं चाश्रयत्वं; तत्तच्छक्तिविशेषरूपमिति सुबर्थनिर्णये वक्ष्यते।**

निरूप्येत्यस्य सङ्क्षेपेणेत्यादिः। प्रधानीभूतप्रकृत्यर्थनिरूपणानन्तरं विशेषणप्रत्ययार्थस्याऽवश्यवक्तव्यतयाऽवसरसङ्गत्या तन्निरूपणमित्यभिप्रेत्याह—*तिङर्थमिति*। *अन्यलभ्यत्वादिति*। 'अनन्यलभ्यो हि शब्दार्थः' इति न्यायादिति भावः। एतेन कृतिमत्तो, व्यापारवतो वा कर्तुः शक्यत्वेऽनेककृतिव्यापाराणां शक्यताऽवच्छेदकत्वकल्पने गौरवमिति नैयायिकाद्युक्तं दूषणमस्मन्मताऽज्ञानविजृम्भितमिति सूचितम्।

नन्वाश्रयस्य तिङर्थत्वे आश्रयत्वं शक्यतावच्छेदकं वाच्यम्। तस्य च स्वरूपाऽभिन्नतया नानासम्बन्धाऽवच्छिन्नतया च नानात्वादननुगमोऽत आह—*शक्यतावच्छेदकं चेति*। *वक्ष्यते इति*। अस्य द्वितीयार्थनिरूपणाऽवसर इति शेषः। तथा च तत्राऽखण्डोपाधिरूपस्यानुगतस्य वक्ष्यमाणत्वान्न तत्र नानात्वप्रयुक्तो दोष इति भावः।

धातुओं के अर्थ निरूपण के अनन्तर तिङ् के अर्थ का निरूपण करते हैं–'आश्रयेत्वि'ति। तिङ् का आश्रय अर्थ है। फलाश्रय और व्यापाराश्रय आश्रय से विवक्षित है। फलाश्रय कर्म और व्यापाराश्रय कर्ता माना गया है। उसमें फल और व्यापारधातु से प्रतीत हो जाने के कारण फलांश और व्यापारांश में तिङ् की शक्ति नहीं है। क्यों कि वे अन्यलभ्य हैं। आश्रय शक्य और आश्रयत्व शक्यतावच्छेदक माना गया है। आश्रयत्व तत्तत् शक्तिविशेष रूप है इसका विशेष विचार सुबर्थ निर्णय में किया जायगा।

हिन्दीभाष्य—तिङन्त के धातु और तिङ् ये दो अंश हैं। धातु के दो अर्थ हैं—फल और व्यापार। इनके निरूपण के अनन्तर तिङर्थ का निरूपण प्रस्तुत करते हैं—'आश्रये तु' इत्यादि से।

आश्रय तिङ् का अर्थ है। आश्रय से जिस किसी का आश्रय विवक्षित नहीं है, किन्तु फल और व्यापार का आश्रय ही गृहीत होता है। फलाश्रय कर्म, व्यापाराश्रय कर्ता है। 'लः कर्मणि च' इस सूत्र से कर्ता और कर्म में लकार का विधान किया गया है। फल और व्यापार धातु से लब्ध होने से अवशिष्ट कर्ता कर्म घटक आश्रय तिङर्थ सिद्ध होता है।

"लः कर्मणि च" (३।४।६९) इस सूत्र के अनुरोध से फल और व्यापार का आश्रय ही विवक्षित है अन्य नहीं, यह भाव है।

आश्रय में शक्ति मानने पर शक्यतावच्छेदक आश्रयत्व होगा। आश्रयत्व आधारत्व

रूप है। घटपट आदि निरूपक के भेद से आधारता भिन्न-भिन्न होती है। ऐसी दशा में आश्रयता के शक्यतावच्छेदक होने पर भी नानाधर्मावच्छिन्न शक्ति के कारण नानार्थत्व दोष हो जायगा अतः आश्रयत्व आधारत्व स्वरूप नहीं है।, किन्तु कर्तृकर्मनिष्ठ कर्तृत्व और कर्मत्व शक्ति स्वरूप है। शक्ति के एक होने से दोप नहीं है। यद्यपि "सप्तमी-पञ्चम्यौ कारकमध्ये" ३-२-७ .इस सूत्र में कारक शब्द शक्त्याश्रय कर्ता के तात्पर्य से नहीं है, किन्तु कर्तृत्वशक्ति के तात्पर्य से है। कालभेद से शक्ति भेद मानकर "अद्य-भुक्त्वाऽयं द्व्यहे, द्व्यहाद्वा भोक्ता" इस प्रयोग में आज और तीसरे दिन भी भोजन शक्तियों के मध्य में दिनात्मक काल है। अतः सप्तमी तथा पञ्चमी विभक्ति सिद्ध होती है। इस प्रकार कर्तृत्वादि शक्ति भी कालादि भेद से भिन्न होने पर ही शक्तिद्वय का मध्य हो सकता है अन्यथा एक शक्ति मानने पर शक्तिद्वय का मध्य असम्भव है। अतः शक्ति रूप आश्रयता के मानने पर भी शक्यतावच्छेदक की अनेकता से पूर्वोक्त दोप का उद्धार नहीं होगा। अतः शक्ति पद धर्म परक है सकल आश्रयतावृत्ति आश्रयतात्व एक ही होने से शक्यतावच्छेदकतावच्छेदक भी तद्रूप होने से एक है। अतः दोष नहीं है। शक्यतावच्छेदकतावच्छेदक के एक होने से भी शक्ति का ऐक्य माना जाता है। अथवा आश्रयत्व के [1]अखण्डोपाधिरूप होने से उक्त दोष की प्रसक्ति नहीं है।

**नन्वनयोराख्यातार्थत्वे किं मानम्। प्रतीतेः—लक्षणया, आक्षेपात्, प्रथमान्तपदाद्वा सम्भवादिति चेद् ?**

**अत्रोच्यते—'लः कर्म्मणि च भावे चाऽकर्म्मकेभ्यः' (पा. सू. ३।४।६९) इति सूत्रमेव मानम्। अत्र हि चकारात्, 'कर्त्तरि कृद्' इतिसूत्रोक्तंकर्त्त-रीत्यनुकृष्यते। बोधकतारूपां तिबादिशक्तिं तत्स्थानित्वेन कल्पिते लकारे प्रकल्प्य, लकाराः कर्म्मणि कर्त्तरि चानेन विधीयन्ते। नकारविसर्गादिनिष्ठां कर्मकरणादिबोधकताशक्तिमादाय शसादिविधानवत्।**

मीमांसकादिमतं प्रबलप्रमाणेन निराकरिष्यन् कर्तृकर्मणोरुक्तं तिङर्थत्वं व्यव-स्थापयितुं शङ्कते-*नन्विति*। ननु 'यद् यद् बोधकं तत्तदर्थकम्' इति नियमादा-ख्यातजन्यकर्तृकर्मप्रतीतिरेव मानमत आह—*प्रतीतेरिति*। सम्भवादित्यनेनान्वि-तम्। सम्भवहेतुमाह—*लक्षणयेति*। नन्वाख्यातस्याऽऽश्रयलक्षकत्वे भावनाभानानुप-पत्तिः, तदुपपत्तये तत्र तस्य शक्तिकल्पने तु नाश्रये लक्षणासम्भवः, युगपद्वृत्तिद्वयवि-रोधात्। भावनाश्रयत्वेन भावनाश्रये लक्षणायां तु भावनायाः प्राधान्यानुपपत्तिरतः आह—*आक्षेपादिति*। आक्षेपोऽनुपपत्तिस्तत इत्यर्थः। तथाहि—अन्विताभिधान-वादिमते पदानां विशेषणत्वेनैवार्थोपस्थापकतयाऽऽख्यातार्थभावनाया विशेषणत्वाऽ-नुपपत्त्या भवति तस्या आश्रयाऽऽक्षेपकत्वम्। यद्वा अनुमानं सः। तत्प्रयोगश्च 'आख्यातपदबोध्या भावना, किञ्चिदाश्रिता, विशेषणत्वेन गृहीतशक्तिकत्वात्।

---

१. विशेषणत्वे सति जातिभिन्नत्वमुपाधिः। इतरपदार्थाघटितस्वरूपकधर्मत्व-मखण्डत्वम्।

'घटपदबोध्यघटत्ववत्' इति। समानसंवित्संवेद्यत्वं तु नाऽऽक्षेपः, प्रमेयमित्याश्रयभाने भावनाया अभानाद् भावनापदजन्यभावनाबोधे आश्रयाऽभानाच्चेति।

ननु व्याप्त्यादिप्रतिसन्धानं विनाऽप्याश्रयबोधस्यानुभवसिद्धत्वान्नाक्षेपादाश्रयभानोपपत्तिः, क्वाचित्कत्वात् तथाभानस्य। किञ्चोक्तरीत्या तद्भानसमर्थने आख्यातजन्यबोधे भावनायाः प्रधान्यानुपपत्तिः, शक्तिग्रहे तस्या विशेषणत्वेनैवोपस्थितत्वाद् घटत्ववत्, एतत्तत्वस्य विचाराऽसहत्वाच्चेत्यत आह-*प्रथमान्तपदाद्वेति* । समभिव्याहृतप्रथमाऽन्तचैत्रादिपदादेवाश्रयप्रतीत्युपपत्तेरित्यर्थः। एवञ्च नाश्रयप्रतीत्यनुपपत्तिराश्रये आख्यातशक्तिसाधिकेति भावः।

*मानमिति* । यद्यप्याश्रयत्वेनाश्रयभानार्थं तत्राख्यातस्य शक्तिरावश्यकीत्येवोत्तरं वक्तुमुचितं, तथापि धातोः फलव्यापारयोः शक्तिराख्यातस्याश्रयत्वे शक्तिरिति मते आश्रयस्य आश्रयत्वेनापि लाभान्न सामान्यत आश्रये स्वाभिमताख्यातशक्तिः सिद्धयतीति तन्मतनिरासार्थमपि सूत्रमेव प्रमाणत्वेनोपन्यस्तमिति बोध्यम्। ननु कर्तृपदाघटितमिदं सूत्रं कथमाख्यातस्य कर्तृवाचकत्वे मानमित्याशङ्कां निरस्यति—*अत्र हीति* । नन्वेतत्सूत्रं लकाराणामेव कर्त्रादिशक्तिबोधकं नाख्यातस्येत्यत आह-*बोधकतारूपामिति* । बोधजनकत्वरूपामित्यर्थः। इदं चादेशिष्वेव शक्तिरादेशानामादेशिस्मृतिद्वाराऽर्थोपस्थापकत्वमिति मतनिरासायेत्युक्तम्। यथा चैतत् तथा वक्ष्यते। *विधीयन्ते इति* । तथा च वर्णस्फोटपक्षे श्रूयमाणवर्णानामेव वाचकताया व्यवस्थापयिष्यमाणतया 'लः कर्मणि' (पा. सू. ३।४।६९) इत्यादिसूत्राणां तिवादिशक्तिग्रहे एव तात्पर्यविधारणेन सम्भवति तस्याऽऽख्यातशक्तिसाधकप्रमाणत्वमिति भावः। *नकारविसर्गादीति* । 'रामान्' रामैः' इत्यादावित्यर्थः। *कर्तृकर्मपदे* । इत्यस्यानुवृत्त्योपात्ते इत्यादिः।

शङ्का—कर्ता और कर्म फलतः आश्रय को तिङर्थ मानने में क्या प्रमाण है?

समाधान—जिस पद से जिस अर्थ की प्रतीति होती है वह उस पद का अर्थ है इस नियम के अनुसार तिङ् से कर्ता कर्म का बोध ही उस के तिङर्थ होने में प्रमाण है।

शङ्का—तिङ् को भावनावाची स्वीकार कर आश्रय में लक्षणा, अथवा आक्षेप, अथवा प्रथमान्त (देवदत्तादि) पद से उसकी प्रतीति हो जाने से तिङ् की उस अर्थ में शक्ति मानने की क्या आवश्यकता है।

समाधान—'लः कर्मणि' इत्यादि सूत्र ही आश्रय के तिङर्थ होने में प्रमाण है। 'कर्तरि कृत्' इस सूत्र से 'कर्तरि' इस पद की उक्त सूत्र में चकार से अनुकर्षण है। तिवादि में रहने वाली बोधकता शक्ति का तिवादि के स्थानीरूप से कल्पित लकारों में आरोप कर लकारों का विधान किया गया है। जिस प्रकार 'रामान् रामैः' इत्यादि स्थलों में नकार और विसर्ग में स्थित कर्मत्व करणत्व आदि शक्तियों का शस् भिस् आदि में आरोप कर उनका विधान किया गया है उसी प्रकार लकार में भी समझना चाहिये।

धात्वर्थव्यापारजन्यत्वाभावेन तद्घटितमुख्याकर्मकत्वाभावात्ततो भावे कर्त्तरि च प्रत्ययानुपपत्तिरेवं वारयतेः संयोगानुकूलव्यापाराऽभावानुकूलव्यापारार्थकतायाः सर्वसम्मततया तस्यापि मुख्यसकर्मकत्वाभावेन ततोऽपि कर्त्तरि कर्मणि च लकाराद्यनुपपत्तिरतो गौणेऽपि शास्त्रविषयताऽवश्यमभ्युपेतव्येति न घटं जानातीत्यादीनां विषयत्वलक्षणायामप्यसाधुता ।

वस्तुतस्तु शक्तिः कारकमितिपक्षस्य तन्मतेतिङ्सुप्सु व्यवस्थितत्वेन द्वितीयाया विषयत्वान्वय्याधेयत्वबोधकत्वेऽपि न क्षतिः । तादृशस्थले विषयरूपफलस्य धात्वर्थपरतायाः प्रागुपपादनात् तन्मतेऽप्युक्तनियमविरोधस्य विषेघविषयतायाश्चाऽसम्भवादित्यलम् ।। २४ ।।

इति श्रीभूषणसारदर्पणे सुबर्थनिर्णयः ।। ३ ।।



अर्थ—अत्र सर्वत्र इति । सभी कारक विभक्त्यन्त प्रयोग में प्रकृत्यर्थ और प्रत्ययार्थ का परस्पर अभेद से अन्वय होता है । क्योंकि कारक विभक्तियाँ धर्मिवाचक मानी गई हैं । विभक्तियों को धर्मिवाचक न मानने पर "कर्मणि द्वितीया" ( २।३।२ ) इस सूत्र का स्वारस्य भङ्ग हो जायगा । द्वितीया का धर्ममात्र अर्थ इष्ट होता तो कर्म में द्वितीया का विधान न कर कर्मत्व में उसका विधान करना था । कर्म में विहित कृत् और तद्धित प्रत्ययों का कर्म अर्थ देखने से भी यहाँ धर्मी अर्थ मानते हैं । "प्राप्तम् उदकं यम्" इस विग्रह में द्वितीयार्थक बहुव्रीहि समास से निष्पन्न "प्राप्तोदक" शब्द से उदककर्तृकप्राप्तिकर्माभिन्न ग्राम इस प्रकार का शाब्दबोध होता है । "सुपां कर्मादयोऽप्यर्थाः" सुप् का कर्मादि भी अर्थ है और तिङ् का संख्या भी अर्थ है इस भाष्य से भी कर्म ही अर्थ द्वितीया का सिद्ध होता है । यदि ऐसा इष्ट नहीं होता तो "कर्मत्वादयोऽप्यर्थाः" ऐसा भाष्यकार का वचन होना था । इन सब कारणों से विभक्तियों का धर्मी अर्थ है धर्म नहीं ।

आश्रय की प्रतीति प्रकृति से ही सिद्ध होने से उसमें द्वितीया तृतीया और सप्तमी विभक्ति की शक्ति मानना व्यर्थ है । अतः आश्रयत्वमात्र में शक्ति माननी चाहिये । आश्रयत्व ही तादात्म्य से सम्बन्धी होकर शक्यता का अवच्छेदक है । करण तृतीया का व्यापार एवं आश्रयत्व दोनों अर्थ है । पञ्चमी विभक्ति का विभागमात्र तथा चतुर्थी विभक्ति का उद्देश्यत्वमात्र अर्थ है । कर्मत्वादि को ही विभक्तिवाच्य मानने से [1]आकृत्यधिकरण के साथ भी विरोध नहीं हुआ । इसी अभिप्राय से कारिका में "शक्तिरेव वा" यह लिखा है । षष्ठी विभक्ति को छोड़कर शेष छहों विभक्तियों का शक्तिमात्र अर्थ है ।

---

१. "आकृत्यधिकरण" इसका भाव यह है कि जाति और व्यक्ति दोनों का बोध में भान होने से दोनों को शक्य होना चाहिये परन्तु जाति ही को मीमांसक शक्य मानते हैं । विशेषण ज्ञान के विना विशेष्य का ज्ञान नहीं होता इस आशय का "नागृहीतविशेषणा बुद्धिर्विशेष्यमुपजायते" यह वचन है । अतः "विशेष्यं नाभिधा गच्छेत् क्षीणशक्तिर्विशेषणे" अभिधा ( शक्ति ) विशेष्य निरूपिता नहीं मानी जाती है क्योंकि विशेषणांश में ही शक्ति का सामर्थ्य क्षीण हो गया है । तथा व्यक्ति के अनन्त होने से सब का ज्ञान नहीं हो सकता । किस किसी व्यक्ति में शक्ति मानने पर

"शेषे षष्ठी" इस सूत्र से विहित षष्ठी का सम्बन्ध मात्र अर्थ है। कारक षष्ठी का शक्ति ही अर्थ है। इतनी विवेचना पर्याप्त है।

सप्तमीपञ्चम्यौ कारकमध्ये" (२।३।०) इस सूत्र के भाष्य में शक्ति कारक है ऐसा देखने से उक्तार्थ की पुष्टि होती है।

इस प्रकार "देवदत्तस्य गौर्ब्राह्मणाय गेहाद् गङ्गायां हस्तेन मया दीयते"=हमने देवदत्त की गाय घर से गङ्गा में हाथ से ब्राह्मण को दी है। इस वाक्य में देवदत्त सम्बन्धी जो गाय उससे अभिन्न जो आश्रय तन्निष्ठ जो त्याग तदनुकूल ब्राह्मण को उद्देश्य कर गृहनिष्ठ जो विभाग उसका जनक एवं गङ्गाधिकरण का निरूपक तथा हस्त-रूपकरण का निरूपक मन्निष्ठ व्यापार ऐसा बोध होता है।

कारिकागत "यथायथम्" इसका अर्थ है कथित प्रकार से। कर्मादि विभक्त्यर्थ है इसमें प्रमाण दिखलाते हुये—"घटं जानाति" इत्यादि स्थलों में द्वितीया विभक्ति की विषयता में लक्षणा है इस प्रकार आकुलभाव से कहने वाले नैयायिकों के प्रति "सुपां कर्मेति भाष्यतः" इसका उल्लेख किया गया है।

सुपां कर्मादयोऽप्यर्थाः संख्या चैव तथा तिङाम्।
प्रसिद्धो नियमः तत्र नियमः प्रकृतेषु च॥

सुप् का कर्मादि भी अर्थ है। उसी प्रकार तिङ् का कर्मादि तथा संख्या भी अर्थ है। तत्र=कर्मादि मध्य में सुप् और तिङ् का अर्थ नियम अथवा प्रकृतार्थ कर्ता आदि की अपेक्षा करनेवाला प्रत्ययनियम होता है। इस वार्तिक तथा भाष्य से कर्मादि की वाच्यता और नियम का लाभ होता है।

तथाहि—"स्वौजसमौट्०" कर्मणि द्वितीया" "द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने" इत्यादि का तथा "लस्य" तिप्तस्झि" ताऩ्येकवचनद्विवचन०" इत्यादि सूत्रों की एकवाक्यता होने से कर्मादि तथा संख्या की वाच्यता लब्ध होती है। एवं उसके नियम दो प्रकार के हैं। यदि द्वितीया विभक्ति हो तो कर्म में ही हो तृतीया विभक्ति हो तो करण में ही हो यह शब्द नियम (प्रत्ययनियम) है। कर्म में द्वितीया ही हो करण में तृतीया ही हो इत्यादि अर्थ नियम है। दोनों प्रकार से नियम विरुद्ध लक्षणा आदि का आश्रयण असाधुत्व का प्रयोजक है। लक्ष्यार्थ में प्रयोग करने पर "याग कर्म में अनृतभाषण नहीं करना चाहिये" इस निषेधविधि की विषयता होती ही है। अपनी इच्छा से विभक्ति में लक्षणा भी अप्रामाणिक है। इसीलिये वृद्ध नैयायिकों का "विभक्ति में लक्षणा नहीं होती है" ऐसा व्यवहार है।

इति सुबर्थनिर्णयः॥ ३॥



---

अन्य व्यक्ति का भान नहीं होगा। विना शक्ति ग्रह के भी यदि उसका भान मान लिया जाय तो अशक्य का भान होने से शक्ति की कारणता का व्यभिचार है। यदि अशक्य का भान नहीं होता ऐसा मानें तो सकल व्यक्ति में शक्तिग्रह असम्भव होने से शाब्दबोध में सकल व्यक्ति का भान नही होगा। अतः जाति में ही शक्ति स्वीकार किया गया है यही उक्त अधिकरण का स्वरूप है।

हिन्दीभाष्य—सर्वत्र कारकविभक्त्यन्त प्रयोग में प्रकृति के अर्थों का प्रत्यय के अर्थों के साथ अभेद सम्बन्ध से अन्वय होता है। जैसे द्वितीया विभक्ति के अर्थ आश्रय के साथ द्वितीया प्रकृति घट पद के अर्थ का घट से अभिन्न आश्रय एवं तृतीया विभक्त्यर्थ आश्रय के साथ उस विभक्ति की प्रकृति चैत्रपदार्थ का अभेद से चैत्र से अभिन्न आश्रय इस प्रकार अन्वय बोध होता है।

शङ्का:—प्रकृत्यर्थ का प्रत्ययार्थ के साथ अभेद से अन्वय अन्यत्र दृष्ट नहीं होने से तथाविध अन्वय ( सम्बन्ध ) प्रतिपादन असङ्गत है।

समाधानः—"वैश्वेदेवी आमिक्षा"=विश्वेदेव देवता सम्बन्धिनी आमिक्षा ( छेना ) इसमें "विश्वेदेवाः देवताः सन्ति अस्याः" इस विग्रह में "सास्य देवता" इस सूत्र से देवता अर्थ में अण् प्रत्यय होने पर इसकी सिद्धि होती है। विश्वेदेव का अण् प्रत्ययार्थ देवता के साथ अभेद से अन्वय मानकर विश्वेदेव से अभिन्न देवता तत्सम्बन्धिनी आमिक्षा ऐसा बोध मीमांसकों ने स्वीकार किया है। यहाँ विश्वेदेव का अण् प्रत्यय के अर्थ देवता के साथ अभेदान्वय माना गया है।

आमिक्षां देवतायुक्तां वदत्येवैष तद्धितः।

देवतायुक्त आमिक्षा का तद्धितप्रत्यय ( अणप्रत्यय ) प्रतिपादक है। इससे उक्त अर्थ की पुष्टि स्पष्ट है।

अभेद को संसर्ग नहीं माननेवाले मञ्जूषाकार के मत में इतर सम्बन्ध से अनवच्छिन्न प्रकारता का ही अभेदसम्बन्धावच्छिन्न प्रकारता से निर्देश किया जाता है। अभेदसम्बन्ध नहीं है। क्योंकि सम्बन्धियों से भिन्न एवं दो में रहकर विशिष्ट बुद्धि का नियामक ही सम्बन्ध माना गया है। अभेद दो में नहीं रह सकता। अभेद होने से ही भेद बाधित है। अतः यह सम्बन्ध नहीं है। मूल में "अभेदः संसर्गः" इसका तात्पर्य अभेदेऽपि संसर्गः अभेद होने पर भी संसर्ग अर्थात् इतरसम्बन्ध से अनवच्छिन्न विशेषणविशेष्यभावरूप संसर्ग है।

परन्तु इस प्रकार ग्रन्थ की योजना सङ्गत नहीं प्रतीत होती। विशेषणविशेष्यभाव भी सम्बन्ध के रहने पर ही होता है। ऐसी अवस्था में आपके सम्बन्ध की परिभाषा अभेदस्थल में किसी भी सम्बन्ध में समन्वित नहीं होती क्योंकि दोनों सम्बन्धियों के अभिन्न होने से सम्बन्ध में द्विष्ठता अर्थात् दो में स्थिति नहीं हो सकती। अतः अभेद के समान अन्य कोई भी संसर्ग नहीं हो सकता।

वस्तुतः विशेषणविशेष्यभाव आधाराधेयभाव आदि स्थलों में विशिष्ट को सम्बन्ध मानते हैं। "नीलो घटः" नीलविशिष्टघट इस प्रतीति में भासमान वैशिष्ट्य का प्रतियोगित्व जो नील में है वही विशेषणत्व है और घट में भासमान जो अनुयोगित्व है वही विशेष्यत्व है। इस प्रकार विशेषणविशेष्य भाव को उभयनिष्ठ होने से सम्बन्ध माना गया है। ऐसा भी किसी का मत है।

"कर्मणि द्वितीया" इत्यादि सूत्रों से विभक्ति में धर्मों की वाचकता सिद्ध होती है। धर्म की वाचिका विभक्ति यदि इष्ट होती तो "कर्मत्वे द्वितीया" ऐसा सूत्र लिखते।

कर्म अर्थ में क्तप्रत्यय का उदाहरण "पक्वः तण्डुलः" यहाँ क्तप्रत्ययार्थ कर्म ( आश्रय ) के साथ तण्डुल का अभेद से अन्वय होता है। कर्मत्व अर्थ मानने पर अभेदान्वय नहीं होगा। आश्रयत्व और तण्डुल दोनों अभिन्न नहीं है। इसी प्रकार शतेन क्रीतः शत्यः इसमें "शताच्च ठन्यतावशते" ( ५।१।२१ ) इस सूत्र से यत् प्रत्यय होने से शत्यः इस

प्रयोग की सिद्धि होती है। इस तद्धितान्त शत्यः (शतक्रीत) इसका अश्व के साथ अभेद से अन्वय होता है। कर्मत्व अर्थ मानने पर नहीं होगा। इसी प्रकार "प्राप्तोदको ग्रामः" इससे उदककर्तृक प्राप्ति कर्मग्राम ऐसा बोध होता है। द्वितीयादि विभक्तियों का धर्ममात्र अर्थ मानने पर द्वितीयार्थ में विहित बहुव्रीहि समास का भी कर्मत्व अर्थ होने से उदककर्तृकप्राप्तिकर्मत्वरूप समासार्थ का समानविभक्तिक पद से उपस्थापित ग्राम के साथ अभेदान्वय नहीं होगा। अतः इन पूर्वोक्त हेतुओं से द्वितीयादि कारकविभक्तियों का धर्मिवाचकत्व प्रमाण सिद्ध है।

शङ्काः—"प्राप्तोदक" इत्यादि स्थल में समासार्थ कर्मत्व का ग्राम के साथ अभेदबोध के लिये कर्म में लक्षणा अथवा "समासे खलुभिन्नैव शक्तिः" (वै० समासशक्ति ३२) इसके अनुसार अतिरिक्त शक्ति द्वारा अभेदान्वय हो सकता है। इसी प्रकार लक्षणा या विशिष्ट शक्ति के द्वारा 'पक्वः तण्डुलः" शत्यः अश्वः" इत्यादि कृत्तद्धित स्थल में भी तादृश अन्वय बोध हो जाने से धर्मी को द्वितीयादिविभक्त्यर्थ मानना व्यर्थ है।

समाधानः—"सुपां कर्मादयोऽप्यर्थाः" इस भाष्य से धर्मिवाचकत्व की सिद्धि होती है। यदि धर्मिवाचकत्व इष्ट नहीं होता तो "कर्मत्वादयोऽप्यर्थाः" ऐसा भाष्य वचन होना चाहिये था।

द्वितीया तृतीया तथा सप्तमी विभक्ति का आश्रयत्वमात्र अर्थ है। जिस प्रकार फल और व्यापार धातु से लब्ध हो जाता है। उसी प्रकार प्रकृतिभूत प्रातिपदिक से आश्रय का लाभ हो जायगा। अतः आश्रयत्व अर्थ है। धर्म और धर्मी का अभेद होने से "कर्मणि द्वितीया" इस सूत्र में कर्म का निर्देश अयुक्त नहीं है क्योंकि कर्म और कर्मत्व में सर्वथा भेद नहीं है। इसीलिये "कर्मत्वादि शक्ति का वाचक द्वितीयादि विभक्ति है" यह कथन उपपन्न होता है। बहुव्रीहि समास धर्मी का वाचक है। शक्तिमान् से अभिन्न ही शक्ति विभक्तिवाच्य मानी गई है। कृत् और तद्धित आश्रय के ही वाचक हैं क्योंकि वहाँ "पक्वा, शत्यः" इत्यादि स्थल में बिना किसी दूसरे की सहायता से आश्रय की प्रतीति होती है। "युष्मद्युपपदे" इत्यादि सूत्र के सामानाधिकरण्य व्यवहार से उक्त स्थल में आश्रय अर्थ मानना आवश्यक है। परन्तु द्वितीयादि विभक्ति का आश्रयत्व ही अर्थ मानना चाहिये।

शङ्काः—आश्रयत्व में शक्ति माननने पर शक्यतावच्छेदक आश्रयत्वत्व होगा। आश्रयत्व से भिन्न में अवृत्तित्वरूप आश्रयत्वेतर जगत् से घटित होने के कारण गुरु स्वरूप होगा। अतः गौरव होगा।

समाधानः—आश्रयत्व का आश्रयत्व ही तादात्म्य से शक्यतावच्छेदक है। नाना व्यक्ति में शक्ति ग्रह होने पर ही शक्य से इतर धर्म को अवच्छेदक माना जाता है। यहाँ आश्रयत्व अखण्डोपाधिरूप एक ही शक्य है। अतः किसी भिन्न को शक्यतावच्छेदक नहीं मानते।

शङ्काः— आश्रयत्व में आश्रयत्व के नहीं रहने से उसको शक्यतावच्छेदक नहीं मान सकते। शक्यवृत्ति धर्म ही शक्यतावच्छेदक होता है। स्वयं स्व में नहीं रह सकता। अतः शक्यतावच्छेदक आश्रयत्व नहीं होगा।

समाधानः—यद्यपि तादात्म्य वृत्तिनियामक सम्बन्ध नहीं है इसलिये तादात्म्य से कोई किसी में नहीं रह सकता तथापि तादात्म्य से सम्बन्धी होता है। अतः तादात्म्य से

सम्बन्धी आश्रयत्व का आश्रयत्व भी है। शक्यसम्बन्धित्व शक्यतावच्छेदक का नियामक है।

शङ्का—न्यून और अतिरिक्त वृत्ति धर्म अवच्छेदक नहीं होता "अन्यूनानतिरिक्त-वृत्तिधर्मस्यैव अवच्छेदकत्वात्" यह नियम है। आश्रयत्वद्वितीया वाच्य अर्थ से भिन्न में भी रहता है। अतः अतिरिक्त वृत्ति होने से शक्यतावच्छेदक नहीं होगा।

समाधानः—फलनिरूपित्व से उपलक्षित आश्रयत्व को शक्यतावच्छेदक मानने से उक्त दोष का परिहार हो जाता है। तादृश आश्रयत्व फलाश्रयमात्र में ही रहता है।

शङ्काः—"वैकुण्ठमध्यास्ते" यहाँ आधार वैकुण्ठ को "अधिशीङ्स्थासां कर्म" (१।४।४६) इस सूत्र से कर्म संज्ञा होने से द्वितीया विभक्ति होती है। यहाँ अकर्मक धातु होने से फलाश्रय वैकुण्ठ नहीं है किन्तु द्वितीया होने से तदर्थ आश्रय का भान होता है। इसमें भासमान आश्रयत्व शुद्ध होने से फलनिरूपितत्वोपलक्षित नहीं है। अतः एतादृश आश्रयत्व किसी द्वितीयावाच्य में है किसी में नहीं है इस प्रकार न्यूनवृत्ति होने से शक्यतावच्छेदक उक्तरूप आश्रयत्व नहीं हो सकता।

समाधानः—"वैकुण्ठमध्यास्ते" इत्यादि स्थलों में शुद्ध आश्रयत्व अवच्छेदक मानते हैं। फलनिरूपितत्व के उपलक्षित होने से सर्वत्र आश्रयत्व समान ही शक्यतावच्छेदक है।

अथवा द्विविध शक्यतावच्छेदक मानकर दोष का परिहार होगा। विस्तृत विवेचन अन्यत्र देखिये।

कर्ता का व्यापार धात्वर्थ से संगृहीत होने पर भी करण का व्यापार किसी अन्य का वाच्य न होने से करण का व्यापार और आश्रय दोनों वाच्य हैं।

षष्ठी विभक्ति का सम्बन्ध मात्र अर्थ है। सम्बन्ध की प्रतीति कहीं सामान्यरूप अर्थात् सम्बन्धत्वरूप से और कहो विशेषरूप से अर्थात् स्वस्वामिभावादि सम्बन्ध से।

राज्ञः पुरुषः इत्यादि स्थलो में राजपुरुष के सम्बन्ध का स्वस्वामिभाव सम्बन्ध विशेष से भान होता है। यदि सम्बन्ध सामान्य का भान होता तो "नेदं चैत्रस्य" यह चैत्र का नहीं है ऐसा प्रयोग नहीं हो सकता। क्योंकि चैत्र का उस वस्तु के साथ किसी न किसी प्रकार का सम्बन्ध रहता ही है। इसलिये विशेषरूप से सम्बन्ध का निषेध उक्त स्थल में होने से "इदं चैत्रस्य", राज्ञः पुरुषः इत्यादि स्थल में सम्बन्ध विशेष का ही भान इष्ट है। मातुः स्मरणम् इत्यादि स्थल में सम्बन्ध सामान्य में षष्ठी है। अतः मातृ सम्बन्धी स्मरण ऐसा बोध उक्त पद से होता है।

पक्षान्तर का निर्देश करते हैं—"शक्तिरेव वा" इति।

अथवा कारकविभक्तियों का कर्मत्वादिशक्ति ही वाच्य है। "सप्तमीपञ्चम्यौ" (२।३।७) इस सूत्र के भाष्य से उक्त विषय प्रमाणित होता है।

उक्त सूत्र के भाष्य में लिखा है कि "क्रियामध्ये" ऐसा कहना चाहिये जिससे "अद्य भुक्त्वा द्व्यहाद् भोक्ता" द्व्यहे भोक्ता" यहाँ भी सप्तमी और पञ्चमी विभक्ति हो। इसका अभिप्राय यह है कि—"कारकमध्ये" इसके कहने से कारकों के मध्य में ऐसा अर्थ प्रतीत होता है। कारक उक्त प्रयोग में देवदत्त है। आज की भुजिक्रिया का कर्त्ता देवदत्त और दो दिन के बाद की भुजिक्रिया का कर्त्ता देवदत्त एक ही होने से कारक इसका मध्य नहीं हुआ। मध्य दो का होता है एक का नहीं। क्रिया के मध्य में कहने पर कालभेद से भुजिक्रिया का भेद है। अतः दोनों क्रियाओं के मध्य में कालवाची "द्व्यह"

इस शब्द से सप्तमी और पञ्चमी की सिद्धि होती है। अतः क्रियामध्ये ऐसा कहना चाहिये।

इसके अनन्तर लिखा कि क्रियामध्ये करने की आवश्यकता नहीं है। सूत्र में कारक शब्द शक्ति परक है। साधन के विना क्रिया की प्रवृत्ति नहीं होती। यदि क्रियामध्य है तो कारकमध्य भी है। इस भाष्य में साधन से शक्ति का ग्रहण है। कालभेद से भिन्न भुजिक्रिया द्वारा कर्तृत्व शक्ति का भेद सिद्ध होता है। अतः कर्तृत्व शक्ति आज की और दो दिन बाद की शक्ति भिन्न-भिन्न होने से कारकद्वय के मध्य में कालवाची "द्व्यह" इस शब्द से उक्त विभक्ति सिद्ध होती है। सूत्र में कारक शब्द शक्ति परक है इसकी इस भाष्य से स्पष्ट प्रतीति होती है। अन्यथा एक कर्ता का मध्य न होने से उक्त प्रयोग की भाष्योक्त प्रकार से सिद्धि नहीं हो सकेगी।

कारकविभक्तियों का धर्मी वाच्य है—इस पक्ष में भाष्य वार्तिक "सुपां कर्मादयोऽप्यर्थाः" इत्यादि का प्रमाणरूप से उपन्यास किया गया है। इसके द्वारा "घटं जानाति" इत्यादि स्थल में द्वितीया विभक्ति की विषयता में लक्षणा करनेवाले नैयायिकों के मत का भी निराकरण हो जाता है।

"प्रसिद्धो नियमस्तत्र" इससे अर्थनियम="प्रकृतेषु च" इससे प्रत्ययनियम का प्रतिपादन किया गया है। इसका विवरण इस प्रकार है।

"स्वौजसमौट्" "कर्मणि द्वितीया" तथा "द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने" इन तीनों सूत्रों की एकवाक्यता (वाक्यैकवाक्यता) होने से प्रातिपदिक से कर्मगत एकत्व की विवक्षा होने पर द्वितीया का एकवचन होता है। कर्मगत द्वित्व एवं बहुत्व विवक्षा में क्रमशः द्वितीया का द्विवचन और उसका बहुवचन होता है। इसी प्रकार "लस्य", "तिप्तस् झि" इत्यादि एवं "तान्येकवचन" इत्यादि सूत्रों की परस्पर एकवाक्यता होने से युष्मदर्थ अस्मदर्थ से भिन्न गत एकत्व विवक्षा में लकार के स्थान में एकवचन तिप् आदेश होता है। इस प्रकार वाक्यैकवाक्यता है। पदैकवाक्यता मानने पर अव्यय से विभक्ति की उत्पत्ति नहीं होगी। अव्यय में संख्या का भान न होने से कर्मगत एकत्वादि की संभावना नहीं है। इसलिये एकवाक्यता पद वाक्यैकवाक्यता तात्पर्य से मूल में प्रयुक्त है ऐसा कुछ लोगों का विचार मान्य नहीं है। "अव्ययादाप्सुपः" इस सूत्र के आरम्भ सामर्थ्य से अव्यय से विभक्ति उत्पन्न हो जाने से उक्त दोष की सम्भावना नहीं है। अर्थनियम प्रत्यय नियम आदि की अनुपपत्ति प्रदर्शन भी भ्रममूलक है। स्वातन्त्र्येण विधान मानने पर उक्त नियम की व्यवस्था मानी गई है एकवाक्यता पक्ष में नहीं यह स्वयं टीकाकार लिखते हैं। एकवचनादिव्यवहार प्राचीनोक्त संज्ञा के अनुसार है। अतः पदैकवाक्यता मानने में भी दोष नहीं है। इस पक्ष में एकत्वविशिष्ट कर्म में द्वितीया का विधान होने से कर्म में द्वितीयावाच्यता स्पष्ट है।

"विहितानां नियमः" अर्थात् स्वतन्त्ररूप से "स्वौजसमौट्" इत्यादि सूत्रों से विधान होता है इस पक्ष में स्वादिविधायक सूत्र से सभी विभक्तियों का विधान रामादि प्रातिपदिक से होने पर द्वितीया के एकवचन का विधान कर्म अर्थ एवं एकत्व की विवक्षा में भी सिद्ध होने से "कर्मणि द्वितीया" "द्व्येकयोः" इन सूत्रों की क्या आवश्यकता थी

इसलिये सूत्र नियमार्थक होगा। सूत्र के विना भी उस सूत्र के कार्य सिद्धि रहने पर आरभ्यमाण सूत्र नियमार्थक होता है। ऐसी व्यवस्था "सिद्धे सति आरभ्यमाणो विधिर्नियमाय भवति" इसके द्वारा कही गई है।

नियम अर्थनियम और प्रत्ययनियम के भेद से दो प्रकार का है। कर्मणि द्वितीयैव, एकत्वे एकवचनमेव, इत्यादि अर्थ नियम का स्वरूप होगा। इस नियमसे द्वितीया विभक्ति यदि कहीं हो तो कर्म में ही होगी। तृतीया विभक्ति यदि कहीं हो तो कर्ता और करण में ही होगी। एकवचन यदि हो तो एकत्व की विवक्षा में ही हो इत्यादि नियम से कर्म और तद्गत एकत्व की विवक्षा रहने पर आई हुई सम्पूर्ण विभक्तियों में से केवल द्वितीया का एकवचन ही नियम के बल से शेष रह जाता है अन्य विभक्तियां निवृत्त हो जाती हैं। विभक्ति के निवृत्त होने पर विभक्ति के लिए कल्पित की गई प्रकृतियाँ भी निवृत्त हो जाती हैं। एक प्रकृति से अनेक प्रत्यय नहीं हो सकता "प्रत्ययः, "परश्च" इस सूत्र के बल से प्रकृति से व्यवधान रहित आगे प्रत्यय करने का नियम है। अनेक प्रत्यय एक प्रकृति से उत्पन्न होने पर प्रकृति प्रत्यय का व्यवधान निश्चित है। कर्मणि द्वितीयैव इस नियम से कर्म में द्वितीया ही होगी अन्य विभक्ति नहीं होगी इस प्रकार कर्म अर्थ द्वितीया से नियंत्रित है पर द्वितीया विभक्ति इस नियम से नियमित नहीं है। द्वितीया अन्यत्र भी हो सकती हैं। करणे तृतीयैव सम्प्रदाने चतुर्थी एव इस प्रकार सभी विभक्ति विधायक सूत्र नियमार्थक होने से करणादि अर्थ भी तत्तद् विभक्तियों से नियंत्रित है अतः विभक्त्यन्तर की प्रवृत्ति नहीं होगी यह दूसरी बात है पर नियम से अर्थान्तर में द्वितीयादि विभक्ति की व्यावृत्ति नहीं होती है।

प्रत्यय नियम का आकार "कर्मण्येव द्वितीया" करणे एव तृतीया सम्प्रदाने एव चतुर्थी इत्यादि है। इस नियम में द्वितीयादि विभक्तिरूप प्रत्यय का नियम हुआ। कर्म में ही द्वितीया हो करण में ही तृतीया हो। द्वितीया अन्यत्र नहीं हो सकती कर्म में ही होगी। इस प्रकार प्रत्यय का नियमन होने से इसको प्रत्यय नियम कहते हैं। एवकार जिसके आगे रहता है उससे भिन्न का नियन्त्रण होता है। इसी आशय का "यत एवकार-स्ततोऽन्यत्र नियम" यह वचन है।

कर्मण्येव द्वितिया इस प्रत्ययनियम एवं कर्मणि द्वितीयैव इस अर्थ नियम में आश्रय धर्मी की वाच्यता सिद्ध होती है। विशेष रूप से प्रत्यय नियम आदि का विचार शब्देन्दु-शेखर में देखिये। अतः इसके विरुद्ध विभक्ति की विषयता में लक्षणा करना अनृतभाषण यज्ञ में नहीं करना चाहिये इस वचन के निषेध का विषय होगा ही।

॥ इति हिन्दीभाष्ये सुबर्थनिर्णयः ॥



# अथ नामाऽर्थनिर्णयः

नामार्थानाह—

एकं द्विकं त्रिकं चाऽथ चतुष्कं पञ्चकं तथा ॥
नामाऽर्थ इति सर्वेऽमी पक्षाः शास्त्रे निरूपिताः ॥ २५ ॥

एकं जातिः लाघवेन तस्य एव वाच्यत्वौचित्यात् । अनेकव्यक्तीनां वाच्यत्वे गौरवात् ।

न च व्यक्तीनामपि प्रत्येकमेकत्वाद्विनिगमनाविरहः । एवं हि एकस्यामेव व्यक्तौ शक्त्यभ्युपगमे व्यक्त्यन्तरे लक्षणायां स्वसमवेताश्रयत्वं संसर्ग इति गौरवम् । जात्या तु सहाश्रयत्वमेव संसर्ग इति लाघवम् । किञ्चैवं विशिष्टवाच्यत्वमपेक्ष्य 'नागृहीतविशेषण' न्यायाज्जातिरेव वाच्येति युक्तम् । व्यक्तिबोधस्तु लक्षणया । एवञ्च तत्र विभक्त्यर्थोऽन्वयोऽप्युपपद्यत इति दिक् ।

क्रमप्राप्तं नामार्थनिरूपणमित्याशयेनाह—*नामार्थानिति* । *जातिरिति* । तत्तत्पदार्थाऽसाधारणो धर्म इत्यर्थः । तेनाऽभावत्वाकाशत्वादीनां नित्याऽनेकसमवेतत्वरूपजातित्वाभावेऽपि न क्षतिः । एतस्यैव शास्त्रे स्वार्थपदेन व्यवहारः । जातेः पदार्थत्वे मानं तु—"जात्याख्यायामेकस्मिन् बहुवचनमन्यतरस्याम्" ( पा० सू० १। २।५८ ) इति सूत्रे "सवर्णेऽणग्रहणमपरिभाष्यमाकृतिग्रहणात् सिद्धम्" इति वार्तिकम् । "आकृतिं वाजप्यायनः" इति सरूपसूत्रस्थं भाष्यं च । युक्तिमप्याह—*लाघवेनेति* । एकाश्रयकशक्तेरेकस्या एव सम्भवादिति भावः ।

ननु शक्तिग्राहकशिरोमणिना व्यवहारेण व्यक्तावेव तत्परिच्छेदात् कथं जातौ तत्सिद्धिरत आह—*अनेकव्यक्तीनामिति* । पूर्वंव्यवहारेण व्यक्तौ शक्तिग्रहेऽप्यानन्त्यात् तावतीषु शक्तिग्रहासम्भवात्तत्तदाश्रयभेदभिन्ननानाशक्तिकल्पने गौरवात्; पश्चाज्जातावेव निर्द्धार्य्यते इत्यर्थः ।

एकव्यक्तिविषयकशक्तिज्ञानादपरव्यक्तिविषकशाब्दबोधाऽभ्युपगमे तु गोव्यक्तिविषयकशक्तिज्ञानादश्वविषयकबोधापत्त्या तद्व्यक्तिविषयकशक्तिज्ञानस्य तद्व्यक्तिविषयकबोधे हेतुताया अवश्यकल्प्यतयैकविषयज्ञानादपरव्यक्तिबोधाऽनुदयापत्त्या सकलव्यक्तिभानाऽर्थं तावद्व्यक्तिषु शक्तिकल्पनायां गौरवस्य स्फुटतया जातावेव शक्तिकल्पनोचिता । यद्यपि गौर्गोपदवाच्य इति शक्तिग्रहो व्यक्तिविषयकोऽपि, तथापि 'सविशेषणे हि विधिनिषेधौ विशेषणमुपसंक्रामतः; सति विशेष्ये बाधे' इति न्यायेन जातावेव सत्तां परिच्छिनत्ति । यद्वा जातिविशेष्यक एव शक्तिग्रहो गौर्गोपदशक्य इति जातिशक्तिवाद एवमेवाऽभिलापात् । व्यक्तिभानस्य त्वग्रे उपपादयिष्यमाणत्वान्न तदनुपपत्तिरिति भावः ॥

*विनिगमनेति*। एकतरपक्षपातियुक्तिरूपेत्यर्थः। तथाचेयं व्यक्तिः शक्या न जातिरित्येवं प्रत्येकव्यक्तिग्रहे विनिगमकाऽभावः। पूर्वत्र तु व्यक्तिसमुदायस्यैव कोटितया गौरवज्ञानस्यैव बाधकस्य विनिगमकत्वान्न तदभाव इति भावः। तत्पक्षेऽपि गौरवमेव बाधकमित्याह—*एवं हीत्यादि* ॥

ननु उक्तविनिगमनाविरहेण सर्वास्वपि व्यक्तिषु शक्तिसिद्धावशक्यव्यक्तेरभावेन न तद्भानाय व्यक्तिवृत्तिकल्पनेति व्यक्तिशक्तिवादपक्षो निर्दुष्टोऽस्त आह—*किञ्चैवमिति*। यद्वा ननु गोत्वादिजात्यनुगतीकृतयावद्व्यक्तिषु शक्तिस्वीकारान्नाऽऽनन्त्यादिदोषोऽस्त आह—*किञ्चैवमिति* ।एवम्-विशिष्टे शक्त्यभ्युपगमे। *नागृहीतेति*। 'नागृहीतविशेषणा बुद्धिर्विशेष्यमधिगच्छति' इतिन्यायशरीरम्। विशेषणविषयबुद्धिर्विशेष्यं नाऽवगाहत इति तदर्थः। विशेष्यविषयकत्वस्य विशेषणविषयकत्वनियतत्वमिति यावत्। तथाच विशिष्टशक्तिवादे विशिष्टशक्तिग्रहस्य विशेषणविषयकत्वावश्यकतया तदुभयविषकत्वस्य पदार्थोपस्थित्यादिकारणताऽवच्छेदकत्वकल्पनापेक्षया विशेषणविषयकत्वमात्रस्यैव तदवच्छेदकत्वकल्पनापेक्षया विशेषणविषयकत्वमात्रस्यैव तदवच्छेदकत्वकल्पना लाघवादुचितेति जातावेव शक्तिः सिद्धयतीति भावः॥

नन्वेवं 'गां दद्याद् "व्रीहीनवहन्ति' इत्यादौ दानावहननकर्मत्वाद्यन्वयानुपपत्तिर्जातेस्तदन्वयायोग्यत्वादिति चेद् ?' अत्र केचित्—जात्याक्षिप्तव्यक्तावेव दानादिकर्मत्वान्वय इति, तन्न। प्रत्ययानामिति व्युत्पत्तेरप्रकृत्यर्थव्यक्तौ तदन्वयासम्भवात्। तदुक्तम्—

गम्यमानस्य चार्थस्य नैव दृष्टं विशेषणम्। श्लोक० वाक्याधि० ४३।४४
शब्दान्तरैर्विभक्त्या वा धूमोऽयं ज्वलतीतिवत्॥ इति।

किञ्चाऽयमाक्षेपोऽर्थापत्तिः समानसंवित्सवेद्यत्वं वा। नाद्यः। अनुपपत्तिमन्तरेणाऽपि गौरस्तीत्यतो गोत्वविशिष्टबोधात्। नान्त्यः। जातिविषयकशक्तिग्रहस्य विशिष्टविषयकबोधहेतुत्वाऽभ्युपगमेन जातिविषयताया व्यक्तिविषयतानैयत्यरूपो वाच्योऽन्यस्यासम्भवात्। स च गोत्वमस्तीत्यत्र गोत्वविशिष्टाप्रत्ययाद् व्यभिचरित इत्युक्ताऽनुपपत्तिर्दुर्वारैवेत्यत आह—*व्यक्तिबोधस्त्वित्वति*। *लक्षणयेति*। स्वशक्यगोत्वाऽऽश्रयत्वसम्बन्धरूपलक्षणयेत्यर्थः। तथाच पदवृत्तिजन्योपस्थितेरेव शाब्दबोधे हेतुतया व्यक्तेरशक्यत्वेऽपि लक्षणावृत्त्युपस्थितायां तस्यां नावघातादिकर्मत्वान्वयानुपपत्तिरिति भावः॥

*एवञ्चेति*॥ लक्षणाऽभ्युपगमे चेत्यर्थः॥ तत्र—लक्षितव्यक्तौ॥ *उपपद्यत इति*॥ अन्यथा 'प्रत्ययानाम्' इति व्युत्पत्तेः स नोपपद्येतेति भावः। ननु व्यक्तिलक्षणाभ्युपगमे युगपद्वृत्तिद्वयविरोध इति सिद्धान्तभङ्गः। गौरस्तीतिवाक्यादनुभूयमानव्यक्तिबोधानुपपत्तिश्च। लक्षणाबीजस्यान्वयानुपपत्तेस्तत्राभावादत आह—*दिगिति*॥

तदर्थस्तु सति तात्पर्य्ये 'गङ्गायां घोषमत्स्यौ स्त' इत्यत्र वृत्तिद्वयस्य सर्व्वैरेवाभ्युपगमात्तादृशन्यायो, युगपच्छक्तिस्तात्पर्याऽविषये लक्षणा च नेत्येवंपर इति न तद्विरोधः। तात्पर्यानुपपत्तिसत्त्वाच्च न व्यक्तिलक्षणानुपपत्तिः। तद्विरोधाभ्युपगमे तु जातिव्यक्त्योरभेदपक्षमुपगम्य विभक्त्यर्थान्वय उपपाद्यः। तदुक्तम्—

तेन तल्लक्षितव्यक्तेः क्रियासम्बन्धचोदनात्।
जातिव्यक्त्योरभेदो वा वाक्यार्थेषु व्यवस्थितः॥ इति।

वस्तुतस्तु जातिधर्मिकशक्तिग्रहस्य जातिविशिष्टव्यक्तिशाब्दबोधे हेतुत्वकल्पनान्न व्यक्तिभानानुपपत्तिर्नाप्यशक्यभानापत्तिस्तस्य तद्वैशिष्ट्याभावादिति जातिशक्तिवादनिष्कर्षः। वक्ष्यते चाऽधिकमुपरिष्टात्॥

अन्ये तु जातिशक्तित्ववादमित्थमुपपादयामासुः। माऽस्तु व्यक्तेर्भानम्। आनयनादिक्रिया केवलायां जातावसम्भवन्ती व्यक्तिसाहित्येन निष्पाद्यते। समाहारे पाणिपादसाहित्येन वादनक्रियावत्। तदुक्तं "तद्धितार्थे" (पा० सू० २।१।५१) इति सूत्रे भाष्ये—"आकृतावालम्भनादीनां सम्भवो नास्तीति कृत्वा तत्सहचरिते द्रव्ये भविष्यति। यथाऽग्निरानीयतामित्युक्ते केवलस्याग्नेरानयनासम्भवादचोदितमपि पात्रमानीयते। एतदेवाऽग्नेरानयनं यत्पात्रस्थस्य तथाऽऽकृतावालम्भनादीनि चोद्यमानानि सामर्थ्यात् साहचर्य्याद् द्रव्येऽभिनिविशन्ते। सर्वं एवाऽऽकृतेर्योगोऽन्तर्भावितद्रव्याया इति द्रव्यद्वारकः सम्बन्धः सम्पद्यत" इति। साहचर्य्यं सम्बन्धः। सरूपसूत्रे भाष्येऽपि स्फुटोऽयमर्थः। हरिरप्याह—

व्यक्तौ कार्याणि संसृष्टा जातिस्तु प्रतिपद्यते। इति॥

गोत्वादिपदानां तु गोत्वादिधर्मिवृत्तिधर्म एव शक्तिरिति न तत्र गोविशेष्यको बोधः। जातेराश्रयाऽवियोगेऽपि केवलायास्तस्याः शब्दवाच्यत्वं नानुपपन्नम्। जलाऽऽदौ दृश्यमानस्य मुखस्य स्वस्थानाऽवियोगेऽपि मुखादिपदबोध्यत्ववत्। शक्यतावच्छेदकता तु जातिगतधर्मस्यैवेति॥

इदमपि मतं जात्या व्यक्त्याक्षेपे पर्य्यवस्यति। तच्च नचाऽपदार्थे प्रत्ययान्वये इति दूषणग्रस्तम्। विनाऽपि सङ्केतविषयतां सामान्येन सम्बन्धनियमादर्थाऽध्याहारन्यायेनोपस्थितां व्यक्तिं पुनर्जातिर्विशिनष्टि। रूपादिज्ञानविषयाणां चक्षुरादीनां चाक्षुषयामीति प्रतीत्या विषयीकरणवदित्यपि केचित्॥

अर्थ—नामार्थानाह=नामार्थ का निरूपण करते हैं—"एकं द्विकं त्रिकं चाथ" इत्यादि—

शास्त्र में नामार्थ के सम्बन्ध में अनेक पक्षों का निरूपण किया गया है। एक (जातिमात्र) अथवा दो (जाति और व्यक्ति) या तीन (जाति व्यक्ति और लिङ्ग) अथवा इन तीनों के अतिरिक्त संख्या सहित चार अथवा पूर्वोक्त चार और कारक इस प्रकार पांच नामार्थ हैं। लाघव से जाति मात्र ही नामार्थ हैं। अनेक व्यक्तियों को नामार्थ मानने पर गौरव होगा।

शङ्का—जाति के समान व्यक्ति भी प्रत्येक रूप से एक ही है। अतः विनिगमना-विरह =अन्यतर साधक युक्ति विरह से व्यक्ति ही नामार्थ है।

समाधान—एक व्यक्ति में शक्ति मानने पर दूसरी व्यक्ति के बोध के लिए स्वसमवेताश्रयत्व सम्बन्ध से व्यक्ति में लक्षणा मानने पर गौरव होगा। जाति में शक्ति मानने पर आश्रयत्व सम्बन्ध से व्यक्ति में लक्षणा होगी। अतः लाघव होने से जाति में शक्ति है।

जाति को ही नामार्थ मानने का दूसरा कारण है—जातिविशिष्ट व्यक्ति को वाच्य मानने की अपेक्षा "[1]नागृहीतविशेषण" न्याय से जाति को ही वाच्य मानना युक्त है। व्यक्ति का शाब्द बोध में भान लक्षणा से होगा। इस प्रकार लक्ष्यार्थ होने से विभक्त्यर्थ का अन्वय भी उसके साथ उपपन्न होता है।

हिन्दी भाष्य—सुबर्थ निर्णय के बाद सुप् की प्रकृति नाम ( प्रातिपदिक ) केअर्थों का निरूपण अवसर प्राप्त है अतः उसका निरूपण करते हैं।

नाम का एक मात्र जाति अर्थ है। जाति से यहाँ असाधारण धर्म का ग्रहण है। अन्यथा आकाशत्व अभावत्व आदि जाति न होने से उनका संग्रह नहीं होगा। नित्य और अनेक में समवाय सम्बन्ध से वृत्ति ही जाति है। आकाशत्व अभावत्व आदि अनेक में समवाय से वृत्ति नहीं होने से जाति नहीं है।

जाति के नामार्थ होने में "जात्याख्यायाम्०" ( १।२।५८ ) एवं "सवर्णेऽण् ग्रहणमपरिभाष्यमाकृतिग्रहणात् सिद्धम्" इत्यादि सूत्रवार्तिक प्रमाणों के अतिरिक्त युक्ति का उल्लेख करते है। जातिमात्र को वाच्य मानने पर व्यक्ति के अनेक मानने से तन्निरूपित शक्ति की अनेकता माननी होगी। अतः गौरव है।

शङ्काः—व्यक्ति में शक्ति मानने पर भी एक व्यक्ति में ही शक्ति मानने से जाति के समान व्यक्ति पक्ष में भी शक्ति का निरूपक एक ही है। अतः किसी एक पक्ष के निश्चय करने वाली युक्ति का अभाव है।

समाधानः—किसी एक व्यक्ति में शक्ति मानने पर दूसरी व्यक्ति के बोध के लिये लक्षणा माननी होगी। क्योंकि शक्ति लक्षणान्यतर से उपस्थित अर्थ का शाब्दबोध में भान होता है। उस लक्षणा का प्रयोजक सम्बन्ध स्वसमवेताश्रयत्वरूप होगा। स्व से व्यक्ति उसमें समवेत समवाय से रहने वाली जाति उसका आश्रय व्यक्ति है। जाति में शक्ति मानने वाले को व्यक्ति के बोध के लिये स्वाश्रयत्व स्व से जाति उसका आश्रयत्व व्यक्ति में इस प्रकार लक्षणा प्रयोजक सम्बन्ध में लाघव ही जाति मात्र के वाच्य होने में विनिगमक होता है।

शङ्काः—घटत्व पटत्वादिरूप जाति के आश्रयत्व से सकल तत्तद् व्यक्तियों का अनुगम होने के कारण सकल व्यक्तियों में शक्ति होने से लक्षणा अनावश्यक है। अतः व्यक्ति शक्ति में गौरव नहीं है। और इस पक्ष में व्यक्ति के आनन्त्य प्रयुक्त दोष की सम्भावना भी नहीं है।

समाधानः—विशेषण के ज्ञान के बिना विशेषण विशिष्ट विशेष्य का ज्ञान नहीं हो सकता। "नागृहीतविशेषणाबुद्धिर्विशेष्यमवगाहते" यह न्याय है। विशेषण ज्ञान के बिना विशेष्य का ग्रहण नहीं होता है। विशेषण के द्वारा ही कोई विशेष्य होता है।

१. "नागृहीतविशेषणा बुद्धिर्विशेष्यमवगाहते" यह न्याय का स्वरूप है।

विशेषण विषयक ज्ञान नहीं है तब कोई विशेष्य रूप से ज्ञात कैसे हो सकता[1] है। इस प्रकार विशिष्ट शक्ति मानने पर विशेषण और विशेष्य दोनों की उपस्थिति आदि को शाब्द बोध में कारण कल्पना की अपेक्षा जातिमात्र में शक्ति कल्पना लाघवमूलक है।

जातिमात्र में शक्ति मानने में दूसरा कारण यह है कि "विशेष्यं नाभिधा गच्छेत् क्षीणशक्तिर्विशेषणे" (इति भट्टचरणाः) अर्थात् विशेषणांश में अभिधा की शक्ति क्षीण हो गई अतः विशेष्य में अभिधा शक्ति नहीं रहती। अतः जातिमात्र ही नामार्थ हैं। व्यक्ति का बोध लक्षणा से ही होता है। गामानय इत्यादि स्थल में गोत्वादि जाति मात्र का आनयन सम्भव नहीं हैं। अतः गोत्वाश्रय व्यक्ति में लक्षणा है। प्रकृत्यर्थ का प्रत्ययार्थ में अन्वय होता है इस नियम के अनुसार गवादि व्यक्ति का लक्ष्यार्थ होने से विभक्त्यर्थ के साथ अन्वय भी उपपन्न होता है।

शङ्का:—"गौरस्ति" = गौ है यहाँ व्यक्ति बोध के बिना जाति मात्र के बोध होने पर भी गोत्वरूप जाति का अस्ति के अर्थ के साथ अन्वय बाधित नहीं है। अतः मुख्यार्थ के अन्वय बाध से होनेवाली लक्षणा यहाँ नहीं होगी इस प्रकार जाति अर्थ माननेवालों को "गौरस्ति" इससे गो व्यक्ति का बोध नहीं होगा किन्तु गोत्व जाति मात्र का बोध होगा।

दूसरा दोष यह है कि—एक समय में एक पद से शक्ति और लक्षणा इन दोनों वृत्तियों के द्वारा बोध नहीं होता ऐसा नियम है। ऐसी अवस्था में घट पट आदि में सर्वत्र जाति का बोध अभिधा एवं व्यक्ति का बोध लक्षणा से एककाल में नहीं होगा।

समाधानः—अन्वयानुपपत्ति लक्षणा का कारण नहीं है। अन्यथा "काकेभ्यो दधि रक्ष्यताम्" = काक से दही की रक्षा करो यहाँ अन्वय का बाध न होने से लक्षणा नहीं होगी। तात्पर्यानुपपत्ति लक्षणा का कारण मानने से दही के उपघातक बिडाल बालक आदि सभी से रक्षा में यहाँ तात्पर्य होने से काक पद की दधि के नाशक मात्र में लक्षणा है। इसी प्रकार "गौरस्ति इत्यादि स्थल में जाति मात्र के बोध से अन्वय अनुपपन्न नहीं है। फिर भी व्यक्ति बोध में तात्पर्य होने से लक्षणा होने में किसी प्रकार की बाधा नहीं है।

तात्पर्य रहने पर एक समय में भी वृत्तिद्वयजन्य बोध होता है। जैसे—"गङ्गायां मीनघोषौ"। यहाँ मीन के अन्वय के लिए गङ्गापद का मुख्यार्थ प्रवाह और घोष के अन्वयार्थ गङ्गापद का लक्ष्यार्थ तीर का बोध इस प्रकार उभय का बोध होता है। तात्पर्य न रहने पर वृत्तिद्वयजन्य बोध एक समय में नहीं होता है।

यद्वा केवलव्यक्तिरेव एकशब्दाऽर्थः। केवलव्यक्तिपक्ष एवाणूग्रहणस्यैकशेषस्य चारम्भेण तस्यापि शास्त्रसिद्धत्वात्। युक्तं चैतत्। व्यवहारेण व्यक्तावेव तद्ग्रहणात्। सम्बन्धितावच्छेदिकाया जातेरक्याच्छक्तिरेकैवेति न गौरवमपि।

नचैवं घटत्वमपि वाच्यं स्याच्छक्यतावच्छेदकत्वात्। तथाच 'नाऽगृहीतविशेषण' न्यायात् तदेव वाच्यमस्त्विति शङ्क्यम्। अकारणत्वेऽपि

1. विशेष्यविषयकत्व विशेषणविषयकत्व से नियत हैं।

कारणताऽवच्छेदकत्ववदलक्ष्यत्वेऽपि लक्ष्यतावच्छेदकत्ववत्तथात्राऽपि सम्भवात्। उक्तञ्च—

आनन्त्येऽपि हि भावानामेकं कृत्वोपलक्षणम्।
शब्दः सुकरसम्बन्धो न च व्यभिचरिष्यति॥ इति॥

तन्त्रवा० १ पा० ३ अधि०

वस्तुतस्तु, "न ह्याकृतिपदार्थकस्य द्रव्यं न पदार्थः" इतिभाष्याद् विशिष्टं वाच्यम्। क्योंकि आकृति से कोई कार्य नहीं हो सकता (जाति)

एकमित्यस्य चाऽयमभिप्रायः—शक्तिज्ञाने च विषयतयाऽवच्छेदिका जातिरेकैव। तथाच घटत्वविशिष्टबोधे घटत्वांशेऽन्याप्रकारकजटत्वशक्तिज्ञानत्वेन हेतुतेति कार्यकारणभाव इत्यादि प्रपञ्चितं भूषणे।

शक्यसम्बन्धरूपाया लक्षणाया एकस्या लक्ष्यलक्ष्यतावच्छेदकयोरसम्भवेऽपि लक्ष्याऽर्थप्रतीतौ लक्ष्यताऽवच्छेदकभानवच्छक्यतावच्छेदके शक्त्यावभावेऽपि तादृशकार्य्यकारणभावबलादेव गोत्वादिभाननिर्वाहे कृतं तत्र शक्तिकल्पनयेत्याशयेनैकपदमन्यथा व्याचष्टे—*यद्वेति*। व्यक्तिरेवेत्यनेन जातिव्यवच्छेदः।

ननु सवर्णेऽण्ग्रहणमित्यादिप्रामाण्यादस्तूक्तः पक्षः। व्यक्तिः पदार्थ इत्यत्र तु किं मानमत आह—*केवलव्यक्तीति*। *एकशेषस्य चेति*। जातिपक्षे एकेनैव शब्देन द्वयोर्बहूनां वा प्रत्यायनसम्भवात् तदनर्थकं सद् व्यक्तिपक्षज्ञापकमित्यर्थः। अण्ग्रहणस्य भाष्यकृता प्रत्याख्यानात् सरूपसूत्रस्य च शास्त्रीयप्रक्रियामात्रोपयोगित्वस्याऽकरे व्यवस्थापनात् कथमुक्ताऽर्थे तयोः प्रामाण्यमत आह—*युक्तञ्चैतदिति*॥ सयुक्तिकमप्येतदित्यर्थः। अपिना 'द्रव्याऽभिधानं व्याडिः' इति सरूपसूत्रस्थभाष्यप्रामाण्यं समुच्चीयते। युक्तिमेवाह—*व्यवहारेणेति*॥

एतत्तत्वं शक्तिवादे वक्ष्यते। एतत्कल्पे पूर्वोक्तं शक्त्याऽऽनन्त्यदोषं समुद्धरति—*सम्बन्धितावच्छेदकस्येति*। शक्तिग्रहे धर्म्मिताऽवच्छेदकस्येत्यर्थः, लिङ्गसर्वनामनपुंसकत्वादुद्देश्यसमर्पकत्वाद्वा न तत्त्वाऽनुपपत्तिः। तथाच सम्बन्धिताऽवच्छेदकजात्यनुगतीकृतनानाव्यक्तिष्वेकधर्मावच्छिन्नाया एकस्या एव शक्तेरुपगमान्न तन्नानात्वप्रयुक्तगौरवमिति भावः॥

*एवमिति*। विशिष्टे शक्तित्वस्वीकारे इत्यर्थः। घटत्वादेर्घटादिनिष्ठशक्यताऽवच्छेदकत्वाभ्युपगम इति यावत्॥ तदेव—घटत्वाद्येव, वाच्यम्—शक्यमित्यर्थः। शक्यत्वे हेतूपन्यसनम्—*न्यायादिति*। *अकारणत्वेऽपीति*। दण्डत्वाऽऽदीनामन्यथासिद्धत्वेनाकारणत्वेऽपि, तीरत्वादीनां प्रवाहाद्यसम्बन्धितयाऽलक्ष्यत्वेऽपि च तत्र तन्निष्ठाऽवच्छेद्यतानिरूपितस्वरूपसम्बन्धाऽऽत्मिकाया विषयिताविशेषाऽऽत्मिकाया वा अवच्छेदकताया अभ्युपगमवदशक्यस्यापि घटत्वादेस्तादृशशक्यताऽवच्छेदकत्वसम्भवात्। शक्यत्वे सति शक्यविशेषणतापन्नस्य शक्यताऽवच्छेदकत्वमिति नियमे मानाभावादिति भावः।

उक्तेऽर्थे सम्मतिमाह—*उक्तञ्चेति* । *आनन्त्येऽपीति* । भावानां व्यक्तीनां नानात्वादपरिच्छेद्यत्वेऽपि । *एकम्*—अनुगतजात्यादिधर्मम् । *उपलक्षणम्*—अशक्यत्वेऽपि शक्यव्यावर्त्तकं, *कृत्वा*—अभ्युपगम्य, *शब्दो*—गवाद्यात्मकः, *सुकरसम्बन्ध*—सुग्राह्यगवादिनिष्ठवाच्यतासम्बन्धः । *न चेति* । शक्तिग्रहाविषयव्यक्तिं बोधयिष्यतीति तदर्थः । गोत्वादिसामान्यलक्षणया सर्वास्वेव व्यक्तिषु शक्त्यवधारणादिति भावः । अधिकमग्रे वक्ष्यते ॥

व्यक्तिरेवाऽत्र द्रव्यपदेन व्यवह्रियते सर्वनामपरामर्शयोग्यत्वात् । उक्तञ्च—

वस्तूपलक्षणं यत्र सर्वनाम प्रयुज्यते । वाक्य० ३ का० द्रव्यस० ३
द्रव्यमित्युच्यते सोऽर्थो भेद्यत्वेन विवक्षिते ॥ इति ।

स्वभावादेव बुद्धिविषयतावच्छेदकत्वोपलक्षिततत्तद्धर्माऽवच्छिन्नबोधकं सर्वनाम यस्मिन् धर्मिणि तादृशधर्मं प्रवृत्तिनिमित्तीकृत्य प्रयुज्यते । इदं तदिति परामर्शयोग्यमिति यावत्, द्रव्यपदेन व्यवह्रियत इत्यर्थः । भेद्यत्वेन विशेष्यत्वेनेत्यादि तु लक्षणान्तरपरम् । एतत्पक्षे तु जात्यादेरपि विशेष्यत्वविवक्षायां द्रव्यत्वमिष्टमेव । तिङन्ताऽर्थक्रियायाः किमादिभिः परामर्शात् स्तोकाद्यर्थनिरूपितविशेष्यतावत्त्वाच्च द्रव्यत्वमस्त्येव । "विप्रतिषिद्धम्" ( पा० सू० ४।१३ ) इत्यादौ च सामर्थ्यात्तन्त्रान्तरप्रसिद्धद्रव्यग्रहणम् । "चादयोऽसत्त्वे" ( पा० सू० १।४।५७ ) इत्यत्र प्रथमकल्पोक्तद्रव्यस्यैव पर्युदासो बोध्यः । शक्यतावच्छेदकत्वं च शक्यनिष्ठविशेष्यताऽवच्छेदकतया भासमानत्वम् : घटाऽऽदिपदेशक्तिग्रहे च घटत्वाऽऽदेरेव तत्त्वम्, न पृथिवीत्वादेरिति न तेभ्यः न पृथिवीत्वादिबोधः । आकाशशब्दस्य शब्दाश्रयत्वे शक्त्यभावेऽपि ततस्तद्रूपेणैव बोधः । तद्विशिष्टशक्तिग्रहस्य तद्बोधहेतुत्वात् । यद्वाऽऽकाशत्वमखण्डोपाधिः । वृद्धिसूत्रोक्तरीत्या तत्तदं वाऽऽकाशशब्दशक्यतावच्छेदकमिति 'नाकाशः शब्दाश्रय' इति प्रयोगानुपपत्तिरिति द्रव्यवादनिष्कर्षः ।

ननूक्तपक्षद्वयमपि न विचारसहम् । तथाहि—जातिशक्तिवादे गोत्वादिपदात्तद्विशिष्टबोधापत्तिर्गोत्वशक्तिग्रहस्य तद्विशिष्टबोधौपयिकस्य सत्त्वात् । न च निर्धर्मितावच्छेदकशक्तिग्रहो गोत्वविशिष्टबोधे हेतुर्गोत्वत्वधर्मितावच्छेदकशक्तिग्रहश्च गोत्वत्वेन तदुपस्थितौ शाब्दबोधे च हेतुरिति वाच्यम् । गोत्वं न गोपदशक्यमिति गोत्वत्वधर्मितावच्छेदकबाधग्रहकाले निर्धर्मितावच्छेदकशक्तिग्रहसम्भवेन गोत्वविशिष्टबोधापत्त्या गोत्वत्वधर्मितावच्छेदकशक्तिग्रहस्य तादृशबोधहेतुताया आवश्यकत्वात् ।

यदि च गोत्वे निरवच्छिन्नैव शक्तिः । गोपदं गौरित्याकारकं शक्तिसम्बन्धेन गोत्वप्रकारकं गोपदत्वविशिष्टविषयकं शक्तिज्ञानं गोत्वविशिष्टबोधहेतुरिति नोक्तबोधकाले शाब्दबोधापत्तिरिति; विभाव्यते; तदापि कदाचित् समवायेन गोत्वविशिष्टबोधः, कदाचित् कालिकादिसम्बन्धेनेति व्यवस्थाऽनुपपत्तिः । गोत्वविषयकशक्तिज्ञानस्याविशिष्टत्वात् । मन्मते तु समवायेन गोत्वविशिष्टविषयकशाब्दबुद्धिं प्रति वेन सम्बन्धेन गोत्वविशिष्टशक्तिग्रहस्य एवमितरसम्बन्धेन तादृशविशिष्टविषयकबोधे

तेन सम्बन्धेन तादृशविशिष्टशक्तिज्ञानस्य हेतुतया तन्नियमोपपत्तेः। गोपदाद् गौरित्याकारकशक्तिग्रहात् तादृशबोधाऽननुभवाच्च गोत्वादिपदानां गोत्वत्वे शक्तिरित्यपि न।

प्रकृतिजन्यबोधप्रकारे भावप्रत्ययविधानात् गवेतराऽसमवेतत्वविशिष्टसकलगोसमवेतत्वरूपस्य गुरोः शक्यत्वाऽभ्युपगमे लाघवमूलकाऽऽकृतिवादस्य मूलशैथिल्यापत्तेश्च। व्यक्तिवादेऽपि पदमात्रस्यैव व्यक्तिबोधकत्वाऽविशेषत्वात्। गौश्चलोनील इत्यादिनां सहप्रयोगाऽऽनुपपत्तिः।

किञ्च हस्तिपकव्यक्त्यन्तरे सम्बन्धग्रहे यत्र हस्तिपके सम्बन्धो न गृहीतस्तस्याऽपि हस्तिदर्शने स्मरणाऽऽपत्त्या तद्व्यक्तिविषयकसम्बन्धग्रहणस्य तदुपस्थितिनियामकत्वस्यावश्यकतया कथमेकविषयकशक्तिज्ञानादपरविषयकोपस्थितिः। सामान्यलक्षणा त्वापातरमणीयैवेत्यभिप्रायवानाह—*वस्तुतस्त्विति*। *विशिष्टमिति*। जातिविशिष्टा व्यक्तिर्व्यक्तिविशिष्टा जातिर्वेत्यर्थः।

यद्यपि "आकृतिपदार्थकस्य द्रव्यं न पदार्थो, द्रव्यपदार्थकस्य चाकृतिर्न पदाऽर्थ' इत्युभयोरुभयं पदाऽर्थः" इतिभाष्याद्विशकलितयोरेवाकृतिव्यक्त्योः शक्तिग्रहविषयता लभ्यते, तथापि "कस्यचित् किञ्चिद् गुणभूतं किञ्चित् प्रधानम्" इत्युत्तरभाष्यपर्यालोचनया तत एव विशिष्टे शक्त्यवधारणात् तयोपादानमविरुद्धम्। अन्यथा तृतीयोपात्तकर्तृकरणत्वयोरिव विशेष्यविशेषणभावाऽनापन्नजातिव्यक्त्योः शक्यत्वे गौर्यद् गोत्वं व्यक्तिश्चेति समूहालम्बनबोधापत्तेः। शक्तिज्ञानपदार्थोपस्थितिशाब्दबोधानां समानप्रकारकत्वनियमात्। एवमेवाऽवयवसंयोगरूपाऽऽकृतौ। तथाच सूत्रितं गौतमेन "जात्याकृतिव्यक्तयः पदार्थः" इति त्रिष्वेकैव शक्तिरिति बोधनाय च तत्रैकवचनम्। "गुणभूतम्" इति भाष्यस्य च स्वारसिकतयेति शेषः। जातेः कदाचित् प्राधान्येन भानं तु तात्पर्यग्रहसापेक्षमिति तदाशयः। जातेः प्राधान्येऽपि द्रव्यसंख्यामादाय तत्र द्विवचनाद्युपपत्तिर्बोध्या। तदुक्तं कैयटेन—'यथा भवत' इत्यादौ क्रियाप्राधान्येऽपि साधनकृतो वचनभेदः, एवमाकृतिप्राधान्येऽपि द्रव्यसंख्याकृत इत्यदोष' इति। द्रव्यप्राधान्येऽपि क्वचिज्जातिसंख्यामादाय वचनं, 'ब्राह्मणं न हन्यात्' इत्यादौ यथा। जातेः प्राधान्ये च निरवच्छिन्नाया एव व्यक्तेः प्रकारताविशेष्यीभूतजात्या च तदनुगमः। न हि प्रकारीभूतमेवाऽनुगमकमिति नियम इति तत्कल्पपरिष्कारः।

वस्तुतस्तु जातिविशिष्टव्यक्तिरेव शक्या। गवादिपदाद्गोविशिष्टगोत्वबोधस्याऽननुभवेनोक्तकल्पाऽसम्भवात्। अत एव तथैव व्याख्यातम्। जात्यतिरिक्तपदाऽर्थस्य किञ्चिद्धर्माऽवच्छिन्नत्वमिति नियमेन निरवच्छिन्नायास्तस्या जात्यंशे मानाऽयोगात्। गोत्वस्यऽन्वयितावच्छेदकरूपेणाऽनुपस्थित्या तत्तत्कर्मत्वाऽऽद्यन्वयासम्भवाच्च। 'सम्पन्नो व्रीहिः' इत्यादौ तु स्वाश्रयप्रकृत्यर्थतावच्छेदकवत्त्वसम्बन्धेन प्रकृत्यर्थव्यक्तावेवैकत्वान्वयः। उक्तस्थले एकवचनोपस्थितानि नामिकर्माणि न [illegible] 'दिव्यन्त' इति

तु न सत्। सजातीयनिष्ठभेदप्रतियोगितानवच्छेदकैकत्वरूपसजातीयद्वितीयरहितत्वस्यै-वैकवचनाऽर्थत्वेन तत्र तस्य बाधात्, संख्यारूपैकत्वस्य द्रव्यमात्रसाधारण्येनाऽर्थत एव लाभादनुपयोगात्तस्यैकवचनाऽर्थत्वाभावाच्च।

अत एव "पशुना यजेत" इत्यत्र तादृशैकत्वस्यैकवचनेन विवक्षितत्वान्नाऽनेक-पशुकरणकयागाददृष्टसिद्धिः। समभिव्याहृतपदार्थसंसर्गित्वविशिष्टप्रकृत्यर्थतावच्छेदक-रूपेण साजात्यस्य विवक्षणाच्च नात्र घटोऽस्तीत्यादौ घटनिष्ठभेदप्रतियोगिताऽनव-च्छेदकैकत्वाप्रसिद्धिः। एतद्देशविद्यमानघटनिष्ठभेदप्रतियोगिताऽनवच्छेदकैकत्वस्यैव तत्र बोधेन तस्योक्तरीत्या प्रसिद्धिसम्भवात्। एवञ्च व्यक्तिविशेष्यकबोधाऽभ्युपगमे क्वाऽप्यनुपपत्तेरभावेन तस्य च तद्विशेष्यकशक्तिग्रहमन्तरेणाऽसम्भवाद् गवादिपदानां जातिविशिष्टव्यक्तावेव शक्तिः। व्यक्तिमात्रविषयकस्य जातिमात्रविषयकस्य वा शक्तिज्ञानस्य जातिविशिष्टव्यक्तिशाब्दबोधहेतुतायामुक्तदोषस्य दुरुद्धरत्वादिति सार-निष्कर्षः॥

अन्ये तु—"उभयोरुभयं पदार्थः" इति भाष्याज्जातौ व्यक्तौ च गवादिपदानां शक्तिः। परन्तु व्यक्तिशाब्दबोधेऽपि जातिविषयकत्वेन जातिशक्तिज्ञानस्यैव हेतुता। व्यक्तिशक्तिस्तु स्वरूपसत्युपयुज्यते। अशक्यस्याऽपि शाब्दे भानाऽभ्युपगमे गवादि-पदादशक्यगवादिव्यक्तेरिवाऽशक्यघटादीनामपि भानापत्त्या व्यक्तिशक्तिरावश्यकी। अयमेव कुब्जशक्तिवाद इति व्यवह्रियते। शाब्दबोधकारणतावच्छेदककोटौ व्यक्ति-विषयकत्वस्यानिवेशात्। तथाच गोत्वप्रकारकगोविषयकशाब्दबोधे गोत्वविषयकगो-पदशक्तिमती गौरित्याकारकशक्तिज्ञानं कारणम्, न तु गोत्वविशिष्टविषयकगोपद-शक्तिमती गौरित्याकारकम् गोत्वमस्तीत्यादौ तादृशगोत्वप्रकारकशक्तिज्ञानाभावाच्च गोत्वविशिष्टबोधप्रसङ्ग इत्याहुः।

तदप्यापातमनोरमम्। गोत्वविषयकगोपदशक्तिमती गौरित्याकारकशक्तिग्रहे कारणताऽवच्छेदककोटौ गोत्वविषयकत्वस्य प्रवेशे गौरवात्।

ननु माऽस्तु तद्विषयकत्वस्यावच्छेदककोटौ निवेशः। गोपदशक्तिमती गौरित्या-कारकशक्तिग्रहस्य गोत्वप्रकारकत्वेन गोत्वविशिष्टविषयकशाब्दबुद्धिहेतुत्वे व्यक्ति-विषयतायाः कारणताऽवच्छेदककोटावनिवेशेन लाघवात्। देशान्तरस्थव्यक्तिविशेष्यक-बोधाऽनुपपत्त्या समानविशेष्यकत्वेन कार्यकारणभावासम्भवेन समानप्रकारकत्वेनैव-कार्य्यकारणभावोपगमादिति चेत्? मैवम्। व्यक्तिविषयतायाः कारणताऽवच्छेदक-कोटावनिवेशे व्यक्तिशक्तिस्वीकारस्य वैयर्थ्यापत्तेः। न च तदस्वीकारे गोत्वप्रकारक-शक्तिज्ञानत्वेन हेतुत्वाऽसम्भवः, व्यक्तौ शक्त्यभावेन तादृशक्तिज्ञानस्य भ्रमत्वादिति वाच्यम्। शक्तिर्हि न स्वरूपसती शाब्दबोधहेतुरपभ्रंशादपि बोधोदयादगृहीतशक्ति-काच्छाब्दबोधापत्तेश्च, किन्तु ज्ञाता। तथाच यदंशे शक्तिज्ञानहेतुस्तदेव शक्यमिति जातिवद् व्यक्तिरपि शक्यैव। एवं तद्वैशिष्ट्यमपि तथा। अन्यथा व्यक्तावेव शक्तिः

व्यक्तिशक्तिज्ञाने जातेरपि प्रकारत्वात् समानप्रकारत्वेन शक्तिज्ञानपदार्थोपस्थिति-शाब्दबुद्धीनां कार्य्यकारणभावादिति जातावपि शक्तिरुच्छिद्येत ।

नच यद्विषयकत्वेन शक्तिज्ञानं कारणं तदवश्यं शक्यमिति नियमाज्जातौ शक्तिः सेत्स्यतीति वाच्यम् ? तर्हि व्यक्तिविषयकत्वेन शक्तिज्ञानस्य हेतुतया व्यक्तिशक्ति-स्वीकारस्यावश्यकत्वादुक्तेऽर्थे भाष्योपन्यसनं तु "कस्यचित् प्रधानभूतं, किञ्चिद् गुण-भूतम्" इत्युपसंहारभाष्यानालोचनमूलकमेवेत्यास्तां तावत् ॥

नन्वेवमेकमिति पक्षस्य निरालम्बनतापत्तिरत आह—*एकमित्यस्य चेति* । बोधकत्वं शक्तिरिति मते बोधकत्वज्ञानविषयबोधांऽशे प्रकारितयावच्छेदकत्वशक्ति-रित्यर्थलाभात्तदाश्रयजातेरैक्याच्छक्यनिष्ठबोधकत्वस्यैव विनिगमनाविरहादर्थनिष्ठज्ञे-यत्वस्यापि शक्तित्वमिति मतेऽप्यस्मात् पदादेतदर्थबोधो भवत्विति शक्तिज्ञान-निष्ठशाब्दधीहेतुतायां प्रकारितयावच्छेदिकाया जातेरैक्याद्वा तत्पक्षोपपत्तिरित्यर्थः । तथा च तादृशप्रकारितावच्छेदकतारूपायाः शक्तेर्जातिमात्रनिष्ठतयाऽऽकृतिरेव पदार्थ इति पक्षः समर्थितो भवति । अवच्छेदकतायाः स्वरूपसम्बन्धरूपाया घटत्वाद्यात्मकत्वे-ऽप्यवच्छेद्याऽवच्छेदकभाव उपहिताऽनुपहितभेदात् समर्थनीयः ।

एवमेवैकं व्यक्तिरिति पक्षोऽपि समर्थनीयः । तादृशज्ञाननिष्ठशाब्दज्ञोत्रकारणतायां बोधांशे विशेष्यतया व्यक्तेरवच्छेदकत्वात् । एतत्पक्षे चावच्छेद्यावच्छेदकभावस्य सामञ्जस्येनोपपत्तिर्गोत्वादिजात्याऽनुगमान्न तदानन्त्यमपि । शक्यतावच्छेदकप्रकार-कव्यक्तिबोधे व्यक्तिशक्तिग्रहस्यैतत्कल्पे हेतुतया चलत्वादिना गवादिव्यक्तिबोधार्थं तत्प्रयोगस्याऽप्युपपत्तिश्चेति बोध्यम् ॥

ननु 'घटो घटपदबोध्यः' इत्याकारकशक्तिज्ञानात् स्वरूपतो घटत्वप्रकारक-विशिष्टबुद्धेरिव जातित्वेन घटत्वविशिष्टबुद्धेरप्यापत्तिस्तत्कार्यतावच्छेदकाक्रान्तत्वा-दत आह—*तथाचेति* । घटत्वप्रकारकविशिष्टबोधे इति* । स्वरूपतस्तत्प्रकार-कबोध इत्यर्थ ॥ *कार्य्यकारणभाव इति* । तथाच 'जातिमान् घटः' इति बोधस्य घटत्वांशे जातित्वप्रकारकत्वेनोक्तशक्तिज्ञानकार्य्यतावच्छेदकानाक्रान्तत्वेनोक्तापत्तेर-सम्भवात् घटत्वांशे जातित्वप्रकारकघटत्वविशिष्टबुद्धिं प्रति तु तदंशे जातित्व-प्रकारकशक्तिज्ञानस्य हेतुत्वाऽन्तरं कल्पनीयमिति भावः ।

ननु तदंशेऽन्याप्रकारकत्वघटितधर्मस्यार्थसमाजग्रस्ततया कथं कार्य्यतावच्छेदकत्व-मत आह—*प्रपञ्चितमिति* । तथाच निरवच्छिन्नप्रकारताकतद्विशिष्टबुद्धिं प्रति निरवच्छिन्नतत्प्रकारताकतच्छक्तिज्ञानस्य, सावच्छिन्नतत्प्रकारताकतद्विशिष्ट-बुद्धिं प्रति सावच्छिन्नतत्प्रकारकशक्तिज्ञानस्य हेतुत्वकल्पनान्नोक्तापत्तिरिति तत्रोक्त-मित्यर्थः ।

अर्थ—अथवा कारिका में एक शब्द से व्यक्ति का ही ग्रहण होता है । अतः व्यक्ति नामार्थ है । "अणुदित्' ( १।१।६९ ) इस सूत्र में अण्ग्रहण और "सरूपाणामेकशेष ( १।२।६४ ) इत्यादि सूत्र के आरम्भ से व्यक्तित्व शास्त्र सम्मत है ।

शास्त्रसम्मत के साथ साथ युक्तियुक्त भी है। लोक व्यवहार से व्यक्ति ही नामार्थ है। सम्बन्धितावच्छेदक=शक्यतावच्छेदक जाति के एक होने से शक्ति की भी एकता होने के कारण गौरव नहीं है।

शङ्काः—घटत्वादि के शक्यतावच्छेदक होने से घटत्वादि को भी वाच्य मानना होगा। क्योंकि अवाच्य शक्यतावच्छेदक नहीं होता। ऐसा मानने पर पूर्वोक्त "नागृहीतविशेषण" न्याय से जाति की ही वाच्यता सिद्ध होती है।

समाधानः—जिसमें कारणता नहीं है उसको भी कारणतावच्छेदक एवं अलक्ष्य को भी लक्ष्यतावच्छेदक जिस प्रकार माना जाता है उसी प्रकार अवाच्य घटत्वादि को भी शक्यतावच्छेदक मानने में कोई अनौचित्य नहीं है। इस अर्थ में अरुणाधिकरणोक्त भट्टपाद की कारिका की सम्मति देते हैं—[1]आनन्त्येऽपि हि भावानामित्यादि से।

भावों=व्यक्तियों के आनन्त्य=नानात्व अपरिच्छेद्य होने पर भी एक अनुगत जाति आदि धर्म को अशक्य होने पर भी शक्यव्यावर्तकरूप उपलक्षण मानकर गवादि-शब्दों के वाच्यता के साथ शक्ति का ग्रहण सुकर है। इस प्रकार अशक्य व्यक्तियों का बोध न होने से व्यभिचार भी नहीं होगा।

वस्तुतः "जाति के पदार्थ होने से द्रव्य=व्यक्ति पदार्थ नहीं होता यह नियम नहीं है" इस महाभाष्य के वचन से जाति और व्यक्ति दोनों नामार्थ है।

"इस पक्ष में "एकं नामार्थः" इसका आशय यह है कि—शक्ति ज्ञान में रहनेवाली विषयता अर्थात् प्रकारिता सम्बन्ध से अवच्छेदिका जाति एक होने से "एकम्" ऐसा कहा गया है। इस प्रकार घटत्वप्रकारक (घटत्वविशिष्ट) जो बोध है उसमें "अन्याप्रकारक" अर्थात् किसी दूसरे की प्रकारता से निरूपित विशेष्यता का अनाश्रय ऐसा जो घटत्व एतद् विषयक शक्ति ज्ञान कारण है इत्यादि विस्तर से वृहद् वैयाकरणभूषण में निरूपित किया गया है। इस प्रकार जातिविशिष्टव्यक्ति में नाम की शक्ति है।

हिन्दी भाष्य—अथवा केवल व्यक्ति ही नामार्थ है। इसकी उपपत्ति इस प्रकार है— "अणुदित्" इस सूत्र से अण् में सवर्णग्राहकता का बोधन इसीलिये किया गया है जिससे अण् प्रत्याहारघटक सभी वर्णों से दीर्घ=आ ई इत्यादि एवं प्लुत आ ३ ई ३ इत्यादि का बोध हो। किन्तु जाति में शक्ति मानने पर अ इ इत्यादि अक्षर, अत्व इत्व जातिवाले सभी ह्रस्वदीर्घप्लुत अक्षरों के बोधक हो जाने से उन वर्णों के बोध के लिये किया गया सवर्णग्राहक पूर्वसूत्र में अण् ग्रहण व्यर्थ हो जाने के कारण यह सिद्ध होता है कि व्यक्ति नामार्थ है जाति नहीं। व्यक्ति के नामार्थ मानने पर किसी व्यक्ति के बोध होने से व्यक्त्यन्तर का बोध नहीं प्राप्त है। अतः उसके बोध के लिए सूत्र में अण् पद की सार्थकता है।

इसी प्रकार (जाति नामार्थ मानने पर) घट पट आदि सभी शब्द घटत्व पटत्व आदि जाति के बोधक होने से जातिविशिष्ट सभी व्यक्तियों का बोध हो जाता है। क्योंकि जाति में कार्य बाध होने से जात्याश्रय व्यक्ति का ग्रहण किया जाता है। ऐसी

---

१. इस कारिका को प्रभा आदि टीकाओं में भर्तृहरि का लिखा है। पर यह कारिका भट्टपाद कुमारिल की (तन्त्रवार्तिक के १ पाद ३ अधि० में) है।

अवस्था में एक ही घट शब्द से सकल घट व्यक्ति एवं एक ही पट शब्द से सकल पट व्यक्ति का बोध हो जाने से अनेक व्यक्तियों के बोध के लिए अनेक शब्दों का प्रयोग प्राप्त ही नहीं है पुनः "सरूपाणाम्" इस सूत्र से एक शब्द के प्रयोग के शेष का अनुशासन व्यर्थ हो जाने से व्यक्ति को नामार्थ मानना उचित है।

यह शास्त्रीय प्रमाण हुआ। युक्ति यह है कि लोक व्यवहार से व्यक्ति ही नामार्थ है। "घट ले आओ वस्त्र देखो" इत्यादि सर्वत्र स्थल में व्यक्ति का ही बोध इष्ट है। क्योंकि सभी कार्य घटपटादि व्यक्ति में होते हैं जाति में नहीं। अतः लोक व्यवहार (जो शक्ति का निर्णायक है) देखने से भी व्यक्ति को ही नामार्थ मानना युक्ति युक्त है।

यद्यपि व्यक्ति के अनन्त होने से उसकी शक्ति भी अनन्त होगी। जाति एक है अतः उसकी शक्ति भी एक होगी- इस लाघव गौरव को देखते हुये जाति में ही शक्ति सिद्ध होती है।

शङ्काः—सभी घटादि व्यक्तियों में घटादि पद की शक्ति नहीं मानते किन्तु किसी एक व्यक्ति में ही उसको स्वीकार करते हैं।

समाधानः—जिस घटादिव्यक्तिनिरूपित शक्ति घटपद में नहीं है उस व्यक्ति का भान घट पद से नहीं होगा। तत्प्रकारक तद्विशेष्यक शाब्दबोध में तत्प्रकारक तद्विशेष्यक शक्ति ज्ञान से होनेवाली उपस्थिति कारण है। व्यक्त्यन्तर की उपस्थिति शक्ति ज्ञान से नहीं है। जिस किसी प्रकार से उपस्थित पदार्थ का शाब्दबोध में भान मानने पर घटादि पद के द्वारा समवाय से उपस्थित आकाश का एवं साहचर्य के कारण एक के बोध से स्मृति द्वारा उपस्थित हस्ती या हस्तिपक का भी दोनों में किसी एक शब्द के प्रयोग रहने पर भी दोनों का शाब्दबोध में भान प्राप्त होगा। अतः पूर्वोक्त नियम आवश्यक है। उस नियम के रहने पर जिस व्यक्ति निरूपित शक्ति जिस पद में नहीं है उस व्यक्ति का उस पद से उसका बोध दुर्घट है। अतः व्यक्ति में शक्ति स्वीकार दूषित है। "आनन्त्य व्यभिचाराभ्यां शक्त्यनेकत्वदोषतः" यह वचन इसी भाव से है।

तथापि—व्यक्ति के भेद रहने पर भी घटत्व पटत्वादि जातियों से अनुगत की गई सभी व्यक्तियों में एक धर्मावच्छिन्न निरूपित एक ही शक्ति के होने से शक्ति भेद नहीं है। शक्यतावच्छेदक जाति जो सम्बन्धितावच्छेदक शब्द से मूल में उपन्यस्त है उसके एक होने से शक्ति की एकता है। इसलिये व्यक्ति को नामार्थ मानने में गौरव नहीं है।

शङ्का—घटत्व को शक्यतावच्छेदक मानने पर उसको भी वाच्य मानना होगा क्योंकि अवाच्य शक्यतावच्छेदक नहीं होता। इस प्रकार उसको भी नामार्थ मानने पर "अगृहीतविशेषण" इस पूर्व व्याख्यात न्याय से जाति में ही शक्ति होने से उसी में नामार्थता सिद्ध होगी व्यक्ति की वाच्यता सिद्ध नहीं होगी।

समाधानः—घट की उत्पत्ति में दण्ड कारण है। दण्डत्व कारण नहीं है। [1]अन्यथासिद्धि से शून्य और कार्य की उत्पत्ति के अव्यवहित काल में नियमतः रहने वाला ही कारण माना जाता है। दण्डत्व अन्यथा सिद्ध है। अतः कारण नहीं है किन्तु कारणतावच्छेदक है। "गङ्गायां घोषः" यहाँ गङ्गा का घोष में अन्वय न होने के कारण तीर में लक्षणा मानी गई है। तीरत्वावच्छिन्नधर्मिक जो गङ्गापदार्थ=प्रवाहरूपशक्यसम्बन्धिता

---

१. अन्यथासिद्धिशून्यस्य नियता पूर्ववर्तिता।

उसके ग्रहण से तीरत्वप्रकारक उपस्थिति एवं तत्प्रकारक शाब्दबोध होता है। सम्बन्धिता के अवच्छेदक ज्ञान से ही तीरत्व की उपस्थित्यादि होने से तीरत्वांश में लक्षणा नहीं मानते। शक्यसम्बन्ध तीर के समान तीरत्व के साथ नहीं है। अतः तीरत्व में लक्षणा नहीं हो सकती। सम्बन्धितावच्छेदक तीरत्व के होने से ही उपस्थिति आदि जो शाब्दबोध के कारण हैं उसकी उपपत्ति हो जाने से लक्षणा उस अंश में मानना व्यर्थ है। जिस प्रकार तीरत्व लक्षणा का विषय नहीं होने से अलक्ष्य है फिर भी लक्ष्यता का अवच्छेदक है। उसी प्रकार यहाँ भी घटत्वादि जाति की उपस्थिति के लिये शक्ति मानना व्यर्थ है। व्यक्ति में ही शक्ति है पूर्वोक्त रीति से घटत्वादि का भान उसमें शक्ति न रहने पर भी सम्बन्धितावच्छेदक होने से हो जायगा। इसी अभिप्राय से भट्टपाद ने लिखा है—"आनन्त्येऽपि हि" इत्यादि।

व्यक्तियों के अनन्त होने पर भी एकजाति को उपलक्षण=परिचायक मान लेने से शब्द का सभी व्यक्तियों के साथ शक्तिज्ञान सुलभ है। कारिका में सम्बन्ध पद शक्तिग्रह परक है।

यद्यपि जाति के पदार्थ होने पर व्यक्ति पदार्थ नहीं है। अथवा व्यक्ति के पदार्थ मानने से जाति पदार्थ नहीं है ऐसा नियम नहीं है। इस भाष्य से जाति और व्यक्ति दोनों में पृथक्-पृथक् शक्ति प्रतीत होती है तथापि "कस्यचित् किञ्चित् गुणभूतम् किञ्चित् प्रधानम्" इस अग्रिम भाष्य से जातिविशिष्ट व्यक्ति अथवा व्यक्तिविशिष्ट जाति में शक्ति (वाच्यता) सिद्ध होती है। इस आशय से विशिष्ट व्यक्ति की वाच्यता है क्योंकि इसी प्रकार का बोध अनुभव से भी सिद्ध है। विषयता प्रकारिता और विशेष्यिता दोनों का संग्राहक है। प्रकारिता सम्बन्ध से कारणतावच्छेदक जाति और विशेष्यितासम्बन्ध से कारणतावच्छेदक व्यक्ति है। इस प्रकार विषयिता सम्बन्ध से कारणतावच्छेदक के एक होने से "एकं नामार्थः" ऐसा कहा गया है। पहले विशिष्ट को नामार्थ होने पर विरोध परिहार किया गया। यहाँ जाति और व्यक्ति के नामार्थ होने से विरोध का परिहार किया गया है। इसलिये पुनरुक्तता नहीं हुई।

अथवा शाब्दज्ञानकारणता में बोधांश में प्रकारितया अवच्छेदकत्व शक्ति मानने से जाति में ही शक्ति, विशेष्यितया अवच्छेदकत्वशक्तिस्वरूपवादी के यहाँ केवल व्यक्ति में शक्ति सिद्ध होती है। यहाँ विषयितास्वरूप से प्रकारिता विशेष्यिता दोनों का अनुगम कर विषयितावच्छेदकत्व को शक्तिस्वरूप स्वीकार करने से जाति व्यक्ति दोनों नामार्थ सिद्ध होता है। यही विशिष्ट पक्ष से इसमें भेद हैं।

विशिष्ट की वाच्यता में दूसरा कारण यह है कि गोपद से गोत्व और गो व्यक्ति का बोध परस्पर अनन्वित होने से इसका स्मरण निर्विकल्पक हो जायगा। क्यों कि जिस प्रकार अनुभव होता है उसी प्रकार का स्मरण भी होता है यह नियम है। इसलिये जातिविशिष्ट व्यक्ति को वाच्य मानना युक्त है।

शङ्काः—जातिविशिष्ट व्यक्ति में शक्ति मानने पर मूलकारिका में "एकम्" इसकी सङ्गति कैसे होगी? क्योंकि दो की वाच्यता सिद्ध होने पर एक की वाच्यता विरुद्ध होगी।

समाधान—घटत्व विशिष्ट घट विषयक शाब्दबोध के प्रति घटत्व विषयक शक्ति ज्ञानस्वरूप से कारणता है। घटत्व विशिष्ट शक्ति ज्ञानस्वरूप से नहीं मानते हैं। क्यों

शब्दान्तर्गत वर्ण से स्मारित स्थानी वाचक है अथवा नहीं ऐसी विप्रतिपत्ति अर्थात् संशयीय यावत् कोटिका उपस्थापक वाक्य। इसमें साधुशब्दान्तर्गत वर्ण स्मारित वाचक है यह पक्ष दूसरों का है। वे वाचक नहीं हैं यह निषेध कोटि वैयाकरणों की है। साधु शब्दे=पचति राम इत्यादि साधु शब्दों में अन्तर्गत तिप् विसर्ग आदि ही बोधक-वाचक हैं। तेषामेव=बोधकत्व को ही शक्तत्व शक्ति निरूपण के अवसर में सिद्ध किया जा चुका है। अतः तैः—आदेश से स्मृत स्थानी लादि और स्वादि वाचक नहीं है यह भाव है॥ ६१॥

हिन्दी भाष्य— "एकं पदम्" = एक पद "एकं वाक्यम्" = एक वाक्य इस प्रकार की प्रतीति सर्वमत सिद्ध है। पद को वर्ण समूहात्मक, और वाक्य को पद समूह रूप मानने पर वर्णों के एवं पदों के अनेक होने से तदात्मक पद एवं वाक्य के एकत्व की प्रतीति नहीं हो सकती। अतः उक्त प्रतीति निर्वाह के लिए स्फोट मानना आवश्यक है। पद या वाक्य से अभिव्यक्त स्फोट के एक होने से एकत्व प्रतीति स्फोट निबन्धन पद और वाक्य में होती है।

शङ्का—एकार्थं बोधक होने के कारण वर्ण समूह तथा पद समूह में भी एकत्वेन व्यवहार असङ्गत नहीं है।

समाधान—अज्ञातार्थ पद के श्रवण होने पर भी "एकं पदं-वाक्यं वा" ऐसी प्रतीति होने से उक्त कल्पना असङ्गत है।

दूसरी असङ्गति यह है कि—वर्ण समूहात्मक पद में प्रत्येक वर्ण वाचक है या समस्त वर्ण। यदि प्रत्येक वर्ण वाचक हैं तो पूर्वोच्चारित वर्ण से ही अर्थ ज्ञान हो जाने के कारण वर्णान्तर के उच्चारण का वैयर्थ्य प्रसङ्ग है। यदि सम्पूर्ण वर्ण वाचक हैं तो क्रम से उत्पत्ति विनाशशाली वर्णों की एक काल में स्थिति सम्भव नहीं होने से उनका समूह निष्पन्न नहीं हो सकता। इसलिए सम्पूर्ण वर्णों की वाचकता कथा वृथा है।

शङ्का—पूर्व पूर्व वर्णानुगृहीत अन्तिम वर्ण, बोध का जनक होगा। अतः पूर्व वर्णों की अनुग्रहार्थ आवश्यकता होने से वैयर्थ्य भी नहीं है।

समाधान—पूर्व-पूर्व वर्णों का उत्तरोत्तर वर्ण में अनुग्रह किस प्रकार का उत्तर वर्ण के प्रति पूर्व वर्णों की जनकता अथवा अर्थ बोध में सहकारिता।

प्रथम पक्ष ठीक नहीं है। क्योंकि वर्ण वर्णान्तरोत्पत्ति के प्रति जनक नहीं है। द्वितीय पक्ष भी सङ्गत नहीं है, क्योंकि अविद्यमान पदार्थ किसी के सहकारी नहीं हो सकते। पूर्व वर्ण उत्तर वर्ण के समय विनाशी होने से अविद्यमान है। सहकारिता नहीं हो सकती।

शङ्का—पूर्व-पूर्व वर्णों के अनुभव से जायमान संस्कार से सहित अन्तिम वर्ण, अर्थ का बोधक है। ऐसा मानने से स्फोट की कल्पना अनावश्यक है।

समाधान—यह कौन सा संस्कार है। स्मरण कारणीभूत या व्रीह्यादिनिष्ठ प्रोक्षणादि से जन्य के समान अन्य कोई संस्कार।

स्मृतिकारणीभूत संस्कार जो कि वासना रूप है। स्मृति रूप फल के द्वारा उसकी कल्पना होती है। जो संस्कार जिस अनुभव से उत्पन्न होता है वह संस्कार स्वजनक अनुभव के विषय की स्मृति का जनक माना जाता है। विपरीत स्वभाव की कल्पना करने पर विषयान्तरानुभव जन्य संस्कार विषयान्तर का स्मारक हो जायगा। ऐसी अवस्था में पूर्वानुभूत वर्ण संस्कार पूर्व वर्णों के स्मरण कराने में समर्थ हो सकता है वर्णान्तर से जायमान बोध में साहाय्य नहीं कर सकता।

दूसरा पक्ष भी ठीक नहीं। क्रम से उत्पन्न वर्णों की एककाल अवस्थिति न होने से मिलकर एक किसी संस्कार के उत्पादन में सामर्थ्य नहीं है।

शङ्का—स्मृति में समारूढ़ वर्णों के द्वारा बोध उत्पन्न होगा।

समाधान—अनुभव के क्रम से ही स्मरण होता है ऐसा नियम नहीं है। पूर्व घटना का बाद में पीछे की घटना का पहले स्मरण देखा जाता है। इस प्रकार नदी और दीन, सरः और रसः इनमें क्रम वैपरीत्य होने पर भी अक्षरों में समानता है।

अनुभव के क्रम से विपरीत क्रम से वर्णों के स्मरण होने पर अनभिमत अर्थ की प्रतीति होने लगेगी। इसलिये उक्त प्रकार से अर्थबोध कराना ठीक नहीं है। इस प्रकार "एकं पदम् एकं वाक्यम्" इस प्रतीति की उपपत्ति तथा शक्ति लक्षणावृत्तियों के आश्रय के लिए एक नित्य स्फोट मानना आवश्यक है। स्फोट सिद्धि के उपपादक अनेक अन्य साधक युक्तियाँ हैं जिनका यहाँ उल्लेख विस्तृत होने के भय से नहीं किया गया है।

कत्व खत्वादि वर्ण (ध्वनि) धर्म रूषित तत्तदर्थ निरूपित शक्त्यादिका आश्रय स्फोट है। शुद्ध स्फोट की उपलब्धि नहीं होती ध्वनि धर्म के सहित ही उपलब्धि होती है[1]?

मध्यमा नाद से अभिव्यक्त अर्थवाचक कोई आन्तर पदार्थ ही स्फोट है ऐसी भी झलक परम लघु मञ्जूषा[2] से मिलती है।

स्फोट शब्द सर्व प्रथम महर्षि पाणिनि के "अवङ् स्फोटायनस्य" इस सूत्र में उपलब्ध होता है। स्फोट के सम्बन्ध में अधिक विचार करने के कारण ऋषि का नाम स्फोटायन हुआ।

स्फोट के आठ प्रकार हैं। उनमें पहला वर्ण स्फोट है। नैयायिक शक्त को पद कहते हैं। अतः प्रकृति और प्रत्यय दोनों शक्त होने से पद हैं। वैयाकरण सुबन्त और तिङन्त[3] को पद मानते हैं। इसलिये प्रकृति और प्रत्यय अलग-अलग पद नहीं हैं। प्रकृति से अभिव्यङ्ग्य और प्रत्यय से अभिव्यङ्ग्य स्फोट को वर्ण स्फोट से कहा गया है।

विप्रतिपत्तिज्ञान=एक धर्मी में विरुद्ध धर्म प्रकारक ज्ञान इससे भी संशय होता है। प्रकृत में नैयायिकों का मत है कि आदेश के द्वारा स्मृत स्थानी वाचक हैं आदेश नहीं। वैयाकरणों का कहना है कि आदेशों में वाचकता है स्थानी में नहीं। क्योंकि बोधकता ही शक्ति है। लोक में आदेश से ही अर्थ का बोध होता है स्थानी से नहीं। स्थानी का जो अर्थ निर्देश कहा गया है वह आदेश के अर्थ का स्थानी में आरोप कर बताया गया है॥६१॥

**ये तु प्रयोगान्तर्गतास्तिब्विसर्गादयो न वाचकाः। तेषां बहुत्वेन शक्त्यानन्त्यापत्तेः, एधाञ्चक्रे ब्रह्मेत्यादावादेशलुगादेरभावरूपस्य बोधकत्वासम्भवाच्च। किन्तु तैः स्मृता लकाराः स्वादयश्च वाचकाः लत्वस्य जातिरूपतया शक्ततावच्छेदकत्वौचित्यात्। अव्यभिचाराच्च। आदेशानां भिन्नतया परस्पर-**

---

१. स्फोट के सम्बन्ध में हमारा संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणसी के २२ वें दीक्षान्त समारोह के अवसर पर दिया गया दीक्षान्त भाषण जो कि 'सरस्वती सुषमा' में २०३७ के १, २ संयुक्त अंक में प्रकाशित है उसको देखें।

२. मध्यमा नादोऽर्थ वाचक स्फोटात्मक शब्द व्यञ्जक इति।

३. "सुप् तिङन्तं पदम्" इस सूत्र के अनुसार सुबन्त और तिङन्त को पद संज्ञा होती है।

व्यभिचरितत्वात्। "लः कर्मणि" इत्याद्यनुशासनानुगुण्याच्च। न ह्यादेशेष्वर्थवत्ताबोधकमनुशासनमुपलभामहे इत्याहुः—तान् स्वसाधकयुक्तिभिर्निराचष्टे—

व्यवस्थितेर्व्यवहृतेस्तद्धेतुन्यायतस्तथा ॥
किञ्चाख्यातेन शत्राद्यैर्लडेव स्मार्यते यदि ॥ ६२ ॥
कथं कर्तुर्वाच्यत्ववाच्यत्वे तद्विभावय ॥

व्यवस्थानुरोधात् प्रयोगान्तर्गता एव वाचकाः, न तु तैस्तत्स्मृता इत्यर्थः। तथाहि—पचतीत्यादौ लकारमविदुषो बोधान्न तस्य वाचकत्वम्। न च तेषां तिङ्क्षु शक्तिभ्रमाद् बोधः। तस्य भ्रमत्वे मानाभावात्। आदेशिनामपि तत्तद्वैयाकरणैः स्वेच्छया भिन्नानामभ्युपगमात्, कः शक्तः को नेति व्यवस्थानापत्तेश्च।

सर्वेषां शक्तत्वे गौरवं, व्यभिचारश्चास्त्येव। आदेशानां प्रयोगान्तर्गततया नियतत्वाद् युक्तं तेषां शक्तत्वम्। त थाचाऽऽदेशिस्मरणकल्पना नेति लाघवम्।

नैयायिकमतं दूषयितुमुपन्यस्यति—*ये त्विति*। वाचकत्वाभावे प्रयोजकमाह—*तेषामिति*। बहुत्वेनेत्युपलक्षणमनुगमकधर्माभावस्यापि तिङ्त्वसुप्त्वादीनामेकवचनत्वादिवदनुगमकत्वासम्भवात्तिङ्त्वाद्युपस्थितिं विनापि कृत्याद्यर्थोपस्थितेर्व्यभिचारेण शक्ततानवच्छेदकत्वाच्चेति बोध्यम्।

ननु तिबाद्यादेशिनामपि तत्तदनुबन्धभेदेन नानात्वान्नोक्तरीत्या तेषां वाचकत्वमत आह—*एधामिति*। अनुप्रयुज्यमानधातूत्तरैधादिनापि तदर्थबोधोपपत्तेर्नोक्तदोषोऽत आह—*ब्रह्मेति*। आदिना 'अद्य तिष्यो, लिट्, धुक्' इत्यादिसंग्रहः। लुगादेरित्यादिना, लुब्लोपयोः सः। *तैरिति*। आदेशैरित्यर्थः। उक्तदोषमाशङ्क्याह—*लत्वस्येति*। *जातिरूपतयेति*। लडादिलेषु ल—इत्यनुगतप्रतीत्या तत्सिद्धिरित्यभिप्रायः।

नव्यास्तु—शक्ततावच्छेदकतया न तत्सिद्धिः, सर्वलकारसाधारणलत्वस्यातिप्रसक्तत्वात् दशलकारमात्रवृत्तेस्तु शक्तिग्रहात् पूर्वमनुपस्थितेः पचन्नित्यादौ कृतिबोधापत्त्या तस्य शक्तत्वाऽवच्छेदकत्वासम्भवाच्च तिप्त्व तरत्वादिकमेव तदवच्छेदकमित्याहुः। तथाचोक्तविप्रतिपत्ती प्राचीनैः सह विवाद एवेति बोध्यम्।

*अव्यभिचाराच्चेति*। लत्वावच्छिन्नशक्तिग्रहस्य कृतिबोधात् पूर्वं नियमेन सत्त्वात्, तिप्त्वादीनां शक्यतावच्छेदकत्वे तु तदवच्छिन्नशक्तिग्रहं विनाऽपि तसादिशक्तिग्रहवत् कृतिबोधेनाऽऽदेशवाचकतावादिमते व्यभिचारो दुर्वार इति भावः।

ननु कार्य्यतावच्छेदककोटावव्यवहितोत्तरत्वनिवेशान्नेयमापत्तिरत आह–*लः कर्मणीतीति* । *इत्याहुरिति* । तथाचादेशानामेव वाचकत्वं सप्रमाणमिति तद्भावः । *स्वसाधकेति* । स्वमतपरिपोषकेत्यर्थः । व्यवस्थितेरित्यादिपञ्चम्यन्तत्रयस्य पूर्वकारिकास्थबोधकपदार्थेऽन्वयं प्रदर्शयन्नादौ व्यवस्थितेरित्येतद्विवृणोति—*व्यवस्थानुरोधादिति* । प्रमाणेन पदार्थनिर्द्धारणं व्यवस्था तदन्यथानुपपत्तेरित्यर्थः । *शक्तिभ्रमादिति* । लत्वावच्छिन्ननिष्ठवाचकत्वस्य तत्रारोपादित्यर्थः । *मानाभावादिति* । विषयाबाधस्यैव भ्रमत्वे तन्त्रतया प्रकृते बोधकत्वशक्तेस्तत्रबाधादिति भावः ।

नन्वादेशानां बहुत्वमेव तत्र शक्तिस्वीकारे बाधकमत आह–*आदेशिनामपीति*। *वैयाकरणैः* । शाकटायनप्रभृतिभिः । *व्यवस्थेति* । इदमेव वाचकमिति निर्द्धारणाऽनुपपत्तेरित्यर्थः । अनुशासनस्य सर्वत्रापि सत्त्वादिति भावः । सर्वेषामित्यस्य विनिगमकाभावादित्यादिः । ननु तथाप्यादेशापेक्षयाऽऽदेशिनामल्पत्वे तत्प्रयुक्तलाघवादादेशिष्वेव वाचकत्वं सेत्स्यतीत्यत आह—*व्यभिचारश्चेति* । ननु विनिगमनाविरहादेवादेशिनां वाचकतासिद्धिरत आह—*आदेशानामिति* । तथाच गौरवादिदोषस्य तत्परिहारस्य चोभयोः साम्येऽप्यादेशिस्मरणकल्पनाविरहप्रयुक्तलाघवसहकृतप्रयोगनैयत्यमेवादेशानां वाचकत्वे विनिगमकमित्याखण्डलार्थः ।

अर्थ—"येतु" इत्यादि से नैयायिक मत का उपन्यास करते हैं। प्रयोग के अन्तर्गत अर्थात् आदेश तिप् विसर्ग आदि वाचक नहीं है। प्रयोग के अन्तर्गत शब्दों (आदेश) की अधिकता होने से शक्ति का आनन्त्य हो जायगा। "एधाञ्चक्रे" इसमें लिट् का लुक् और "ब्रह्म" पद में सुलुक् रूपादेश अभाव रूप होने के कारण अर्थावबोधक नहीं हो सकेगा। अतः आदेश रूप लुक् से स्मृत लकार तथा सुरूप स्थानी वाचक है। लकार वृत्ति लत्व जाति एक होने से शक्तावच्छेदक एक होने में लाघव है। आदेश तिप् तस् झि इत्यादि भेद से अनेक प्रकार के होने से तिप् से बोध होने पर तस् के बोध का तस् से बोध होने पर पर तिप् के बोध का अभाव होने से व्यभिचार भी होगा। लकार के बोधक होने से सभी तिङ् रूप आदेशों से एक ही लकार का स्मरण होगा। अतः व्यभिचार शङ्का का भी अभाव है।

आदेश से स्मृत स्थानी के वाचक होने में "लः कर्मणि" इत्यादि सूत्र अनुकूल है। (लकार का ही कर्ता-कर्म आदि अर्थों में विधान है तिवादि आदेशों का नहीं)। आदेशों में वाचकत्व का प्रतिपादन करने वाला सूत्र उपलब्ध नहीं होता है।

इस मत का स्वपक्ष साधक युक्तियों के द्वारा निराकरण करते हैं। "व्यवस्थितेर्व्यवहृतेः"[1] व्यवस्थिति = प्रमाण से अर्थ का निर्णय, व्यवहृति = व्यवहार है। तद्धेतु न्याय = हेतु को कारण मानने से तत्कार्य में हेतुता व्यर्थ है। इन तीनों पञ्चम्यन्त पदार्थों का पूर्वकारिका घटक "बोधकाः" इसके साथ अन्वय है। अतः आदेश वाचक है।

युक्त्यन्तर भी है—आख्यात = तिङ् तथा शतृ शानच् आदि प्रत्यय से यदि लट्

१. व्यवस्थितिप्रमाण से पदार्थों का अवधारण है।

लकार का स्मरण मानकर अर्थ बोध किया जायगा तो तिङन्त स्थल में लकार आश्रय का वाचक नहीं है। अपितु मीमांसक मत में भावना और न्याय मत में कृति का वाचक है। शतृ प्रत्ययादि स्थलों में आश्रय (कर्ता) का वाचक मानते हैं। एक ही स्थानी लकार का कभी कर्ता में वाच्यत्व और कभी अवाच्यत्व यह द्विविध विरुद्ध धर्म कैसे रह सकता है। यह विचारणीय है ॥ ६३ ॥

व्यवस्था की अन्यथा अनुपपत्ति से प्रयोगान्तर्गत आदेश ही वाचक है। उन आदेशों से स्मृत स्थानी वाचक नहीं है यह भाव है। "पचति" इत्यादि स्थल में लकार को नहीं जानने वालों को भी बोध होने से स्थानी लकार में वाचकत्व नहीं है।

शङ्का—लकार की शक्ति का तिङ् में भ्रम होने से वहाँ बोध होता है।

उत्तर—तिङ् में शक्ति का भ्रम है इसमें कोई प्रमाण नहीं है। (बोधकत्व शक्ति के अबाध होने से विषय बाध रूप भ्रम नहीं हो सकता)

भिन्न-भिन्न वैयाकरणों ने इच्छानुसार आदेशी स्थानी का भिन्न-भिन्न स्वरूप माना है। अतः कौन स्थानी शक्त है कौन नहीं इसकी व्यवस्था=यही वाचक है इस प्रकार क प्रमाणों से निर्धारण नहीं हो सकता सभी स्थानी को शक्त (वाचक) मानने पर गौरव है और व्यभिचार है। जिस स्थानी से जहाँ बोध हुआ वहाँ दूसरे स्थानी के बिना भी बोध होने से व्यभिचार समझना चाहिए। आदेश प्रयोग के अन्तर्गत होने से उनका स्वरूप नियत है (स्थानी के समान इच्छानुसार अनियत नहीं)। अतः इन्हीं को वाचक मानना चाहिये। इनके वाचक होने पर स्थानी के स्मरण की कल्पना न होने से लाघव है।

हिन्दी भाष्य—नैयायिक मत का अभिप्राय यह है कि प्रयोग के अन्तर्गत श्रूयमाण (आदेश) वाचक नहीं है। किन्तु उनके द्वारा स्मरण किये गए स्थानी वाचक हैं। लकार रूप स्थानी में "तिप् तस् झि" इत्यादि विभिन्न आदेशों के होने से इनकी आनुपूर्वी अनेक है। स्थानी लकार की आनुपूर्वी एक है। इसलिए आदेश की अपेक्षा स्थानी की आनुपूर्वी में एक ही शक्ततावच्छेदक मानने से लाघव है। इसी प्रकार प्रत्येक आदेश में शक्ति मानने से आदेश भेद से शक्ति अनेक माननी होगी। स्थानी में शक्ति मानने से एक मात्र लकार में ही शक्ति सिद्ध होती है। इसी प्रकार "एधाञ्चक्रे" एवं "ब्रह्म" इत्यादि स्थलों में क्रम से लिट् का तथा सु का लुक् होता है। लुक से तात्पर्य उन शब्दों की निवृत्ति से है। निवृत्ति अभाव रूप है। अतः वाचक नहीं हो सकती। स्थानी के वाचक होने पर लिट् सु इनके भाव रूप होने से उनमें वाचकता का सौलभ्य है।

"लः कर्मणि" इस सूत्र के अनुसार लकार का ही कर्ता कर्म में अनुशासन है। तिबादि का किसी अर्थ में अनुशासन करने वाले वचनों की उपलब्धि नहीं है।

इस मत के खण्डन करने के लिए "व्यवस्थितेः व्यवहृतेः" इत्यादिकारिका लिखी गई है। व्यवस्थिति से व्यवस्था ली गई है। प्रमाण से पदार्थ निश्चय [1]व्यवस्था है। पचति इस शब्द की व्युत्पत्ति (प्रकृति प्रत्यय विभाग) को नहीं जानने वालों को भी अर्थ का बोध होता है। अतः स्थानी की वाचकता असङ्गत है।

---

१. बोध की अनापत्ति ही अव्यवस्था किसी ने माना है। अतः बोध होना व्यवस्था है।

शङ्का—जिस स्थल में स्थानी के स्मरण के विना ही अर्थ बोध होता है वहाँ शक्ति के न रहने पर आदेश में शक्ति का भ्रम होने से बोध होता है। अर्थात् लत्वावच्छिन्नवाचकत्व का तिङ् में आरोप है।

समाधान—विषय के बाध होने पर ही भ्रम माना जाता है। प्रकृत में बोधकत्व शक्तिरूप विषय का तिङ् में बाध नहीं होने से भ्रमकल्पना निष्प्रामाणिक है। विभिन्न व्याकरणों में स्थानी की कल्पना भिन्न-भिन्न रूप से की गई है। जैसे "रामः" इस में पाणिनीय व्याकरण के अनुसार विसर्ग का परम्परया स्थानी सुं अन्य व्याकरण में रु तथा कलाप व्याकरण में सि माना गया है। ऐसी अवस्था में किस स्थानी में शक्ति है किसमें नहीं इसका प्रमाण से निर्णय रूप व्यवस्था नहीं हो सकेगी।

सभी स्थानियों में शक्ति मानने में गौरव एवं व्यभिचार दोष है। किसी को आदेश से सु का स्मरण और उससे अर्थ बोध किसी को रु और किसी को सि के स्मरण से बोध होने से जहाँ सु का बोध वहाँ रू और सि नहीं है जहाँ सि है वहाँ सु और रु नहीं है जहाँ रु है वहाँ सु व सि नहीं है इस प्रकार बोध सर्वत्र हैं पर उसके कारण अनेक होने से कहीं कोई है कहीं कोई नहीं है। अतः व्यभिचार है। आदेश के वाचक मानने पर आदेश सर्वत्र समान होने से जहाँ उसका बोध हैं वहाँ सर्वत्र आदेश एक होने से है। उसका अभाव नहीं है। अतः इस पक्ष में व्यभिचार दोष नहीं होगा यह भाव है।

यद्यपि स्थानी की अपेक्षा आदेश के स्वरूप अधिक हैं। सभी शक्त होने से लाघव गौरव में समानता[1] ही है। तथापि आदेश से स्थानी के स्मरण द्वारा बोध की कल्पना में गौरव अधिक है। आदेश को वाचक मानने वालों को स्थानी के स्मरण की कल्पना नहीं करनी पड़ती है यह भाव है।

साधकान्तरमाह—*व्यवहृतेरिति* ॥ व्यवहारस्तावच्छक्तिग्राहकेषु मुख्यः। स च श्रूयमाणतिङादिष्वेवेति त एव वाचका इत्यर्थः।

किञ्च,—*तद्धेतुन्यायत इति* ॥ लकारस्य बोधकत्वे, 'भू–ल' इत्यतोऽपि बोधापत्तिः स्यात्। तादृशबोधे 'भव्–अति' इति समभिव्याहारोऽपि कारणमिति चेत्, तर्ह्यावश्यकत्वादस्तु तादृशसमभिव्याहारस्यैव वाचकत्वशक्तिः। अन्यथा लकारस्य वाचकत्वं तादृशसमभिव्याहारस्य कारणत्वञ्चेत्युभयं कल्प्यमिति गौरवं स्यात्।

तथाच तादृशसमभिव्याहारः, समभिव्याहृता वर्णा वेत्यत्र विनिगमनाविरहात् प्रयोगान्तर्गता वर्णा वाचका इति सिद्ध्यतीति भावः।

अपि च लकारस्यैव वाचकत्वे कृत्तिङोः कर्तृभावनावाचकत्वव्यवस्था त्वत्सिद्धान्तसिद्धा न स्यादित्याशयेनाह–*किञ्चेति* ॥ आदेशानां वाचकत्वे च तिङ्त्वेन भावनायां, शानच्त्वादिना कर्तरि शक्तिरित्युपपद्यते विभाग इति भावः।

न च शानजादौ कृतिर्लकारार्थः, आश्रयः शानजर्थ इत्यस्तु, "कर्त्तरि

१. व्यभिचार दोष भी दोनों पक्षों में समान है।

कृत्" ( पा० सू० ३।४।६७ ) इत्यनुशासनादिति शङ्क्यम् । स्थान्यर्थेन निराकाङ्क्षतया शानजादौ "कर्तरी"त्यस्याप्रवृत्तेः । अन्यथा घञादावपि प्रवर्त्तेत ॥ ६२½ ॥

ननु बोधकतायाः शक्तित्व एव भवदुक्तव्यवस्थोपपत्तिः । न च बोधकत्वस्य शक्तित्वं तन्मतसिद्धं किन्तु सङ्केतस्य पदार्थान्तरस्य वा तत्त्वम् । तथाचानुशासनेन यत्र सा प्रतिपाद्यते; तत्रैव तदङ्गीकारेण कथं तिबादिषु तत्सिद्धिः । स्मरणकल्पनागौरवं तु प्रामाणिकत्वादपि न दुष्टमित्यस्वरसात् प्रयोगे श्रूयमाणानां तिबादीनां वाचकत्वे साधकान्तरमुपन्यस्यतीत्याह—*साधकान्तरमिति* । *मुख्य इति* । मुख्यत्वं च तस्मिन् शक्तिग्राहकान्तरनिरपेक्षत्वम् । व्याकरणादिना शक्तिग्रहे नियमे तद्ग्राहकान्तरापेक्षणात् । *सचेति* । व्यवहारजन्यशक्तिग्रहश्चेत्यर्थः । *तिङादिष्वेवेति* । व्यवहारेण पूर्ववाक्ये तद्ग्रहेऽप्यावापोद्वापाभ्यां पश्चात्तद्घटकतिङादिष्वेव तन्निर्णयादिति भावः ।

ननु प्रयोगान्तर्गतवर्णेषु सर्वसिद्धव्यवहारेण शक्तिग्रहे घटमानयेत्याद्यन्तर्गतशबादीनामपि वाचकत्वापत्तिः । न च सेष्टा । विकरणानां नैरर्थक्यमिति सिद्धान्तव्याकोपात् । किञ्चाऽऽनयनादिव्यवहारस्य लोडाद्यन्तप्रयोगं विनाऽसम्भवेन तादृशप्रयोगान्तर्गतवर्णानां तेन तत्त्वसिद्धावपि तद्रहितवाक्यान्तर्गतवर्णेषु वाचकत्वमनुशासनेनैवेष्टव्यम् । तथाच तत्रादेशिनां वाचकत्वसिद्धावन्यत्राप्यादेशिषु सा कल्प्येत्यस्वरसादाह—*किञ्चेति* ॥ *तद्धेत्विति* ॥ "तद्धेतोरेव तत्त्वे किं तेन" इति न्यायाकारः, लाघवमूलकश्चायं न्यायः उभयोर्हेतुत्वे गौरवापत्तेः । तं सङ्गमयति—*लकारस्येति* ॥ *बोधापत्तिरिति* ॥ भवनकर्तृबोधापत्तिरित्यर्थः । "न 'केवल' इति न्यायात् केवललकारस्य प्रयोगानर्हत्वाद्'भू' इत्युक्तम् । लकारदशायां शपोऽसम्भवान्न भवतीत्युपात्तम् । तथाच भवतीत्यत्रानुसंहिताल्लकाराद्यथा कर्तृबोधस्तथा प्रत्यक्षश्रुतलकारादपि कर्तृबोधापत्तिरिति भावः ।

न चासाधुत्वज्ञानं प्रतिबन्धकम् । शक्तत्वरूपसाधुताया अपि सत्त्वादपभ्रंशादपि बोधोदयेन तदीयज्ञानस्याप्रतिबन्धकत्वाच्चेति भावः ॥ *तादृशेति* ॥ आपादितकर्तृबोधे इत्यर्थः ॥ *समभिव्याहार इति* ॥ पूर्वापरीभावापन्नवर्णसमुदाय इत्यर्थः ॥ आवश्यकत्वात्तं विना लकारेणाऽपि बोधाजननेनोक्तसमभिव्याहारस्यापेक्षणादित्यर्थः ॥ *वाचकत्वशक्तिरिति* ॥ आर्थबोधकत्वरूपा शक्तिरित्यर्थः । तथाचाप्राप्तकालता वर्णस्फोटोपयोगित्वान्न स्यादिति भावः । वाचकत्वानभ्युपगमे आदेशिशक्तिवादिमते गौरवं प्रदर्शयति—*अन्यथेति* । उक्तसमभिव्याहारस्य वाचकतानभ्युपगमे इत्यर्थः ।

नन्वेतावता समभिव्याहारस्य वाचकत्वमायातं, न प्रयोगान्तर्गतधातुप्रत्ययघटकानां वर्णानामत आह—*तथाचेति* ॥ *विनिगमनाविरहादिति* ॥ न च वर्णानां बाहुल्यमेव विनिगमकम् । उक्तानुपूर्व्यास्तदनुगमकत्वात् । किञ्च समभिव्याहारस्य

वाचकत्वे तत्घटकनानावर्णानामवच्छेदकतायां गौरवम् । वर्णानां वाचकत्वे तूक्तानुपूर्व्या एकस्या एव तत्त्वमिति लाघवस्यैव विनिगमकत्वमिति भावः ।

ननु प्रयोगान्तर्गतवर्णस्मारितवर्णत्वावच्छेदेन वाचकत्वसिद्धौ प्रकृतायां वाचकत्वाभावसाधनाय भू + ल् इत्यतो भवन क्रियाकर्तृ बोधापादनमनुचितम् । तादृशलकारस्य प्रयोगान्तर्गतवर्णास्मारितत्वात् । तथाच नोक्तयुक्तिः समभिव्याहारस्य वाचकत्वसाधिका । नाप्यत्र तद्धेतुन्यायावकाशः समभिव्यहारस्य लवाचकताग्रहोपयोगितया शाब्दबोधे हेतुत्वेऽपि तद्वाचकतायां मानाभावेन तेन तदन्यथासिद्धयसम्भवात् । लकारस्य वाचकत्वे त्वनुशासनस्यैव मानत्वादित्यपरितोषान्मूलमवतारयति—*अपि- चेति* ॥ *न स्यादिति* ॥ स्थानिनो लकारस्योभयत्रैक्यादिति भावः ।

नव्यनैयायिकनये तु नेयमापत्तिः तैः प्रयोगान्तर्गततिबादीनामेव वाचकताया अभ्युपगमात् । धातुप्रत्ययलोपस्थले तत्तदर्थबोधोपपादनं तूभयोः समप्रयत्नकत्वमित्यवधेयम् । *इत्यस्त्विवति* ॥ तथाच तदुभयशक्त्यैव कर्तृलाभः । कृत्याश्रयस्यैव कर्तृत्वादिति भावः ॥ *अन्यथेति* । अनाकाङ्क्षेऽपि शास्त्रप्रवृत्ताविरयर्थः शक्ततावच्छेदकभेदस्य तत्रापि सत्त्वादिति भावः ॥ ६२३ ॥

अर्थ—आदेश के वाचकत्व में प्रमाणान्तर देते हैं—व्यवहृतेति । शक्ति ग्राहकों[1] में व्यवहार प्रधान है । व्यवहार श्रूयमाण तिङादि आदेशों से ही है । अतः वे ही वाचक हैं ।

"तद्धेतुन्यायतः"—स्थानी लकार में बोधकता रहने पर "भू ल" इससे भी बोध होना चाहिए । यदि कोई कहे कि भवन कर्त्ता इस बोध में भव् अति ऐसा समभिव्याहार कारण है । ("भू ल" इसमें वैसा समभिव्याहार नहीं होने से बोधापत्ति नहीं है ) तो भव् अति इस समभिव्याहार में ही बोधकत्व शक्ति आवश्यक होने से मानी जानी चाहिए । भव् अति इसमें शक्ति न मानने पर लकार में शक्ति और ( ल से बोध वारण के लिए) भव् अति समभिव्याहार को कारण ये दोनों मानना होगा । इसलिए गौरव, होगा । ऐसी दशा में धातूत्तरत्व विशिष्ट तिप् तस् रूप समभिव्याहार अथवा पूर्वापरीभावापन्न साधुशब्द प्रयोग घटक को वाचक मानें इन दोनों में अन्यतर साधक प्रमाण न होने से प्रयोग घटक वर्ण = प्रकृति प्रत्यय को ही वाचक मानना चाहिए ।

अन्य युक्ति भी है—लकार को ही वाचक मानने पर कृत्-शतृ शानच् प्रत्यय से कर्ता और तिङ् से भावना का बोध आपके मत में नियत माना गया है । यह नियत व्यवस्था उपपन्न नहीं होगी क्योंकि स्थानी लकार एक ही है । आदेश को वाचक मानने पर तिङ् की भावना में और शतृ शानच् आदि कृत् प्रत्ययों की कर्त्ता में शक्ति है । इस प्रकार विभाग की उपपत्ति हो जाती है ।

शङ्का—शानच् आदि स्थल में लकार का कृति अर्थ होता है । और कृत् प्रत्यय कर्त्ता में होता है इत्यर्थक "कर्त्तरि कृत्" इस सूत्र के अनुसार कृत्प्रत्यय शानच् का आश्रय अर्थ मानने से उक्त दोष का परिहार हो जायगा ।

---

१. शक्तिग्रहं व्याकरणोपमानकोशाप्तवाक्याद् व्यवहारतश्च । वाक्यस्य शेषाद् विवृतेर्वदन्ति सान्निध्यतः सिद्धपदस्य वृद्धाः ।

समाधान—स्थानी लकार के अर्थ से ही आदेशरूप शानच् की अर्थाकाङ्क्षा पूर्ण हो जाने से निराकांक्ष शतृ शानच् आदि प्रत्ययों के अर्थावबोध के लिए 'कर्त्तरिकृत्' इस सूत्र की प्रवृत्ति नहीं होगी। ऐसा न मानने पर अर्थ विशेष में निराकांक्ष घञादि प्रत्ययों का विधान भी उक्त सूत्र से कर्त्ता में होने लगेगा॥ ६२॥

हिन्दी भाष्य—बोधकता शक्तिवादी के यहाँ लकारानभिज्ञ को भी 'पचति' इससे बोध देखने के कारण आदेश में बोधकता शक्ति सिद्ध होती है। किन्तु न्याय मत में सङ्केत को ही शक्ति माना गया है। मीमांसक मत में पदार्थान्तर शक्ति है। ऐसी अवस्था में भी शक्ति निर्णय में "लः कर्मणि" इस सूत्र का अवलम्बन लेना उचित है। इसके अनुसार लकार की ही शक्ति कर्त्ता आदि में सिद्ध होती है न कि आदेश तिबादि की। इस आरोप के निराकरणार्थ साधकान्तर लिखते हैं व्यवहृतेः—।

इस पद की इस अर्थ में शक्ति है इसका निर्णय व्याकरण आदि से होता है। इनमें व्यवहार भी परिगणित है। यह सभी शक्ति ग्राहकों में मुख्य माना गया है। शक्तिग्रहण कराने में दूसरे शक्ति ग्राहक की अपेक्षा न करना ही इसमें मुख्यता है। व्याकरणादि से शक्तिग्रह कराने में निरपेक्षता नहीं है। "तस्यापत्यम्" इस सूत्र से अण् प्रत्यय का अपत्य अर्थ में शक्ति बोध के समय अपत्य का शक्ति ग्रह अपेक्षित है। उसकी शक्ति ग्रह के विना 'तस्यापत्यम्' इससे उस अर्थ में शक्ति ग्रह नहीं हो सकेगा। उसकी शक्ति का ग्रहण शब्दान्तर से उसका भी शब्दान्तर से इस प्रकार अनवस्था हो जायगी। अतः व्यवहार से अपत्य का अर्थ निर्णीत होता है। व्यवहार में अन्य ग्राहक की अपेक्षा नहीं होती। अतः मुख्य व्यवहार से शक्ति ग्रह का उदाहरण—किसी व्यक्ति ने "घटमानय"। (घड़ा लाओ) ऐसा कहा। इसके वाद आदेशपाल (नौकर) इसको सुनकर घड़ा ले आता है। इसी प्रकार "गामानय" इसको सुनकर गौ ले आता है। समीपस्थ बालक जो सभी शब्दों के अर्थ से परिचित नहीं है। वह इसको देखकर अन्वय व्यतिरेक से गो घटादि पदों का अर्थ जानता है। इसके ज्ञान में अन्य शक्ति ग्राहक की अपेक्षा नहीं होती है। और अन्य शक्ति ग्राहकों का उदाहरण काव्य प्रकाश में देखिये। व्यवहार से प्रथमतः वाक्य में शक्ति ग्रह होने पर भी लाघव से अन्वय व्यतिरेक द्वारा पदों में शक्ति मानी जाती है उसी प्रकार व्यवहार से आदेश तिबादि में शक्ति सिद्ध होने पर भी अनुशासन के अनुरोध से लाघवात् स्थानी में शक्ति का अपलाप नहीं किया जा सकता। अतः आदेश में शक्ति कल्पना प्रामाणिक नहीं है। इस आशय की शङ्का के निवारणार्थ साधकान्तर दिया है—"तद्धेतुन्यायः"—

तस्य हेतुः तद्धेतुः सचासौ न्यायः तद्धेतुन्यायः। उसको कारण मानने की अपेक्षा उसके हेतु को कारण मानना चाहिए। यह न्याय का तात्पर्य है। उदाहरण के रूप में लकार को वाचक मानने पर "भू ल" इससे भवन कर्त्ता का बोध होना चाहिए पर तादृश बोध में भव् अति समभिव्याहार कारण होने से बोध नहीं हुआ। "भू ल" इसकी अपेक्षा उसके बोध में कारणी भूत समभिव्याहार को ही हेतु मानना चाहिए। अन्यथा लकार को वाचक तथा बोध के लिए समभिव्याहार को कारण मानने में गौरव होगा। इसी प्रकार लकार को वाचक मानने पर कृत् (शतृ शानच्) कर्त्ता का वाचक, तिङ भावना या कृति का वाचक है यह विभाग नहीं होगा। क्योंकि लकार स्थानी एक है। आपके मत में ऐसा विभाग माना गया है। आदेश में शक्ति होने से तिङ् भावना में, कृत् आश्रय में इस प्रकार विभाजन किया जा सकेगा।

यदि कहें कि "कर्त्तरि कृत्" इस सूत्र के अनुरोध से शानच् आदि प्रत्यय स्थल में लकार की कृति और शानच् का कर्त्ता ( आश्रय ) अर्थ है। अतः विभाग अनुपपन्न नहीं है तो स्थानी के अर्थ को आदेश कहता है इस नियम से शानच् आदि प्रत्ययों की अर्थाकांक्षा स्थानी के अर्थ से ही शान्त होने के कारण निराकांक्ष में अर्थबोध कराना व्यर्थ होने से उक्त सूत्र की प्रवृत्ति वहां नहींहोगी। निराकांक्ष स्थल में भी सूत्र प्रवृत्ति मानने पर "पाकः" यहाँ 'भावे, इस सूत्र से घञ् के भावार्थ बोधक होने के कारण निराकांक्ष होने पर भी 'कर्त्तरि कृत्' इस सूत्र से कर्त्ता का बोध होने लगेगा। अतः निराकाङ्क्ष में "कर्त्तरि कृत्" इत्यादि सूत्रों की प्रवृत्ति नहीं होती ॥ ६२ ॥

'देवदत्तः पचमान'इत्यादिसामानाधिकरण्यानुरोधाच्छानचः कर्ता वाच्यः स्यादित्याशङ्क्याह—

तरबाद्यन्ततिङक्ष्वस्ति नामता कृत्स्विव स्फुटा ॥ ६३ ॥
नामार्थयोरभेदोऽपि तस्मात्तुल्योऽवधार्य्यताम् ।

"पचतितरां मैत्रः", "पचतिकल्पं मैत्र" इत्यादिषु नानार्थत्वाभेदान्वययोः सम्भव एवेति कर्तृवाचकता स्यादिति भावः। न च 'पचतिकल्पम्' इत्यत्र सामानाधिकरण्याऽनुरोधात् कर्त्तरि लक्षणा, 'पचमान' इत्यत्राप्यापत्तेरिति। "लः कर्म्मणि" इत्यनुशासनञ्च लाघवात् कल्पिते लकारे कर्त्रादिवाचित्वं कल्पितमादायेत्युक्तम् ॥ ६३½ ॥

इति वर्णस्फोटनिरूपणम्।



*सामानाधिकरण्यानुरोधादिति*। शानचः कृतिवाचकत्वे सर्वानुभवसिद्धाभेदान्वयबोधानुपपत्तेरित्यर्थः। लडादेशत्वबोधनफलं धात्वर्थवर्त्तमानत्वप्रतीतिरेवेति बोध्यम्। *पचतिकल्पमिति*। इदञ्च स्वाद्यन्तं नामेति मतमनुसृत्य। 'सत्त्वप्रधानानि नामानि' इतिनिरुक्ताद् द्रव्यविशेष्यकबोधजनकत्वं नामत्वम्। तदेव च 'नामार्थयोः' इति व्युत्पत्तिघटकम्। अत एव निपातार्थस्य भेदाऽन्वय इति मतेनेदं दूषणमिति तु परे। लक्षणेत्यस्य लस्येति शेषः।

*आपत्तेरिति*। नच सा तवेष्टेति भावः। नन्वादेशानां वाचकत्वे आदेशिशक्तिप्रतिपादक "लः कर्मणि" इत्यादिसूत्राणां वैयर्थ्यमत आह—*लः कर्मणि*। *उक्तमिति*। आख्यातशक्तिनिरूपणावसर इति शेषः। एवञ्च प्रयोगे श्रूयमाणप्रकृतिप्रत्ययघटकवर्णेषु शक्तिर्वर्णस्फोट इति पर्य्यवसन्नम् ॥ ६३½ ॥

इति भूषणसारदर्प्पणे वर्णस्फोटनिरूपणम् ॥ १३ ॥



अर्थ—"देवदत्तः पचमानः" ( पाक करते हुए देवदत्त ) इत्यादि स्थल में सामानाधिकरण्य ( अभेदान्वय ) के अनुरोध से शानच् का कर्त्ता वाच्य होगा ( कृति अर्थ मानने से अभेद भान नहीं होगा ) इस आशङ्का का समाधान 'तरवाद्यन्त' इत्यादि से कहते हैं।

( अभेदान्वय मात्र से अर्थ निर्णय मानने पर ) तरवाद्यन्त तरप् आदि प्रत्ययान्त तिङ् में, अर्थात् तिङन्त प्रकृति तरवन्त में कृत्-कृदन्त के समान नामता प्रातिपदिकत्व एवं दोनों नामार्थों का परस्पर अभेदान्वय भी स्पष्ट है। तरप् आदि प्रत्ययान्त तिङ अर्थात् तिङन्त प्रकृतिक तरवन्त में कृत्–कृदन्त के समान नामता–प्रातपदिकत्व एवं दोनों नामार्थों का परस्पर अभेदान्वय स्पष्ट है। अतः कृत् स्थल के नामार्थान्वयानुरोध से "पचतितराम्" यहाँ का नामार्थान्वयानुरोध तुल्य है इसका विचार करें ॥ ६३ ॥

पचतितरां चैत्रः "पचति कल्पं मैत्रः" इत्यादि स्थल में नामार्थता और अभेदान्वय के समान होने से कर्त्ता की वाच्यता हो जायगी।

यदि "पचति कल्पम् मैत्रः इसमें अभेदान्वय के अनुरोध से कर्त्ता में लक्षणा है ऐसा कहें तो पचमानः इसमें भी लक्षणा की आपत्ति हो जायगी। 'लः कर्मणि' इत्यादि सूत्र से लाघव की दृष्टि से कल्पित किये गये लकार में कर्ता आदि का वाचकत्व कल्पित कहा गया है ॥ ६३ ॥

इति "वर्णस्फोट निरूपणम्"

हिन्दी भाष्य—यद्यपि अन्यत्र सर्वत्र स्थानी ही वाचक है आदेश नहीं तथापि "पचमानः पचन्" इत्यादि शानच् शतृ प्रत्यय स्थल में देवदत्तादि पदार्थ के साथ अभेदान्वय होने से शानच् आदि प्रत्ययों का कर्त्ता वाच्य मानते हैं। इसके समाधान में कारिका लिखी गई है—तिङन्त प्रकृतिक तरप् प्रत्ययान्त स्थल "पचतितराम्" इसमें अतिशयित जो विक्लिति तदनुकूल व्यापार जनक कृति के साथ चैत्र आदि कर्त्ता का अभेदान्वय सम्भव नहीं है। एवं पचति कल्पं मैत्रः यहाँ पर ईषदून जो विक्लिति तदनुकूल भावना जनक कृति के साथ मैत्रादि का अभेदान्वय वाधित है। अतः यहाँ भी तिङ का कर्त्ता वाच्य होना चाहिए। आपके मत में तिङ का अर्थ कृति है। अभेदान्वय का अनुरोध "पचमानः" और "पचतितराम्" दोनों इन स्थलों में समान है। एक स्थान में तादृश अनुरोध माना जाय अन्यत्र नहीं माना जाय इसमें कोई कारण नहीं है। "नामार्थनामार्थयोः" इस व्युत्पत्ति में नाम पद से सत्त्व प्रधान का ग्रहण है। "सत्त्वप्रधानि नामानि" ऐसा निरुक्त में भी लिखा है। सत्त्व प्रधान का अर्थ द्रव्य प्रधान। लिङ्ग संख्या में अन्वयी को द्रव्य कहते हैं। "पचतितराम्" इत्यादि स्थलों में प्रतिपाद्य भावना सत्त्वभूता नहीं है। किन्तु असत्त्वरूपा है। अतः "नामार्थ" इस व्युत्पत्ति का यह विषय ही नहीं है।

दूसरी बात यह है कि नाम जन्य जो प्रतीति उसका जो मुख्य विशेष्य होता है उन्हीं दोनों का अभेदान्वय इस व्युत्पत्ति से प्रतिपादित है। तिङर्थ कर्त्ता का आप ( वैयाकरण ) के मत में भावना में विशेषण होने से चैत्रादि कर्त्ता के साथ अभेदान्वय कैसे हो सकता है। दोनों विशेष्य भूत ही का अभेदान्वय विहित है। इस पक्ष में ग्रन्थोक्त दोष नहीं है। वर्ण स्फोट से तात्पर्य प्रकृति और प्रत्यय स्फोट से है। अर्थात् श्रूयमाण प्रकृति और प्रत्यय के घटक वर्णों से रूषित स्फोट वर्णस्फोट है ॥ ६३ ॥

इति "वर्ण स्फोट निरूपणम्"

## अथ पदस्फोटनिर्णयः

**अथाऽऽदेशा वाचकाश्चेत् पदस्फोटस्ततः स्फुटः ॥ ६४ ॥**

एवमादेशानां वाचकत्वे सिद्धे पदस्फोटोऽपि सिद्ध एवेत्याह—*अथेत्यादि* ॥ आदेशास्तिब्विसर्गादयः । अयम्भावः—समभिव्याहृतवर्णानां वाचकत्वे सिद्धे तादृशवर्णसमभिव्याहाररूपपदस्य वाचकता सिद्ध्यति। प्रतिवर्णमर्थस्मरणस्यानुभवविरुद्धत्वात्। प्रत्येकं वर्णानामर्थवत्त्वे प्रातिपदिकत्वापत्तौ "नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य" ( पा० सू० ७।२।७ ) इत्यादिभिर्धनं वनमित्यादौ नलोपाद्यापत्तिश्च ।

एतच्च, चरमवर्ण एव वाचकत्वशक्तिः, शक्तेर्व्यासज्यवृत्तित्वे मानाभावात्। पूर्वपूर्ववर्णानुभवजन्यसंस्काराश्चरमेणार्थधीजनने सहकारिण इति न तन्मात्रोच्चारणादर्थधीरिति वर्णस्फोटवादिनां मतान्तरस्य दूषणायोक्तम्। रामोऽस्तीति वक्तव्ये राम इत्यनन्तरं घटिकोत्तरमकारोच्चारणेऽर्थबोधापत्त्या तादृशानुपूर्व्या एव शक्यतावच्छेदकत्वौचित्यादिति दिक् ॥ ६४ ॥

पदस्फोटनिरूपण उपजीव्योपजीवकभावस्याऽपि सङ्गतित्वं सूचयन् मूलमवतारयति—*एवमिति* । उक्तरीत्येत्यर्थः । आदेशानामपि केषाञ्चित् प्रयोगान्तर्गतत्वादाह—*तिब्विसर्गादय इति* । प्रयोगान्तर्गतवर्णानामिति यावत् । ननु यावद्वर्णानां वाचकत्वे, कथं पदस्फोटसिद्धिरतो भावार्थमाह—*अयमिति* । समभिव्याहृतं तूक्तार्थम् । *सिद्ध इति* । आनुपूर्वीविशिष्टतावतां वर्णानामवाचकत्वे आनुपूर्वीरूपपदस्य वाचकत्वाशा दुराशेति भावः ।

ननु समुदायस्य प्रत्येकानतिरिक्तत्वेन वाचकतायाः प्रत्येकवर्णे विश्रामो वाच्यः, तथाच कथं समुदिततादृशवर्णरूपपदस्य वाचकतेत्यतः प्रत्येकवर्णवाचकतां निरस्यति—*प्रतिवर्णमिति* । *अनुभवविरुद्धत्वादिति* । घटशब्दादमुमर्थं प्रत्येमीत्येव प्रतीतेरित्यर्थः । बाधकान्तरमप्याह—*प्रत्येकमिति* । *अर्थवत्त्व इति* । तदभ्युपगम इत्यर्थः । नलोपादीत्यादिना जश्त्वपरिग्रहः । तथाच समुदितानामेव तेषां वाचकत्वमभ्युपेयम् । तत्र चोक्तयुक्त्या तत्समुदायस्य वाचकत्वं निराबाधम् । स एव चाऽस्माकं पदशब्दव्यपदेश्य इति भावः ।

ननु प्रत्येकवर्णानां वाचकत्वस्य गौरवपराहतत्वादेवासम्भयात्समुदायस्यैव तत् सेत्स्यतीत्यादेशा वाचकाश्चेति समभिव्याहृतवर्णानां वाचकताया हेतुत्वोपन्यासो विफलः । उन्मत्तप्रलपितत्वशङ्काया अवसरेणैव निरासादित्यत आह—*एतच्चेति* । समभिव्याहृतवर्णानां वाचकत्वोपन्यसनं चेत्यर्थः । *चरमवर्ण एवेति* । पदान्ते श्रूयमाणवर्ण एवेत्यर्थः । एवकारेण पदघटकतत्प्राक्तनवर्णव्युदासः । तत्र

हेतुमाह—*शक्तेरिति* । स्वरूपसम्बन्धात्मिकायां बीजकारणतायां पर्याप्तत्वासम्भवाच्चरमवर्णादेव बोधोदयेनान्यत्र तत्सत्त्वे मानाभावादिति वाऽर्थः ।

ननु तस्यैव वाचकत्वे तन्मात्रश्रवणादर्थबोधापत्तिरत आह—पूर्वपूर्वेति* । तत्पदघटकपूर्ववर्णेत्यर्थः । *मतान्तरेति* । तत्समभिव्याहृतवर्णानामवाचकत्वे तत्समुदायरूपपदस्य सुतरामवाचकत्वमिति यन्मतान्तरं तत्खण्डनायेत्यर्थः । उक्तमित्यस्य, मूल इति शेषः । *अर्थबोधापत्त्येति* ।। वस्तुतस्तु नेयमापत्तिः । उद्बोधकस्य फलानुमेयत्वेन तादृशस्थले फलाभावेनोद्बुद्धसंस्काराभावादिति बोध्यम् ।

ननु समभिव्याहारो न समूहः । वर्णानां क्रमिकाणामाशुविनाशिनां च तदसम्भवादत एवाव्यवहितोत्तरत्वसम्बन्धेन न पूर्वपूर्ववर्णवत्त्वम् । पूर्वपूर्ववर्णस्यैवाभावात् । नाऽपि वर्णसमवेतं पदार्थान्तरं, मानाभावात् । अन्यथा तादृशधर्मानुगतीकृतवर्णानां वाचकत्वेनैवोपपत्तौ पदस्फोटस्य निरालम्बनतापत्तेः । पदप्रयुक्तकार्य्याणां वर्णेष्वेव दर्शनाच्चेति कथं पदस्फोटसिद्धिरित्यत आह—* दिगिति* । तदर्थस्तु वर्णसमुदायः पदं, न वर्ण इति प्रतीतेर्वर्णातिरिक्तपूर्वापरीभूततत्समुदायात्मकपदस्वीकार आवश्यकः । अत एव पदे वर्ण इति व्यवहारोऽपि स्वरसतः सङ्गच्छते । नित्याश्च वर्णास्तेषु पौर्वापर्य्यञ्च पूर्वपूर्ववर्णानुसन्धानस्याव्यवहितोत्तरत्वसम्बन्धेनोत्तरवर्णानुसन्धाने वाक्यस्फोटवक्ष्यमाणरीत्या सम्भवात्तद् विषयकानुसन्धानविशिष्टानुसन्धानविषयस्वरूपमिति स्वीकारेऽपि क्षत्यभावाच्च । यथा चैतत् तथा वाक्यस्फोटनिरूपणे वक्ष्यत इति तथा च वर्णसमुदायो वाचक इति पदस्फोटपक्षे पर्य्यवस्यति ।। ६४ ।।

अर्थ—यदि आदेश वाचक है तो उससे पदस्फोट की सिद्धि स्पष्टतया हो जाती है ॥ ६४ ॥

आदेश के वाचक होने से पदस्फोट सिद्ध हो जाता है। इसी का निर्देश कारिका से किया गया है। "अथादेशा" इत्यादि। आदेश से तिप विसर्ग आदिका बोध होता है। भाव यह है—समभिव्याहृत[1] वर्णों की वाचकता सिद्ध हो जाने पर=तादृश वर्णाः=आनुपूर्वी विशिष्ट वर्णों का समभिव्याहार रूप पद की वाचकता सिद्ध होती है। समुदाय घटक प्रत्येक वर्ण में वाचकत्व अनुभव विरुद्ध है। प्रत्येक वर्ण में अर्थवत्त्व होने पर प्रत्येक वर्ण को प्रातिपदिक संज्ञा की आपत्ति होने से "धनं"–"वनम्" इत्यादि स्थल में "न लोपः प्रातिपदिकान्तस्य" इस सूत्र से नकार का लोप भी होने लगेगा।

अन्तिम वर्ण में ही बोधकता शक्ति है। शक्ति के व्यासज्यवृत्तित्व=अनेक वर्णों में पर्याप्तत्व होने में प्रमाण नहीं हैं। पूर्व वर्णों के अनुभव से जायमान संस्कार अन्तिमवर्ण के द्वारा अर्थबोध की उत्पत्ति में सहायक हैं। इसलिये अन्तिमवर्ण के उच्चारण मात्र से अर्थबोध नहीं होता। वर्णस्फोट वादियों के इस मत को दूषित करने के उद्देश्य से भी मूल में उक्त कारिका लिखी गई है।

---

१. समभिव्याहृत वर्ण=प्रयोगान्तर्गत प्रकृति और प्रत्यय जो कि पूर्वापरभाव से समभिव्याहृतवर्ण समूह रूप है जिसको वर्ण स्फोट शब्द से भी कहा जाता है। प्रकृति प्रत्यय समुदाय को पदस्फोट कहते हैं। तादृश=आनुपूर्वी ।

"रामोऽस्ति" इस कथन के क्रम में राम् इसके उच्चारण के एक घण्टा बाद ओकार के उच्चारण करने पर अर्थ बोध की आपत्ति वारण के लिये "रामोऽस्ति" इत्याकारक आनुपूर्वी को ही शक्ततावाच्छेदक मानना उचित है। ( चरमवर्णमात्रवृत्ति तद्व्यक्तित्वादि को नहीं यह भाव है )।

हिन्दी भाष्य—साधु प्रयोग में श्रूयमाण आदेश अर्थात् आदेशघटक यावत् वर्णसमूह के वाचक मानने पर तथा इसी प्रकार प्रयोग के अन्तर्गत प्रकृति के वाचक होने से प्रकृति प्रत्यय समुदायरूप पद की वाचकता सिद्ध हो जाती है। यदि समभिव्याहृत वर्ण समूह रूप प्रकृति एवं तादृश प्रत्यय में वाचकता नहीं रहती तो पद में भी वाचकता नहीं रहती। समुदाय में वाचकत्व होने पर अवयवभूत प्रत्येक वर्ण में भी वाचकत्व होना आवश्यक नहीं है। क्योंकि प्रत्येक वर्ण से अर्थ का अनुभव नहीं होता है।

दूसरा दोष यह है कि-प्रत्येक वर्ण के अर्थवान् होने से प्रत्येक वर्ण को प्रातिपदिक संज्ञा हो जायगी। इसके अनन्तर सुप् विभक्ति एवं पद संज्ञा की आपत्ति हो जायगी। पद संज्ञा होने के कारण पदान्त नकार होने से धन वन में नकार का लोप प्राप्त होगा। प्रत्येक को अर्थवान् न मानने पर समुदाय ही अर्थवान् है और उसी को प्रातिपदिक संज्ञा तथा विभक्त्यन्त को पद संज्ञा होती है। अत एव न लोपादि की आपत्ति नहीं हैं। क्योंकि पद के अन्त में धन वन इसमें अकार है नकार नहीं है।

प्रत्येक वर्ण से स्वादिविभक्ति की उत्पत्ति होने पर उसके श्रवण होने की आशङ्का नहीं है। समुदाय भी अर्थवान् होने से प्रातिपदिक है। अतः "सुपोधातुप्रातिपदिकयोः" इस सूत्र से प्रातिपदिकावयव मानकर सुप् का लुक् हो जायगा। अर्थवत् समुदाय अर्थात् अर्थवान् का तथा अर्थवान् रूप जो समुदाय। षष्ठीतत्पुरुष एवं कर्मधारय से दोनों अर्थों की विवक्षा है। साथ-साथ प्रवृत्तिनिमित्त भिन्न होना अपेक्षित है। उसी को समासकृत नियम से प्रातिपदिक संज्ञा की व्यावृत्ति होती है। प्रकृत में प्रवृत्तिनिमित्त भिन्न नहीं है। एक प्रवृत्ति निमित्त वाले अर्थ का प्रत्यक्षर से बोध होता है। अतः भिन्न प्रवृत्तिनिमित्त वालों का समुदाय नहीं होने से प्रातिपदिक संज्ञा की व्यावृत्ति नियम से नहीं हो सकती।

वस्तुतः प्रत्येक वर्ण से संख्या कर्म की प्रतीति नहीं होने से स्वाद्युत्पत्ति की सम्भावना नहीं है। औत्सर्गिक एकवचन भी प्रमाण रहने पर ही होता है। संख्या कर्मादि के अभाव के कारण अव्यय से विभक्ति की उत्पत्ति सम्भावना ही नहीं थी पुनः "अव्ययादाप् सुपः" इस सूत्र से विभक्ति का लुक् विधान क्यों किया गया। अतः तत्सामर्थ्य से अव्यय से औत्सर्गिक एकवचन की उत्पत्ति मानी गई है। इससे यह सिद्ध होता है कि प्रमाण रहने पर ही औत्सर्गिक एकवचन होता है। यहाँ कोई प्रमाण नहीं है। एतच्च-प्रकृति प्रत्यय समभिव्याहार की वाचकता का समर्थन, घट इत्यादि पद में अन्तिम अक्षर अकार ही वाचक है घकार आदि पूर्व वर्ण के अनुभव ( श्रवण ) से जायमान संस्कार अन्तिम वर्ण से उत्पन्न बोध में सहकारी कारण है। पूर्व वर्ण जन्य संस्कार की सहायता प्राप्त किये बिना अन्तिम वर्ण से बोध नहीं होता। अतः प्रत्येक पूर्व वर्ण का उच्चारण सफल होता है। अन्तिम अक्षर मात्र श्रवण से बोध नहीं होता यही वर्ण स्फोट वादियों का मतान्तर ( वर्ण स्फोट ) है। इस मत के खण्डन के लिये भी कारिका लिखी गई है।

ऐसा मानने पर राम के उच्चारण के एक घटिका बाद ओकार के कथन से अर्थ बोध नहीं होता। इसलिये समुदाय में शक्ति और तादृश समुदाय वृत्ति आनुपूर्वी को शक्तता-

वच्छेदक मानना उचित है। अन्तिम वर्णवृत्ति तद्व्यक्तित्व को शक्तनावच्छेदक नहीं मानना चाहिए।

अन्तिम वर्ण में शक्ति मानने वालों के मत में समुदाय शक्ति न होने से समुदाय को प्रातिपदिक संज्ञा नहीं होगी क्योंकि समुदाय अर्थवान् नहीं है। अर्थ बोध जनन में समुदाय सहकारी है। अतः समुदाय को प्रातिपदिक संज्ञा मान लेने पर भी अन्तिम वर्ण को अर्थवान् होने से प्रातिपदिक संज्ञा होने से स्वादि विभक्ति की आपत्ति होगी। इस प्रकार 'घटं पश्य' इत्यादि स्थल में अम् विभक्त्यर्थ कर्मत्व का घट पदार्थ में अन्वय नहीं होगा क्योंकि समुदायार्थ कुछ नहीं है। जिस अन्तिम वर्ण का घट अर्थ है वह प्रकृति न होने से उसका अर्थ प्रकृत्यर्थ नहीं है। चरमवर्ण के ही वाचक होने से प्रातिपदिक संज्ञा सुप् की उत्पत्ति एवं पद संज्ञा उसी वर्ण को होगी। 'घटो भवति' यहाँ "तिङ्ङतिङः" इससे निघातस्वर नहीं होगा। अतिङन्त घटो इससे अव्यवहितोत्तर तिङन्त अन्तिम वर्ण नहीं है। मध्य में धातु से व्यवहित है। एवं रूढ़ि यौगिक आदि की व्यवस्था भी नहीं हो सकेगी। गौः यह गोत्व जाति विशिष्ट गो में रूढ है। पङ्कज पद कमल में योगरूढ है। पङ्क से उत्पन्न होने वाला यह अवयवार्थ के साथ कमल का बोध होता है। अन्तिम वर्ण के वाचक होने से इसकी व्यवस्था नहीं होगी ॥ ६४ ॥

सुप्तिङन्तं पदमिति पारिभाषिकपदस्य वाचकत्वस्वीकर्तॄणां मतमाह—

घटेनेत्यादिषु न हि प्रकृत्यादिभिदा स्थिता।
वस्नसादाविवेहापि सम्भ्रमोहो हि दृश्यते ॥ ६५ ॥

घटेनेत्यादौ 'घटे' इति प्रकृतिः 'न' इति प्रत्ययः, 'घट्' प्रकृतिः 'एन' इति प्रत्यय इति विभागस्य, "सर्वे सर्वपदादेशा" इति स्वीकारे विशिष्य प्रकृतिप्रत्यययोर्ज्ञानासम्भवान्न वाचकत्वमित्यर्थः। वैयाकरणैर्विभागः सुज्ञेय इत्यतो दृष्टान्तव्याजेनाह—* वस्नसादाविति * ॥ 'बहुवचनस्य वस्नसौ" (पा० सू० ८।१।२१) इति समुदायस्याऽऽदेशविधानान्नात्र तद्विभागः सम्भवतीत्यर्थः ॥ ६५ ॥

*पारिभाषिकेति*। शास्त्रकारसङ्केतितेत्यर्थः। पूर्वं तु प्रकृतिघटकवर्णसमुदायरूपस्य प्रत्ययघटकवर्णसमुदायरूपस्य च तस्य वाचकतोक्ता। इदानीन्तूभयसमुदायस्यैव सेति भेदः। घट् इति प्रकृतिरेनेति प्रत्यय इति प्रकृतिप्रत्यययोर्विभागस्य ज्ञानासम्भवादिति योजनाय—*सर्वे सर्वपदेति*। वर्णानित्यताप्रतिपादकं भाष्यमेतत्। वस्नसादेरपि पक्षत्वादाह—*व्याजेनेति*। तथा च निश्चितसाध्यवत्वस्यैव दृष्टान्तत्वे तन्त्रत्वेन तस्य पक्षभिन्नत्वाभावेऽपि न दृष्टान्तत्वमनुपपन्नमिति भावः। *तत्र*। वस्नसादिस्थले। *विभागः*—तन्निर्णयः। अस्य वैयाकरणानामपीति शेषः।

परे तु आमादौ प्रत्ययत्वस्य दृष्टत्वेन वामित्यादावामो न इत्यादेर्वसादेः प्रत्ययत्वमितरांशस्य प्रकृतित्वमनुमातुमशक्यमित्युक्तरीत्या न प्रकृतिप्रत्ययसमुदायरूपप-

दस्य वाचकत्वसिद्धिः। घटेनेत्यत्र तु न शब्दस्य टादेशत्वं भाष्यकृतेवोक्तमिति न तत्र विभागासिद्धिः। 'अजर्घाः', 'अचकात्' इत्यादौ त्वगत्या "शिष्यमाणं लुप्यमानाऽर्थाभिधायि" इति न्यायात् प्रकृतेरेव वाचकता। अस्तु वा तत्रापि लुप्तप्रत्ययानुसन्धानाद् बोधः। प्रकृतेः स्वार्थविशिष्टप्रत्ययार्थे लक्षणा वा। 'सर्वे सर्वपदादेशा' इत्यपि वर्णानित्यत्ववादिनां मते दूरापास्तमित्याहुः॥ ६५॥

अर्थ—"सुप्तिङन्तं पदम्[1]" सुबन्त और तिङन्त को पद संज्ञा होती है। इस पारिभाषिक पद को ही वाचक मानने वालों के मत का निरूपण करते हैं।

घटेन इत्यादि स्थानों में प्रकृतिप्रत्यय का विभाग नहीं है। "वस्", "नस्" यहाँ जिस प्रकार प्रकृति और प्रत्यय के विभाग में सम्मोह निर्णयात्मक ज्ञानाभाव है उसी प्रकार "घटेन" इत्यादि स्थल में भी प्रकृति प्रत्यय का विभाग सुज्ञेय नहीं है।

"घटेन" इसमें घटे प्रकृति न प्रत्यय अथवा घट् प्रकृति एन प्रत्यय इस प्रकार के विभाग का ज्ञान नहीं होगा, क्योंकि "सर्वे सर्वपदादेशाः"—सभी आदेश पद अर्थात् अर्थवान् के स्थान में होते हैं इस भाष्य सिद्धान्त के अनुसार (घट आ इस सम्पूर्ण के स्थान में) सम्पूर्ण में स्थान्यादेश भाव है। अतः विभाग असम्भव होने से पृथक्-पृथक् अर्थ निरूपित वाचकत्व नहीं है। (किन्तु अखण्ड पद में वाचकत्व है)। वैयाकरणों को विभाग का ज्ञान हो जायगा। इसलिये दृष्टान्त व्याज से वस् नस् इत्यादि का निर्देश करते हैं। "बहुवचनस्य वस्नसौ" इस सूत्र से समुदाय के स्थान में आदेश होने से प्रकृति प्रत्यय का विभाग वैयाकरणों के लिये भी असम्भव है॥ ६५॥

हिन्दी भाष्य—प्रकृति घटक वर्णों का समुदायभूत प्रकृति एवं प्रत्ययघटक वर्णों का समुदायभूत प्रत्यय में अर्थात् उनसे अभिव्यङ्ग्य स्फोट में वाचकत्व का साधन किया गया है। पद के दो प्रकार होते हैं एक शक्त अर्थात् शक्ति का आश्रय और दूसरा सुबन्त तथा तिङन्त। यह सखण्ड पदस्फोट वादियों का मत कहा गया है। प्रकृति और प्रत्यय दोनों शक्त होने से पद हैं।

अखण्ड पदस्फोट वादियों के मत का निरूपण "घटेन" इत्यादि कारिका से किया गया है। इस मत में प्रकृति प्रत्यय का विभाग असम्भव होने से सुबन्त तिङन्त रूप पारिभाषिक (शास्त्रकार के द्वारा संकेतित) पद स्फोट ही मानने का औचित्य बताया गया है।

'घट' शब्द से 'टा' विभक्ति में इन और गुण करने पर "घटेन" इसकी सिद्धि होती है। घट के अकार एवं इन के इकार के स्थान में 'आद्गुणः' इस सूत्र से गुण एकार होता है। पूर्व और पर स्थानी में एक आदेश होने से वह एकारादेश पूर्व स्थानी अकार से घटित समुदाय का अवयव अथवा पर स्थानी इकार घटित समुदाय का अवयव है इस प्रकार का संशय, प्रकृति प्रत्यय विभाग के संशय का जनक है।

---

१. यह पद इस अर्थ का बोध जनक हो इत्यादि व्यक्ति विशेष की इच्छा परिभाषा है। इस परिभाषा का विषयभूत पारिभाषाषिक है। प्रकृत में पद शब्द, सुबन्त और तिङन्त तदादि के बोध जनक हो आचार्य पाणिनि की इस इच्छा का विषय, पद, पारिभाषिक है।

'युष्मदस्मद्भ्यां ङसोऽश्" इस सूत्र के भाष्य में "सर्वे सर्वपदादेशाः" इस न्याय का उल्लेख मिलता है। शब्द नित्यता वादी के यहाँ स्थान्यादेश भाव वर्णों में उपपन्न नहीं हो सकता। शब्द नित्य और अविकारी होता है। आदेश आदि से विकार उत्पन्न होने से उसकी अविकारिता में बाधा पड़ेगी। अतः अर्थवान् के स्थान में ही सब आदेश होते हैं। "पदादेशा" इसमें पद का अर्थवान् में तात्पर्य है। स्थान्यादेशभाव बुद्धिविपरिणाम मात्र है। बुद्धिविपरिणाम अर्थवान् का ही होने से "घट इन" इस बुद्धि के स्थान पर "आद्‌गुणः" इस सूत्र से "घटेन" ऐसी बुद्धि होती है। इस प्रकार प्रकृति प्रत्यय विभाग ही नहीं है ऐसी अवस्था में उनकी वाचकता नहीं हो सकती। "घटेन" इसमें कोई प्रकृति भाग और कोई प्रत्यय भाग है। इस प्रकार सामान्य ज्ञान होने पर भी यह प्रकृति भाग इस प्रकार विशेष रूप से ज्ञान नहीं हो सकता।

जहाँ प्रकृति प्रत्यय का विभाग नहीं हो सकता वहाँ अखण्ड पद स्फोट वाचक है और जहाँ प्रकृति प्रत्यय का विभाग हो सकता है। वहाँ सखण्ड पद=प्रकृति तथा प्रत्यय स्फोट वाचक है ऐसा कुछ लोगों का मत है।

वस्तुतः दो प्रकार से वाचकता अर्धजरतीय होने के कारण असङ्गत है। अतः सर्वत्र अखण्ड पद स्फोट में वाचकत्व है। युष्मान् इसके स्थान में 'वस्' अस्मान् इसके स्थान में 'नस्' आदेश "बहुवचनस्य वस् नसौ" इस सूत्र से होता है। इसमें प्रकृति प्रत्यय का विभाग वैयाकरणों के द्वारा भी सम्भव नहीं है। इसी के अनुसार "घटेन" आदि स्थलों में भी उसका विभाग असम्भव है।

यद्यपि "घटेन", "पटेन" आदि के समान ही वः नः यह भी पक्षान्तर्गत ही हैं। दृष्टान्त को पक्ष से बहिर्भूत होना चाहिये। पक्ष, संदिग्ध साध्यवाला और दृष्टान्त उभय मत से निश्चित साध्य वाला दोनों ही एक प्रकार का नहीं हो सकता तथापि "वः", "नः" इसमें विभागासम्भव सर्वमत सिद्ध होने से पक्षान्तर्गत होने पर भी दृष्टान्त रूप से कथञ्चित् इसका उपन्यास हो सकता है। अत एव दृष्टान्त न लिख कर दृष्टान्त व्याज[1] कहा गया है॥ ६५॥

सुप्तिङन्तचयरूपवाक्यस्यापि तदाह—

हरेऽवेत्यादि दृष्ट्वा च वाक्यस्फोटं विनिश्चिनु॥
अर्थे विशिष्य सम्बन्धाग्रहणं चेत् समं पदे॥ ६६॥
लक्षणादधुना चेत्तत्पदेऽर्थेऽप्यस्तु तत्तथा।

हरेऽव विष्णोऽवेत्यादौ पदयोः "एङः पदान्तादति" (पा० सू० ६।१।१०९) इत्येकादेशे सति न तद्विभागः सुज्ञानः। तथा च प्रत्येकं पदाज्ञानेऽपि समुदायशक्तिज्ञानाच्छाब्दबोधात् समुदायेऽप्यावश्यिकी शक्तिः।

एवञ्च प्रकृतिप्रत्ययेषु विशिष्याज्ञायमानेष्वपि समुदायव्युत्पत्त्या बोधात् तत्राप्यावश्यिकैव शक्तिरिति भावः।

---

१. "वस्" "नस्" एतद् वृत्ति—प्रकृति प्रत्यय के विभागाभाव का "घटेन" इत्यादि स्थल में बोध कराना ही व्याज है।

वस्तुतः पदैः पदार्थबोधवद्वाक्येन वाक्यार्थबोध इति पदार्थशक्तिः पदेष्विव वाक्यार्थशक्तिर्वाक्येऽभ्युपेयेति पदस्फोटवाक्यस्फोटौ व्यवस्थितौ। अन्यथा "घटः कर्म्मत्वमानयनं कृतिरि"त्यादौ तादृशव्युत्पत्तिरहितस्यापि बोधप्रसङ्गः। घटमानयेत्यत्रेव पदार्थानामुपस्थितौ, सत्यपि तात्पर्य्यज्ञाने बोधाभावाच्च। तत्रैव घटकर्म्मकमानयनमिति बोधे घटार्थकप्रातिपदिकोत्तरं कर्म्मत्ववाचकविभक्तेस्ततो धातोस्तत आख्यातस्य समभिव्याहारः कारणमिति कार्य्यकारणभावज्ञानवतो बोधात्तज्ज्ञानमपि हेतुरिति चेत्? तर्हि सिद्धो वाक्यस्फोटः।

घटादिपदार्थबोधे बोधकतारूपपदशक्तिज्ञानकार्य्यकारणभावस्येव विशिष्टवाक्यार्थबोधे पदसमभिव्याहाररूपवाक्यनिष्ठबोधकतारूपवाक्यशक्तिज्ञानस्यापि हेतुत्वकल्पनात्। अर्थोपस्थापकज्ञानविषयशब्दवृत्तिज्ञानकारणत्वस्यैव शक्तित्वात्। युक्तं चैतत्। विषयतासम्बन्धेन शाब्दबोजमात्रे वृत्तिज्ञानस्य लाघवेन हेतुत्वसिद्धेः। विवेचितश्चैतद् भूषणे।

ननु वाक्यार्थस्यापूर्वत्वात् कथं तत्र शक्तिग्रह इत्याशङ्क्याह—* अर्थ इति *॥ वाक्येस्येति शेषः। वाक्यस्य वाक्यार्थे विशिष्य शक्त्यग्रहणञ्चेत्तर्हि पदे एवान्वयांशे शक्तिरिति पक्षेऽपि तद्ग्रहासम्भवस्तुल्य इत्यर्थः।

यदि च पदशक्तिः पदार्थांशे ज्ञाता; अन्वयांशे वाऽज्ञातोपयुज्यत इति कुब्जशक्तिवादः, तदा ममापि वाक्यस्य शक्तिरज्ञातैवोपयुज्यत इति वादाभ्युपगमस्तुल्य इति भावः।

ननु वृद्धव्यवहारं पश्यतो मनसा पदार्थवद्वाक्यार्थेऽपि तद्ग्रह इति चेत् तुल्यमित्याह—* लक्षणादिति * ॥ लक्ष्यते तर्क्यतेऽनेनेति लक्षणं मनस्तस्मात्। अपिपदं पदपदोत्तरं बोध्यम्। पदेऽपि लक्षणात्तद्ग्रहश्चेत्तर्ह्यस्तु वाक्येऽपीति शेषः।

वस्तुतस्तु समुदितार्थे विशिष्टवाक्यस्यैव प्रथमं तद्ग्रहः। आवापोद्वापाभ्यां परं प्रत्येकं तद्ग्रह इति बोध्यम्॥ ६६॥

युक्तेरैक्यात् क्रमप्राप्तं वाक्यस्फोटनिरूपणमित्याशयेन मूलमवतारयति—*सुप्तिङन्तेति*।*तत्*–वाचकत्वम्। *समुदाय इति*। पदसमुदायरूपे वाक्ये इत्यर्थः। *एवमिति*। वाक्यशक्तिवदित्यर्थः। *विशिष्य*। सूत्रोपात्तरूपेण। अज्ञायमानेष्वित्यनेन तन्निष्ठबोधकत्वज्ञानाऽसम्भवः सूच्यते। *समुदायव्युत्पत्त्येति*। समुदायस्य वाचकत्वग्रहेणेत्यर्थः। *बोधात्*–प्रकृत्यर्थविशिष्टप्रत्ययार्थबोधादित्यर्थः। *तत्रापि*। सुप्तिङन्तरूपपदेऽपि। *शक्तिरिति*। तत्कल्पनेत्यर्थः।

ननु घटेनेत्यादिमूलेन समयुक्तिकस्फोटद्वयोपादानात् कथं पदस्फोटे साध्ये वाक्यस्फोटस्य दृष्टान्तत्वम्। किञ्च प्रथमं पदस्फोटस्य सिद्धौ तदर्थसम्बन्धरूपवाक्यार्थप्रसिद्धया क्व वाक्यशक्तिकल्पनावसर इत्याद्यपरितोषात् पदस्फोटमेव दृष्टान्तीकृत्य वाक्यशक्तिं साधयति—*वस्तुत इति*। तथा च यत्र पदोपस्थित्या पदशक्तिग्रहसम्भवस्तत्र पदशक्त्यैव वाक्यार्थबोधो, यत्र तदसम्भवो "हरेऽवे"त्यादौ तत्रानायत्या वाक्यशक्त्यैव तद्बोध इति। यद्यपि व्यवस्थिताविति पदमहिम्ना पक्षद्वयं व्यवस्थितमिति लभ्यते, तथापि आवश्यकवाक्यस्फोटेनैवोपपत्तौ पदस्फोटकल्पनं नावश्यकमिति सिद्धान्ते वाक्यस्फोट एव पर्य्यवस्यतीति बोध्यम्। वाक्यस्फोटस्यावश्यकतामेव दर्शयति—*अन्यथेति*। वाक्यशक्त्यनभ्युपगमे इत्यर्थः। *तादृशेति*। वाक्यार्थबोधजनकत्वरूपवाक्यशक्तिज्ञानरहितस्यापीत्यर्थः। तत्सत्त्वे तु तत्राऽपि बोध इष्ट एवेति भावः। *बोधप्रसङ्गः*। घटकर्मकानयनानुकूलकृतिबोधापत्तिरित्यर्थः। पदवृत्तिज्ञानजन्यपदार्थोपस्थितेः सत्त्वादिति भावः। *घटमानयेत्यत्रैवेति*। अत्र तादृशव्युत्पत्तिरहितस्येत्यनुषज्यते।

ननु शाब्दबोधकारणार्थतात्पर्य्यज्ञानरूपसहकार्यन्तराभावादेव न बोधोऽत आह—*सत्यपीति*। *बोधाभावादिति*। तादृशबोधाभावादित्यर्थः। तथाच यदभावात् कार्याभावस्तस्य तद्धेतुतया वाक्यशक्तिरावश्यिकेति भावः। एतेन व्यतिरेकसहचारकारणताग्राहकः प्रदर्शितः। अन्वयं प्रदर्शयन् वाक्यशक्तिं व्यवस्थापयति—*तत्रैवेति* घटमानयेत्यत्रैवेत्यर्थः। बोधादित्यनेन स्वरूपसतो हेतुत्वव्यवच्छेदः। तादृशसाकाङ्क्षनिष्ठबोधहेतुत्वस्यैवास्मन्मते वाक्यशक्तित्वेनाकाङ्क्षाशक्तिरिति परिभाषाभेदेऽपि वाक्यस्फोटसिद्धिर्निराबाधेत्याशयेनाह— *तर्हीति*॥

ननु शाब्दबोधे हेत्वर्थोपस्थितिजनकत्वं शक्तित्वम्। तत्तु पद एव, न वाक्ये। तन्निष्ठबोधकतायास्तादृशोपस्थित्यजनकत्वादत आह—*अर्थोपस्थापकेति*॥ *शब्दवृत्तीति*। शब्दनिष्ठं यद्बोधकारणत्वमित्यर्थः। तथा चोपस्थितौ शाब्दहेतुत्वनिवेशे एतत्कल्पे प्रयोजनाभावेन तज्ज्ञानस्य तादृशोपस्थित्यजनकत्वेऽपि शक्तित्वाऽक्षतेः। बोधकशब्दस्य शब्दत्वेन निवेशाच्चाऽपभ्रंशस्यापि संग्रह इति भावः।

ननु वाक्यशक्तिवादिमते संसर्गरूपवाक्यार्थस्य नानात्वात्तद्भेदेन शक्त्यानन्त्यम्। किञ्च पदवृत्त्या वाक्यशक्तिं विनाऽपि वाक्याऽर्थबोधजननाद्वाक्यशक्तिग्रहस्य तद्धेतुतायां व्यभिचारः। अखण्डवाक्यपक्षस्तु नेदानीं प्रक्रान्तः: कार्यतावच्छेदकऽव्यवहितोत्तरत्वनिवेशेन तद्वारणेऽप्यनुपस्थितसंसर्गे वाक्यशक्तिग्रहः शाब्दबोधात् प्रागसम्भवीति कथं तस्य कारणतेति चेत्? सत्यम्। संसर्गस्य विशिष्यानुपस्थितावपि तदादिवत् कारकविभक्तिविशिष्टधातुपदं कारकविशिष्टक्रियाबोधकमिति सामान्यतस्तद्ग्रहात् तात्पर्य्यग्रहस्य त्वयाऽप्येवमेव वाच्यत्वात्। अनन्तरं पदविशेषसमभिव्याहारेण तात्पर्य्यवशात् संसर्गविशेषेण तत्कारकविशिष्टतत्क्रियाभानम्। नापि संस-

सर्गाऽऽनन्त्यंप्रयुक्तशक्त्यानन्त्यम् । सम्बन्धत्वस्यानुगमकस्य सत्त्वात्, तत्पदघटित-समभिव्याहारस्य नियामकताप्युभयोः समैवेति तन्मतनिष्कर्षः ।

ननु स्यादेवोक्तप्रकारो यदि वाक्यनिष्ठबोधकतायाः शक्तित्वं सप्रमाणं स्यात्, तदेव तु नेत्यत आह—*युक्तं चैतदिति* । *एतद्*—वाक्यनिष्ठबोधकत्वस्य शक्तित्वम् । युक्तिमेवाह—*विषयतेति* । शाब्दबोधमात्रे तत्सामान्य इत्यर्थः । *वृत्तिज्ञानस्येति* । वृत्तिज्ञानजन्योपस्थितेरित्यर्थः । विषयतासम्बन्धेनेत्यनुषज्यते । *लाघवेनेति* । अन्यथा घटपदशक्तिमविदुषस्तत्पदज्ञानवतो घटमानयेति वाक्याद् बोधापत्त्या घटशाब्दबोधे घटार्थकपदवृत्तिज्ञानजन्योपस्थितित्वेन हेतुता वाच्येत्यर्थभेदेनानन्तकार्य्यकारणभावकल्पने गौरवम् । अस्मन्मते तु विषयतासम्बन्धेन घटवृत्तिज्ञानजन्योपस्थितेरसत्वान्न शाब्दे तस्य भानमित्येक एव कार्य्यकारणभावः कल्प्यत इति लाघवादित्यर्थः ।

ननु घटघटत्वयोर्विशेष्यविशेषणभावे विपरीतव्युत्पन्नस्य घटमानयेत्यतो घटत्व-विशिष्टबोधवारणाय घटत्वविशिटबोधोपस्थितेर्घटपदवृत्तिज्ञानजन्यघटत्वविशिष्टाया हेतुताया अवश्यवाच्यतया तत एवानतिप्रसङ्गे उक्तकार्य्यकारणभावे मानाभावोऽत आह—*विवेचितं चैतदिति* । पदपदार्थभेदेनानन्तकार्य्यकारणभावेषु वृत्ति-प्रवेशमपेक्ष्य उपस्थितेः पदज्ञानजन्यत्वेनैव शाब्दसामग्रीकुक्षौ प्रवेश उचितः, तथा सति समावायेनाकाशस्य जनकतयोपस्थितदेवदत्तादेश्च शाब्दे भानवारणाय विषयतया शाब्दसामान्ये वृत्तिजन्योपस्थितेर्विषयतया हेतुत्वं वाच्यम् । एवञ्च संसर्गस्य शाब्दे भानानुरोधेन संसर्गेऽपि वृत्तिकल्पनमावश्यकम् । तथा च पदैः पदार्थानां वाक्येन वाक्यार्थस्य बोध इति न विशेष्यविशेषणव्यत्यासेन शाब्दबोधे पदार्थानां भानम् । पदोपस्थितानामेव संसर्गस्य वाक्यशक्त्या बोधादिति वृत्तिज्ञानस्येति यथाश्रुतार्थकमेव तत्र विवेचितम् ।

वस्तुतस्तु वृत्तिज्ञानपदं यथाश्रुतार्थकमेव । वृत्तिज्ञानस्येत्यनन्तरमनुषक्तविषयता-सम्बन्धेनेत्यस्य वृत्तिज्ञानविषयबोधकत्वघटकबोधीयविषयतासम्बन्धेनेत्यर्थः । अन्यथा वाक्यवृत्तिज्ञानजन्योपस्थितेरेव शाब्दबोधत्वेन तस्मिंस्तेन तद्धेतुत्वासम्भवेन वाक्य-शक्तेर्गर्भस्रावादिति बोध्यम् ।

अत्र वदन्ति—पदजन्यपदार्थोपस्थितिमन्तरेण शाब्दबोधानुदयात्तादृशपदार्थोप-स्थितेः शाब्दबोधे हेतुतेति तावन्निर्विवादम् । पदस्य च प्रकृत्याद्यात्मकस्याऽर्थे सम्बन्धं विना तदुपस्थापकत्वासम्भवात्तस्मिन् वृत्त्यात्मकसम्बन्धोप्यावश्यक एव, न तु तत्समुदायरूपपारिभाषिकपदस्यः तत्समूहरूपवाक्यस्य विशिष्टार्थे सः । तं विनाऽपि तेभ्य आकाङ्क्षादिरूपकारणसमवधानादेव विशिष्टबोधोपपत्तेः । एक-पदार्थविशिष्टापरपदार्थशाब्दत्वस्यैव तत्कार्यतावच्छेदकत्वात् ।

यत्तु—लाघवाद् वृत्तिज्ञानजन्योपस्थितेर्विषयतासम्बन्धेन हेतुत्वमेव वाक्यशक्तौ प्रमाणमिति चेद् ? न । स्वातन्त्र्येण तद्धेतुत्वस्यैवासिद्धेः । तथाहि—तादृशकार्य्य-

